# लिङ्गधारण चन्द्रिका

श्री नन्दिकेश्वर शिवाचार्य विरचिता

सम्पादक:
पं. व्रजवल्लभद्विवेदः

शैवभारती भवनम्
जङ्गमवाडीमठः, वाराणसी

शिवधर्मग्रन्थमालायाः ३१तमं पुष्पम्

# लिङ्गधारणचन्द्रिका

## श्रीनन्दिकेश्वरविरचिता

म. म. प. श्रीशिवकुमारशास्त्रिकृतया शरन्नामिकया व्याख्यया
स्वामिशिवानन्दनिबद्धेन भाषानुवादेन च संवलिता

सम्पादकः
**प० व्रजवल्लभद्विवेदः**
शास्त्रचूडामणिविद्वान्
सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालये
सांख्ययोगतन्त्रागमविभागाध्यक्षचर आचार्यश्च

प्रकाशकः
**कार्यदर्शी, शैवभारतीभवनम्**
**जङ्गमवाडीमठः, वाराणसी**

वि० सं० २०४४]　　१९८८ ई०　　[शा० सं० १९०९

LINGA DHARANA CHANDRIKA — By Nandikeshwar Shivacharya with "Sharat" Commentary in Sanskrit by M. M. Pt. Shivakumar Shastri and a Hindi translation by Swami Shivananda. Edited by Pt. Vrajavallabha Dwivedi and Published by The Secretary, Shaivabharati, Bhavanam, Jangamawadimath, Varanasi-221001 (India)

Second Edition, 1988, 1000 Copies.

द्वितीयं संस्करणम्

१००० प्रतिकृतयः

मूल्यम् रूप्यकाणि : ५५.०० ग्रन्थालयसंस्करणम् ।

३५.०० छात्रसंस्करणम् ।



मुद्रकः

रत्ना प्रिंटिंग वर्क्स

कमच्छा, वाराणसी ।

श्रीजगद्गुरुर्विश्वाराध्यो विजयतेतराम्

## काशीज्ञानसिंहासनाधीश्वराणां श्री १००८ जगद्गुरु-विश्वेश्वरशिवाचार्यमहास्वामिनां



# शुभाशीर्वचनम्

– × –

वेदसिद्धान्तयोरैक्यमेकार्थप्रतिपादनात् ।
प्रामाण्यं सदृशं ज्ञेयं पण्डितैरेतयोः सदा ॥
(सि० शि० ५.१३)

इति सिद्धान्तशिखामणेर्वचनानुसारेण वीरशैवसिद्धान्ते निगमागमयोरुभयोरपि समानरूपेण समादरोऽस्ति। अस्मत्प्राचीनाचार्यैः सर्वैरपि स्वकीयग्रन्थेषु वैदिकमन्त्राण्यागमवचनानि च तत्र तत्र प्रमाणरूपेणोदाहृतानि दरीदृश्यन्ते। अत एव वीरशैवसिद्धान्तस्तान्त्रिक-वैदिकसिद्धान्त इत्याख्यायते।

प्रधानेषु वीरशैवीयधर्मग्रन्थेष्वन्यतमोऽयं लिङ्गधारणचन्द्रिका-ग्रन्थः। कर्णाटकप्रदेशीयैर्विद्वद्वरेण्यैः श्रीमद्भिर्नन्दिकेश्वरशिवाचार्यैर्विरचितोऽयं वर्तते। प्रमोदस्यायं विषयो यन्नन्दिकेश्वरशिवाचार्यः ख्रि० श० १५ तमशताब्द्यां विद्याध्ययनार्थं जङ्गमवाडीमठस्य श्रीविश्वाराध्यगुरुकुलमधिवसन्नासीदिति। सम्भाव्यते तदानीमेवानेन ग्रन्थोऽयं विनिर्मित इति।

दुरूहस्यास्य ग्रन्थस्याध्ययनाध्यापनं व्याख्यां विना न सुचारु स्यादिति मत्वा एतत्पीठपरम्परायां ८१तमपीठाधीश्वरा अस्मत्परमगुरवः श्री १००८ जगद्गुरुराजेश्वरशिवाचार्यमहास्वामिनस्तदानीन्तनविद्वद्वरेण्यैर्महामहोपाध्याय-विरुदाङ्कितैः पण्डितप्रकाण्डैर्विश्वनाथस्यापरावतारभूतैः श्रीमद्भिः शिवकुमार-शास्त्रिमहाभागैः शरन्नामिकां संस्कृतव्याख्यां निर्माप्य ख्रि० श० १९०५ तमेऽब्देऽस्य प्रथममुद्रणं कारितवन्तः।

अस्मद्गुरुपरम्परायामियं वार्ता कर्णपरम्परया श्रूयते यद् अस्मद्गुरुवर्यैः श्रीराजेश्वरमहास्वामिभिः साकं श्रीशिवकुमारशास्त्रिमहाभागानां मधुरः सम्बन्ध आसीत्। वारं वारं श्रीशास्त्रिमहाभागा मठे आहूता भवन्ति स्म। एकदा श्रीशास्त्रिमहाभागा व्याधिग्रस्ता आसन्। औषधसेवनेनापि व्याधिर्न निवृत्तः। एतज्ज्ञात्वा श्रीराजेश्वरमहास्वामिनः श्रीशास्त्रिमहाभागानाहूय

तेभ्यः स्वेष्टलिङ्गपूजासमर्पितं भस्म विल्वदलं च प्रसादरूपेणानुगृहीतवन्तः। ततः प्रभृति शनैः शनैर्व्याधिर्निवृत्तः, ते स्वस्थाश्च सम्पन्नाः। तदा तैस्तन्निष्कृतिरूपेण "लिङ्गधारणचन्द्रिका"-ग्रन्थस्य शरट्टीका विरचितेति।

अधुना चास्य हिन्दीभाषानुवादो विश्वनाथगुरुकुलसंस्कृतमहाविद्यालयस्य वेदान्तविभागाध्यक्षेण विदुषा स्वामिशिवानन्देन सुचारुरूपेण विहितोऽस्ति। एवं शरट्टीका-भाषानुवादसहिता चेयं लिङ्गधारणचन्द्रिका संस्कृताभिज्ञानभिज्ञयोश्चोपकारिणी संजाता।

विद्वत्तल्लजेन शास्त्रचूडामणिना सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयस्य सांख्य-योग-तन्त्रागमविभागाध्यक्षचरेण श्रीमता व्रजवल्लभद्विवेदमहोदयेन सम्यक् संपादितोऽयं ग्रन्थोऽस्मन्मठस्य शिवधर्मग्रन्थमालाया एकत्रिंश-(३१)त्तमपुष्परूपेण समुन्मील्यते।

प्रसङ्गेऽस्मिन् अनुवादकं सम्पादकं संमतिप्रदातॄन् विदुषश्च शुभाशीर्वादेन सम्भावयामः। सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयस्य वेदान्तविभागे वरिष्ठसंशोधकरूपेण कार्यनिरतः कर्णाटकप्रदेशस्थ-गुलेदगुड्ड-अमरेश्वरमठीयो डॉ॰ चन्द्रशेखरशिवाचार्योऽपि साधुवादार्होऽस्ति, यदयं संस्कृतभाषामयस्य प्राचीनस्य वीरशैवसाहित्यस्य पुनरुज्जीवनार्थं सदा प्रयतमानोऽस्ति।

ग्रन्थस्यास्य सर्वेऽप्यध्येतारः परमशिवस्यानुकम्पामवाप्य विनष्टाज्ञाना भूत्वैहिकं सुखं चानुभूयान्ते लिङ्गाङ्गसामरस्यं (शिवजीवैक्यं) प्राप्नुयुरिति कामयामहे। इति शिवं भूयात्॥

महाशिवरात्रि, १९०९ श० सं०,
१६-२-८८

काशी ज्ञान सिंहासनाधीश्वर ८५वें वर्तमान जगद्गुरु
श्री १००८ विश्वेश्वरशिवाचार्य महास्वामीजी



मूर्धन्यमहिमा यस्य सर्वैः सर्वत्र गीयते।
विश्वेश्वरशिवाचार्यः सोऽयमत्र विराजते॥

काशी ज्ञानसिंहासनाधीश्वर ८१वें जगद्गुरु
श्री १००८ राजेश्वरशिवाचार्य महास्वामीजी



काश्यां विस्तारितं येन वीरशैवमतं परं।
दयालुः शिवयोगी च सोऽयं राजेश्वरो यमी ॥

काशी विश्वनाथ के अपरावतार, शरट्टीकाकार,
म० म० प० शिवकुमार शास्त्रीजी



प्रस्तावे विदुषां यस्य प्रथमं नाम गृह्यते ।
सोऽयं शिवकुमाराख्यः पण्डितः पण्डिताग्रणीः ॥

## प्रकाशक की विज्ञप्ति

काशी का यह जंगमवाड़ी मठ अत्यन्त प्राचीन है। इसकी प्राचीनता का प्रत्यक्ष प्रमाण काशीनरेश जयनन्ददेव का (ख्रि० स० ५७४) दानशासन ही है। इस ज्ञान-सिंहासन के ८४ जगद्गुरु हो चुके हैं। इस मठ से ज्ञान-प्रचार और प्रसार के लिये प्राचीन ग्रन्थों का प्रकाशन कार्य अव्याहत गति से चल रहा है। इसी उद्देश्य से हमारे मठ के ८४वें पीठाचार्य श्री १००८ जगद्गुरु वीरभद्र शिवाचार्य महास्वामी जी ने "शैवभारतीभवनम्" की स्थापना की थी। इसी संस्था की शिवधर्म-ग्रन्थमाला की ओर से संस्कृत, हिन्दी, मराठी, तेलगु, अंग्रेजी आदि विभिन्न भाषाओं के अभी तक तीस ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं।

अब हम वाचकों के समक्ष संस्कृत व्याख्या और हिन्दी भाषानुवाद से युक्त लिङ्गधारणचन्द्रिका ग्रन्थ को ३१वें पुष्प के रूप में प्रस्तुत कर रहे हैं। इस अमूल्य ग्रन्थ के रचयिता श्री नन्दिकेश्वर शिवाचार्य कर्णाटक प्रदेश के थे। वे केवल वीरशैव सिद्धान्त के ही नहीं, अपितु व्याकरण, न्याय, साहित्य, पूर्वोत्तरमीमांसा के भी उद्भट विद्वान् थे। वे बसवेश्वराचार्य के पौत्र तथा महेश्वराचार्य के पुत्र थे (ग्रन्थकार के पितामह बसवेश्वराचार्य बारहवीं शताब्दी के बसवेश्वर से भिन्न हैं)। उन्हें वीरशैव धर्म के मठाधिपति होने के कारण "शिवाचार्य" की उपाधि प्राप्त थी। इनके गुरु श्री मल्लेश्वर शिवाचार्य भी प्रकाण्ड विद्वान् थे।

लगभग सवासौ (१२५) वर्ष पहले मैसूर के श्रीमान् वीरसंगप्पा जी ने तेलगु लिपि में मूल ग्रन्थ का मुद्रण कराया था। हमारे मठ के ८१वें जगद्गुरु श्रीराजेश्वर शिवाचार्य महास्वामी जी ने काशी के मूर्धन्य विद्वान् महामहोपाध्याय पं० शिवकुमार शास्त्री जी से "शरत्" नाम की संस्कृत व्याख्या लिखवाई। इस शरत् व्याख्या से युक्त लिङ्गधारणचन्द्रिका का जंगमवाड़ी मठ के तदानीन्तन आस्थानविद्वान् पं० भालाक्ष शास्त्री जी की प्रेरणा से कर्णाटक के अब्बीगेरी ग्राम के नन्दिकेश्वरमठाध्यक्ष तथा हमारे विश्वाराध्य गुरुकुल के विद्वान् पं० काशीनाथ शास्त्री जी ने सम्पादन किया था। उसको १९०५ ई० में पहली बार मठ की तरफ से प्रकाशित किया गया था।

यह ग्रन्थ सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी की शक्ति-विशिष्टाद्वैत वेदान्त की आचार्य परीक्षा में १९८४ ई० से पाठ्यग्रन्थ के रूप में स्वीकृत है। इस कार्य के लिये पण्डितमार्तण्ड वेदान्तविभागाध्यक्ष डॉ० देवस्वरूप मिश्र जी भूरि-भूरि धन्यवाद के पात्र हैं।

हमारे अनुरोध से स्वामी शिवानन्द जी ने इसका हिन्दी अनुवाद किया है। इससे यह संस्कृत के अनभिज्ञों के लिये भी उपयोगी हो गया है, अतः उन्हें भी हम साधुवाद समर्पित करते हैं।

संस्कृत तथा हिन्दी अनुवाद से युक्त इस ग्रन्थ का सम्पादन-कार्य शैव-शाक्त तन्त्र के मूर्धन्य विद्वान् सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी के सांख्य-योग-तन्त्रागम विभाग के पूर्व विभागाध्यक्ष पं० व्रजवल्लभ द्विवेदी जी ने बहुत ही सहिष्णुता से पूर्ण कर ग्रन्थ की गरिमा को बढ़ाया है। आपके प्रति हम अत्यन्त कृतज्ञ हैं। ग्रन्थ-ग्रन्थकार-मत-मतान्तर तथा उद्धृत वचनों के स्थान निर्देशनों से युक्त इस ग्रन्थ की यह द्वितीय आवृत्ति संशोधनशील अनेक विद्यार्थियों को बहुत उपयोगी सिद्ध होगी।

हमारी प्रार्थना को स्वीकार कर दि० १६-२-८८ को महाशिवरात्रि के पावन अवसर पर उत्तर-प्रदेश संस्कृत अकादमी के अध्यक्ष एवं सं० सं० वि० वि० के पूर्व कुलपति पं० करुणापति त्रिपाठी जी ने अपने करकमलों द्वारा इस ग्रन्थ का प्रकाशनोद्घाटन करके महान् उपकार किया है। अतः उन्हें हम कृतज्ञता समर्पित करते हैं।

जिज्ञासु छात्रगण इस ग्रन्थ का समुचित अध्ययन करके अपने ज्ञान-भंडार को बढ़ाते हैं, तो हम अपने परिश्रम को सार्थक समझेंगे। इस ग्रन्थ की सुन्दर एवं शीघ्र छपाई के लिए रत्ना प्रिंटिंग वर्क्स, वाराणसी के मालिक एवं कर्मचारी बन्धुओं को भी हम धन्यवाद प्रस्तुत करते हैं। अन्त में इस कार्य में प्रत्यक्ष एवं परोक्ष रूप में हमें सहायता करने वाले सभी महानुभावों के प्रति हम कृतज्ञता समर्पित करते हैं।

शैवभारती भवन
जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी
१६-२-१९८८, महाशिवरात्रि।

विद्वद्विधेय
**महेश्वरदेव बदामि**
कार्यदर्शी

# अनुवादक का वक्तव्य

नन्दिकेश्वरसंजाता लिङ्गधारणचन्द्रिका ।
शरट्टीकायुता नूनमासीद् विबुधरञ्जिका ॥
साम्प्रतं साऽनुवादेन युता हृद्या विशेषतः ।
भाषाज्ञानयुतांश्चैव ह्लादयन्तीव भासते ॥

विश्वविश्रुत आध्यात्मिक वैभव से विशिष्ट सनातन संस्कृति नाममात्रावशेष होकर रह गई है। देवत्व प्राप्ति की हेतुभूत देववाणी की उपेक्षा से हिन्दू जाति अपनी चिरसंचित संपत्ति से, साहित्य से, स्वतन्त्रता से और स्वाभिमान से वंचित होकर तथा गुलाम होकर गुजर चुकी है। राष्ट्र आज नाममात्र के लिये स्वतन्त्र है। अपनी सर्वांगोण समुन्नति के निमित्त अपेक्षित कार्य सम्पादन में राष्ट्रीय धर्मनिरपेक्ष नीति नितान्त बाधक सिद्ध हो रही है। प्रशासनिक क्षेत्र पर चिरकाल पर्यन्त सुस्थिर अवस्थित पाश्चात्य भाषाओं के आधिपत्य से अनादिकालीन आर्ष संस्कारों का अभिभव हो जाने से देववाणी के प्रति अपेक्षा ही नहीं रह गई है। शासकों की दृष्टि से उपेक्षित देववाणी असहाय सी होकर विलाप कर रही है। विद्वज्जनों की अवहेलना से देववाणी का विकास अवरुद्ध सा हो गया है। इस विकट एवं विकराल स्थिति में देववाणी के दुरूह ग्रन्थों का अध्ययन-अध्यापन दुष्कर होकर विरले ही लोगों से सेवनीय औषधिमात्र बनकर रह गया है। इन वर्तमानकालिक परिवर्तित परिनिवेशों में संस्कृत-संस्कृति की रक्षा एकमात्र हिन्दी के अधीन है। हिन्दी भाषा के साहचर्य के बिना विगत गरिमा एवं वैभव की पुनः प्राप्ति असंभव सी प्रतीत हो रही है।

सर्वसम्मति से स्वीकृत इस विद्वत्सम्मति के उत्प्रेरक तथा प्रशंसक होकर काशी ज्ञानसिंहासनाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु विश्वेश्वर शिवाचार्य जी महाराज अपने सिद्धान्त के अनेक ग्रन्थों का अनुवाद हिन्दी में कराकर प्रकाशित करा रहे हैं। इस साहित्यिक सेवा व अनुष्ठान के अनुक्रम में लिंगधारणचन्द्रिका के हिन्दी भाषानुवाद करने का सुयोग मुझे प्राप्त हुआ है। यह लिंगधारणचन्द्रिका नन्दिकेश्वर शिवाचार्य जी के द्वारा

प्रणीत एक अनमोल रत्न है। यह ग्रन्थरत्न युगयुगान्तरों से विकसित एवं निगमागम सारस्वत के प्रतीक स्वरूप सम्पूर्ण विश्व में परिव्याप्त वीरशैव सिद्धान्त के अनेकानेक अमूल्य ग्रन्थों में से एक है। ग्रन्थकार का मुख्य आशय श्रुतिसम्मत सिद्धान्त को सार्वजनीन बनाना है। ग्रन्थ के कलेवर में गृहीत विषयों का समर्थन एवं प्रतिपादन नाना पुराणनिगमागमों के द्वारा किया गया है। भाषा का सौष्ठव एवं विषय प्रतिपादन शैली मनोज्ञ एवं मनोहारी है। अनेक विद्वज्जनों से संस्तुत इस ग्रन्थ के ऊपर काशी विद्वन्मण्डलमार्तण्ड निर्विवाद विद्वच्छ्रेष्ठ बहुचर्चित विद्वद्वन्द्य, परमगुरु स्वर्गीय पं० श्री शिवकुमार शास्त्री जी के द्वारा उल्लिखित वैदुष्यपूर्ण शरद् नामक टीका वास्तव में सोने में सुगन्ध की उक्ति को सार्थक बना रही है। कर्मकाण्ड से सम्बन्धित विचारों के विश्लेषण में बेजोड़ टीका बनकर अपनी सर्वश्रेष्ठ छटा से शोभायमान है।

इस विद्वन्मान्य टीका से समलंकृत चन्द्रिका विद्वज्जनों के मनोविनोद का केन्द्र मानी जाती थी, किन्तु इस रसमय रसायन के आस्वादन का सौभाग्य संस्कृतभाषेतर भाषियों को प्राप्त नहीं हो पा रहा था। इस कमी को पूर्ण करने के लिये मैसूर महाराजा के आस्थानविद्वान् एवं मैसूर महाराजा संस्कृत कालेज के शक्तिविशिष्टाद्वैतवेदान्त के प्रोफेसर सिरसि श्री गुरुशान्त शास्त्री जी ने कन्नड़ भाषा में मूल ग्रन्थ के अनुरूप विशद एवं प्रामाणिक टीका लिखकर कन्नड़ भाषाभाषियों के उपकारार्थ १९५१ ई० में प्रकाशित कराया था। इस समय प्रथम राष्ट्रभाषा के रूप में प्रचलित एवं कोटि-कोटि कण्ठों में समलंकृत हिन्दी भाषा में अनूदित हो जाने से हिन्दी भाषा से परिचित अनेक भाषा-भाषियों को यह चन्द्रिका आह्लादित करने में सक्षम होगी।

यह हिन्दी अनुवाद कन्नड़ के अनुवाद के अनुसार किया गया है। अनुवाद का कार्य महाराजश्री की अनुकम्पा से बिना अन्तरायों के सम्पन्न हो गया। परिपूर्ण आशा है कि यह चन्द्रिका पूर्वप्रकाशन की अपेक्षा उभय भाषाओं में प्रकाशित हो जाने से अपनी सीमित परिधि को छोड़कर तथा व्यापक क्षेत्र को अपनाकर इस अनादिसिद्ध निर्भ्रान्त वीरशैव सिद्धान्त के मर्म के उद्बोधक तथा परिचायक उत्कृष्ट ग्रन्थों की श्रेणी में अग्र स्थान प्राप्त कर लेगी। अनुवादक की तरफ से यही कामना है कि

यह चन्द्रिका चन्द्रिका की भाँति चिरस्थायी तथा सर्वाह्लादिका, स्वकीय सिद्धान्त की उद्बोधिका होकर रहे।

अन्त में इस अनुवाद-कार्य के प्रेरक तथा सन्मित्र के लक्षणों से लक्षित समादरणीय परमहितैषी डॉ० श्री चन्द्रशेखर शिवाचार्य जी अमरेश्वर मठ, गुलेदगुड्ड के प्रति मैं अत्यन्त आभारी हूँ, क्योंकि उनके सहज स्नेह ने इस गरिमामय प्रामाणिक चन्द्रिका के ऊपर दृष्टिपात करने का अवसर प्राप्त कराया है। डॉ० शिवाचार्य जी को यशश्चन्द्रिका इस चन्द्रिका की सहचरी होकर अपनी आभामय धवल किरणों से सहृदयों के हृदयों को समुल्लसित करती हुई सबके चित्त में चिरकाल पर्यन्त निवास किया करे, यही हमारी अभिलाषा है।

महाशिवरात्रि, १९०९ श० सं० — **स्वामी शिवानन्द**

१६-२-१९८८ — टेकरामठ, वाराणसी

# विद्वत्सम्मतिः

वीरशैवसिद्धान्ते भक्तैर्यच्छिवलिङ्गधारणं क्रियते, तन्न वैदिकमिति विवदन्तः केचन स्वपक्षं स्थापयन्तः शिवलिङ्गधारणकर्तृभक्तान् अवैदिकाचारशालिन इति साधयन्तस्तर्कबहुलैः स्वपक्षमेव मण्डयन्तो लिङ्गधारिशैवभक्तमतानि खण्डयन्तो बहुशः शास्त्रप्रमाणानि उद्धरन्तो दृश्यन्ते ।

वीरशैवमताचार्या नन्दिकेश्वरशिवाचार्यचरणा एतस्मिन् विचारप्रसङ्गे संशयालूनामथवा विवेच्यमतानभिज्ञानां सन्देहनिशातिमिरापाकरणायैतस्य शास्त्रदर्शनतर्कपुष्टस्य वैदिकस्मार्तसिद्धान्तसमर्थनजुष्टस्य तर्केणाप्यदुष्टस्य मतस्य रहस्योद्‌घाटनाय 'लिङ्गधारणचन्द्रिका'-ग्रन्थं निर्मितवन्तः। अस्य ग्रन्थस्योपक्रम एनमेव प्रश्नमुपस्थाप्य प्रवर्तते। यथाहि—

ते खल्वेवमाहुः—लिङ्गधारणं तावन्न वैदिकपरिपाटिग्राह्यम्, अवैदिकत्वादित्यादि ।

वीरशैवानां भक्तिमयोपासनानिरतानां शक्तिविशिष्टाद्वैतवादिनां दक्षिणे देशे प्रचाराधिक्यं वर्तते ।

सनातनस्यास्य मतस्य पञ्च पीठाः सन्ति। तेष्वन्यतमोऽयं काशी-विश्वाराध्यज्ञानसिंहासनाख्यो जङ्गमवाड़ीमठः । पीठस्यास्य प्राक्तनत्वं सर्वप्रमुखत्वं प्रामाणिकत्वं च मतानुयाय्यनुमतं न्यायालयनिर्णयपुष्टमितिहासविद्भिः साक्षीकृतं सुतरां प्रसिद्धमित्यत्र नास्ति कोऽपि सन्देहलेशः ।

परमपावनस्याखिलभारतविख्यातस्य जङ्गमवाड़ीमहामठस्य तदानीन्तनपीठाध्यक्षैः श्री १००८ जगद्गुरुराजेश्वरशिवाचार्यमहास्वामिचरणैः श्रीनन्दिकेश्वरशिवाचार्यविरचितस्य प्रौढपाण्डित्यप्रतिभापेशलस्य क्लिष्टतर्कसंवलितस्य लिङ्गधारणचन्द्रिकाख्यग्रन्थस्य सम्यक् प्रचारायैतदवधारितं यदस्य प्रथमे संस्करणे पञ्चोत्तरशतैकोनविंशे ईशवीयाब्दे (१९०५ ई०) प्रकाशिते केनचित् सर्वशास्त्ररहस्यविज्ञेनैका संस्कृतभाषामयी स्पष्टार्थबोधिका टीका सम्पाद्येत ।

इत्थं च चिन्तयद्भिः काशीस्थसमस्तविद्वद्वरेण्यानां वैदुष्यं शिवभक्ति शैवाग्रहं च सम्यक् समाकलय्य सर्वतन्त्रस्वतन्त्राणां षट्शास्त्रिणां महामहो-

पाध्यायपदवीमण्डितानां काशीस्थपण्डितशिवकुमारशास्त्रिमहाभागानां टीकाकरणाय निर्वाचनं विहितम्, येषां विषये एवं प्रसिद्धिर्वर्तते—

प्रस्तावे विदुषां यस्य प्रथमं नाम गृह्यते।
सोऽयं शिवकुमाराख्यः पण्डितः पण्डिताग्रणीः ॥ इति।

तेन पण्डितेन कृतया शरन्नामिकया वैदुष्यपूर्णया ग्रन्थग्रन्थिसमुन्मूलनक्षमया टीकया चन्द्रिका शारदीयप्रकाशमिव प्रकाशिता।

लोकोत्तरस्य संस्कृतटीकावर्णितस्य सिद्धान्तस्य प्रचारकाठिन्यमनुभवद्भिर्वर्तमानपीठाध्यक्षैः श्री १००८ जगद्गुरुविश्वेश्वरशिवाचार्यमहास्वामिभागैः पाण्डित्यपूर्णव्याख्याकल्पेन हिन्दीलोकभाषानुवादसहितेनास्य प्रकाशनं कारितम्।

अत्रैतदपरमपि हृदयावर्जकं यत् सम्पादितानेकानेकतन्त्रदर्शनग्रन्थेन शोधलेखप्रबन्धनिपुणेन पण्डितधुरीणेन श्रीमता व्रजवल्लभद्विवेदमहाभागेन महताऽऽयासेनास्य सम्पादनं विहितम्।

एतस्य ग्रन्थस्य शरन्नामकव्याख्योपेतस्य हिन्दीभाषानुवादसहितस्य सम्यक्सम्पादितस्य शास्त्रीयपदवीप्रतिष्ठितस्य लिङ्गधारणचन्द्रिकाग्रन्थस्य लोकार्पणं (विमोचनम्) समग्रशैवानां विशेषतश्च काशिवासिनां परमपावनपर्वणि शिवरात्रौ निशीथवेलायां विदुषामुपस्थितौ महास्वामिनां सन्निधौ मठस्यास्य प्रबन्धकस्य गङ्गाधरशास्त्रिणःसत्प्रयासेनाऽजायतेत्यपि प्रमोदस्यावसरोऽभूत्।

विश्वसिमि च भविष्यत्सु वर्षेष्वस्य वीरशैवीयशक्तिविशिष्टाद्वैतवेदान्तस्य प्रचाराय प्रसाराय चान्येऽपि ग्रन्थाः प्रकाशतामेष्यन्ति, समायोजनान्यपीतराणि भविष्यन्ति समुत्साहवतां पीठाधीश्वराणां प्रेरणयेति कामयते।

शिवरात्रिपर्वणि
२०४४ संवत्सरीये

विदुषामनुग्रहार्थी
**त्रिपाठी करुणापतिः**
पूर्वकुलपतिः
सम्पूर्णानन्दसंस्कृतविश्वविद्यालयस्य
वाराणसीस्थस्य

ॐ नारायणीसहचराय नमः शिवाय

जैसे संसार अनादि अनन्त है, वैसे ही वर्णमाला भी अनादि अनन्त है। लिपिभेद देश-काल के अनुसार हुआ माना जाता है। विश्व की समस्त भाषाओं के वर्ण अद्यापि नियत ही हैं। एक भी वर्ण न घटा न बढ़ा। किन्तु विषय निरूपण नये-नये सदा होते थे तथा हो रहे हैं। कहा भी है—"नवा वाणी मुखे मुखे"। इसी भाँति "लिङ्गधारणचन्द्रिका" नामक शक्तिविशिष्टाद्वैत (वीरशैव) वेदान्त का ग्रन्थ है।

यह ग्रन्थ वैसे ही है, जैसे व्याकरणादि शास्त्र। "शास्त्रं ज्ञापकं भवति, ज्ञापकत्वाच्छास्त्रस्य" ऐसी व्यवस्था है। शब्द तो शुद्ध, अशुद्ध (अपभ्रंश) अनादि है। केवल शास्त्र यही कहता है कि यह शुद्ध प्रयोग है, यह अशुद्ध है। शब्द को नित्य नहीं भी मानें, तथापि प्रयुक्त होते ही हैं। शब्द शास्त्र द्वारा बनाये नहीं जाते। जैसे कुम्भकार घड़ा बनाता है, वैसे वैयाकरण व्याकरण शास्त्र के द्वारा शब्द को बनाता नहीं है, केवल बने-बनाये शब्दों में विभाग कर देता है कि ऐसे शब्द शुद्ध हैं तथा इससे भिन्न अशुद्ध है। शुद्ध शब्द के प्रयोग से पुण्य होता है तथा अन्य प्रयोग से पाप होता है। पुण्य-पाप ही सुख-दुःख का कारण है।

ठीक यही युक्ति लिङ्गधारणचन्द्रिका ग्रन्थ की भी है। वीरशैव सिद्धान्त के अनुसार अनादि काल से भगवान् परशिव के उपासक लिङ्गधारण करते हैं। उनकी उपासना से प्रेय तथा श्रेय की प्राप्ति करते हैं। इन इष्टलिङ्गधारियों को वीरशैव कहते हैं। इस सिद्धान्त के संस्थापनाचार्य श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी के—

वेदशास्त्रपुराणेषु कामिकाद्यागमेषु च।
लिङ्गधारणमाख्यातं वीरशैवस्य निश्चयात्॥
ऋगित्याह पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते।
तस्मात् पवित्रं तल्लिङ्गं धार्यं शैवमनामयम्॥
अघोराऽपापकाशीति या ते रुद्र शिवा तनूः।
यजुषा गीयते यस्मात् तस्माच्छैवोऽघवर्जितः॥
(सि० शि० ६।५७,५८,६१)

इत्यादि वचनों के अनुसार यह लिङ्गधारण-सिद्धान्त वैदिक माना जाता है। इस धर्म में यह लिङ्गदीक्षा स्त्री-पुरुषों के लिये समान रूप से की जाती

है। इस मत में यह विशेषता है कि यज्ञोपवीत संस्कार के स्थान पर लिङ्गदीक्षा संस्कार सम्पन्न कराया जाता है। वीरशैव लोग भी वर्णाश्रम की व्यवस्था को पूर्ण रूप से मानते हैं।

इस लिंगधारण सिद्धान्त को लेकर प्राचीन काल में कुछ वाद-विवाद प्रारम्भ हो गया था कि इसे शरीर पर धारण करना चाहिये कि नहीं ? "सन्दिग्धे न्यायः प्रवर्तते" के अनुसार इस सन्देह को निराकृत करके वेद, आगम, पुराण, स्मृति तथा अलंकारादि शास्त्रीय प्रमाणों से ग्रन्थकार श्री नन्दिकेश्वर शिवाचार्य जो महाराज ने बड़े ही युक्ति एवं माधुर्य से पूजित विचार मीमांसापद्धति से लिङ्गधारण शरीर के नाभि भाग से ऊपर—

मूर्ध्नि वा कण्ठदेशे वा कक्षे वक्षःस्थलेऽपि वा।
कुक्षौ हस्तस्थले वापि धारयेल्लिङ्गमैश्वरम् ॥
(सि० शि० ६।५१)

श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य जी की इस उक्ति के अनुसार शिर, कण्ठ, हृदय आदि में धारण करने की व्यवस्था कर समाज का हित किया है।

यही कारण है कि शिवावतार समस्तशास्त्रपारंगत शास्त्रार्थ कला-कोविद परमशैव महामहोपाध्याय प्रातःस्मरणीय श्रीशिवकुमार मिश्र जी ने शरत् नाम की व्याख्या इस पर की। उनकी व्याख्या से सोने में सुगन्ध की भाँति यह ग्रन्थ परम मान्य हो गया है।

इस ग्रन्थ का प्रकाशन पूर्वोक्त व्याख्या सहित मूल को हिन्दी के साथ हो रहा है, यह जानकर परम प्रसन्नता हुई। मैं भगवान् विश्वनाथ से यही प्रार्थना करता हूं कि यह ग्रन्थ जिज्ञासुओं को अलभ्य लाभप्रद होकर तथा विज्ञों के ज्ञातज्ञापकत्व होने पर भी अभ्यासापन्न मननरूप प्रमोदावह हो।

इति शिवम् ॥

महाशिवरात्रि
१६-२-१९८८

**देवस्वरूप मिश्र**
आचार्य एवं अध्यक्ष वेदान्त विभाग,
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय,
वाराणसी

# प्रथम संस्करण की भूमिका

अयं लिङ्गधारणचन्द्रिकानामकग्रन्थो नन्दिकेश्वराचार्येण वीरशैवानां सिद्धान्तेषु लिङ्गधारणावश्यकर्तव्यत्वप्रभृतिषु वैदिकागमिकप्रमाणोपष्टम्भनाय मतान्तरावलम्बिभिरापादितानां शास्त्रविरोधादिदोषाणां निरासाय च महता परिश्रमेण कृतः। तस्यास्य ग्रन्थस्य कर्णाटकाक्षरे कतिपयवर्षेभ्यः प्राग् मुद्रितस्यापि व्याख्यां विना स्थले स्थले समाश्रितानां मीमांसाधिकरणानां काठिन्येन सर्वोपकारदानानर्हत्वमाकलय्य सर्वसाधारण्येन वीरशैवानामुपकारमाधित्सुभिः काशीजंगमवाटिकामठस्थविश्वाराध्यपीठाचार्यश्रीराजेश्वरस्वामिभिः कठिनाशयप्रकाशिकां शरन्नाम्नीं व्याख्यां पण्डितवरमहामहोपाध्याय-श्रीशिवकुमारमिश्रशर्मभिर्निर्माप्य एतया संवलितो देवाक्षरेण मुद्रयित्वा प्रकाशितः। अस्य च ग्रन्थस्य शोधनादिभारं मय्येवाध्यक्षेणार्पितमासीदित्यध्ययनाभ्यासादिपरिश्रमव्यग्रतयाऽनवधानवशादज्ञानवशाद् वाऽऽपतितामशुद्धिं नैसर्गिकसहृदयैर्विद्वद्भिः सहजनिजभूषणक्षमानवहेलं निरूप्य शुद्धिपत्रे दानायानुग्राह्योऽहमिति सविनयमभ्यर्थये शास्त्रमर्मज्ञान् विदुषः।

**काशीस्थः-अब्बीगेरिग्रामवासी काशीनाथशास्त्री**

# प्रस्तावना

महामहोपाध्याय पण्डित शिवकुमार शास्त्री रचित संस्कृत शरट्टीका तथा स्वामी शिवानन्द कृत हिन्दी अनुवाद के साथ नन्दिकेश्वर रचित लिङ्गधारणचन्द्रिका के इस द्वितीय संस्करण को धार्मिक जिज्ञासुओं के समक्ष प्रस्तुत करते हुए हमें हर्ष का अनुभव हो रहा है। प्रथम संस्करण के संपादकीय वक्तव्य से ज्ञात होता है कि सन् १९०५ से पहले भी इस ग्रन्थ का मुद्रण हो चुका था, किन्तु टीका के अभाव में यह ग्रन्थ दुर्बोध था। अतः काशी के जंगमवाड़ी स्थित विश्वाराध्य संस्थान मठ के तत्कालीन आचार्य शिवयोगी श्री १००८ जगद्गुरु राजेश्वर शिवाचार्य महास्वामी जी के अनुरोध पर शास्त्री जी ने संस्कृत व्याख्या लिखी थी और काशी में अध्ययन के लिये आये अब्बीगेरि ग्रामवासी पण्डित काशीनाथ शास्त्री जी ने इसका सम्पादन किया था और उस समय के काशी के ख्यातनामा मेडिकल हाल नाम के प्रेस में इसका मुद्रण हुआ था।

## पूर्व तथा प्रस्तुत संस्करण

यह संस्करण सन् १९०५ में प्रकाशित हुआ था। इसके बाद सन् १९४२ में बेलगांव से इसका प्रो० एम० आर० साखरे द्वारा संपादित परिष्कृत संस्करण प्रकाशित हुआ। इसमें ६८२ पृष्ठ की विस्तृत भूमिका, १०४ पृष्ठ में अंग्रेजी अनुवाद, २५० पृ० की टिप्पणियाँ तथा २० पृष्ठों में अन्य परिशिष्ट दिये गये थे। मूल ग्रन्थ ७६ पृष्ठों में पाठभेदों के साथ छपा था, किन्तु यहाँ ग्रन्थ का पूर्वभाग ही प्रकाशित हुआ, उत्तरभाग को जान-बूझ कर छोड़ दिया गया। इसके बाद सन् १९५१ में मैसूर से पूरे ग्रन्थ को आस्थानविद्वान् सिरसि गुरुशान्त शास्त्री कृत कन्नड़ भाषानुवाद के साथ श्री एस० शिवकुमार स्वामी द्वारा प्रकाशित कराया गया। ये सभी संस्करण अब उपलब्ध नहीं हैं। यह ग्रन्थ सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय की आचार्य परीक्षा के पाठ्यक्रम में समाविष्ट है। काशी के विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु विश्वेश्वर शिवाचार्य महास्वामी जी के अनुरोध को स्वीकार कर यह नया संस्करण तैयार किया गया है। यहाँ उद्धरणों का यथासंभव स्थान-

निर्देश करने का प्रयत्न किया गया है और परिशिष्ट एवं विषयसूची आदि का संयोजन कर इसको अधिक उपादेय बनाया गया है। संस्कृत भाषा से परिचित धार्मिक जनता की संख्या धीरे-धीरे घटती जा रही है। सभी को इस ग्रन्थ के प्रतिपाद्य विषयों की जानकारी मिल सके, इसके लिये यहाँ ग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद भी साथ में देकर प्रस्तुत संस्करण को सर्वांगपूर्ण बनाने का प्रयत्न किया गया है।

लिङ्गधारणचन्द्रिका के प्रारंभ के चौथे और पांचवें श्लोक को देखने से ऐसा पता चलता है कि उस समय वेद और अन्य शास्त्रों के अभिप्राय को बिना समझे ही कुछ लोग ईर्ष्या-द्वेष आदि से ग्रस्त होकर लिंगधारण को अवैदिक विधि सिद्ध करने का प्रयत्न कर रहे थे। उन लोगों के इस भ्रान्तिमूलक अज्ञान को दूर करने के लिये ही प्रस्तुत ग्रन्थ की रचना की गई थी। इस कार्य में ग्रन्थकार पूरी तरह सफल रहे हैं। अपनी उक्तियों को शास्त्रों के अतिरिक्त शास्त्रानुकूल तर्कों के द्वारा भी प्रतिष्ठित करने के लिये ग्रन्थकार ने पूर्व और उत्तर मीमांसा के अतिरिक्त लौकिक न्यायों का भी भरपूर प्रयोग किया है। इससे ग्रन्थकार के भारतीय वाङ्मय के अगाध पाण्डित्य के साथ लोक-व्यवहार के समुचित ज्ञान की भी पुष्टि होती है।

## ग्रन्थकार नन्दिकेश्वर शिवाचार्य

ग्रन्थ के अन्त में ग्रन्थकार ने अपने को बसवेश्वर का पौत्र तथा महेशाचार्य का पुत्र बताया है और अपना नाम नन्दीश्वर (नन्दिकेश्वर) लिखा है। ये बसवेश्वर वीरशैव साहित्य के कन्नड वचनकार प्रसिद्ध बसवेश्वर से भिन्न हैं, क्योंकि उनका आविर्भावकाल ई० बारहवीं शताब्दी माना जाता है और प्रस्तुत ग्रन्थकार चौदहवीं शताब्दी के विद्यारण्य स्वामी और सोलहवीं शताब्दी के अप्पय्य दीक्षित को उद्धृत करते हैं। ग्रन्थकार के निश्चित समय आदि की विशेष जानकारी पाने के लिये हमें अभी प्रयास करना पड़ेगा। इस ग्रन्थ में अन्य भी अनेक ग्रन्थों और ग्रन्थकारों को स्मरण किया गया है। उनकी सहायता से हम किसी निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं।

ऊपर प्रो० साखरे के संस्करण की चर्चा की गई है। अपने विद्वत्तापूर्ण विस्तृत उपोद्घात (पृ० ६५७) में ग्रन्थकार का समय उन्होंने १७ वीं

शताब्दी निश्चित किया है। इसके लिये उन्होंने कालहस्ति दीक्षित, मंचण्ण, पण्डिताराध्य और अप्पय्य दीक्षित के नाम दिये हैं एवं पण्डिताराध्य पद से बसव पण्डिताराध्य का ग्रहण किया है। इसी आधार पर वे ग्रन्थकार का उक्त समय निर्धारित करते हैं। वस्तुतः यहाँ पण्डिताराध्य पद स्वतन्त्र नाम न होकर मंचण्ण का विशेषण है। अतः इसके आधार पर बसव की कल्पना करना निरर्थक है। हम जानते हैं कि श्रीपति पण्डिताराध्य, मल्लिकार्जुन पण्डिताराध्य और मंचण्ण पण्डिताराध्य—ये तीनों आन्ध्र-प्रदेश में पण्डितत्रयी के नाम से वीरशैव साहित्य में अतिप्रसिद्ध हैं। ये सभी आचार्य अप्पय्य दीक्षित से पहले हो चुके हैं, अतः इनके आधार पर ग्रन्थकार का कालनिर्धारण नहीं किया जा सकता। अभी तो हम इतना ही कह सकते हैं कि ये अप्पय्य दीक्षित के परवर्ती हैं।

ऊपर ग्रन्थकार के पितामह और पिता के नामों की चर्चा आ चुकी है। ग्रन्थ के मंगलाचरण के तीसरे श्लोक में इन्होंने अपने गुरु का नाम मल्लेश्वर दिया है। ग्रन्थकार यजुर्वेद के प्रमाण से लिंगधारण की सिद्धि करने के उपरान्त ऋग्वेद से भी इसी विषय की पुष्टि करते समय प्रारंभ में वीरेश्वर को नमन करते हैं (पृ० १२२)। यह भी उनके गुरु मल्लेश्वर का ही दूसरा नाम प्रतीत होता है। अथवा यह भी हो सकता है कि ग्रन्थकार ने यहाँ वीर गोत्र के प्रवर्तक आद्य पुरुष को इस नाम से स्मरण किया हो। प्रस्तुत ग्रन्थ में इनके द्वारा उद्धृत विद्यारण्य स्वामी, अप्पय्य दीक्षित आदि सभी आचार्य दाक्षिणात्य हैं। यह निर्विवाद सत्य है कि प्रस्तुत ग्रन्थकार भी दक्षिण देश के निवासी हैं। ग्रन्थकार श्रुति, स्मृति, पुराण और आगम साहित्य के विशाल भंडार से पूरी तरह से परिचित हैं और विभिन्न मत-मतान्तरों के परिनिष्ठित विद्वान् हैं, इसका परिज्ञान हमें ग्रन्थग्रन्थकार-मतमतान्तर सूची को देखने से हो जाता है। अपने तर्कों की पुष्टि में वे पूर्वमीमांसा और वेदान्त के न्यायों को स्थल-स्थल पर उद्धृत करते हैं और पूर्वपक्षी के तर्कों को छिन्न-भिन्न कर अपने मत की स्थापना करते हैं। इससे इनकी उभय-मीमांसा निष्णातता एवं तर्कपटुता प्रकट होती है।

## शरट्टीकाकार पण्डित शिवकुमार शास्त्री

इस प्रौढ़ ग्रन्थ को शरट्टीका के बिना समझ पाना बड़ा कठिन है। शरट्टीकाकार प० शिवकुमार मिश्र जी का परिचय स्वर्गीय म. म. प.

नारायण शास्त्री खिस्ते जी ने "विद्वच्चरितपञ्चकम्" में दिया था। इधर प० बलदेव उपाध्याय जी की पुस्तक "काशी की पाण्डित्य परम्परा" प्रकाशित हुई है। इस ग्रन्थ के पृ० २०८-२३३ में विस्तार से मिश्र जी का जीवन-परिचय दिया गया है। यहाँ इनकी रचनाओं के विवरण के साथ इनकी उदारता, निर्भीकता और समाजसेवा के विषय में पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। यहाँ बताया गया है कि सन् १९११ की जनगणना के अवसर पर शास्त्रीजी ने हरिजनों को हिन्दुओं से अलग करने के षड्यन्त्र से बचाया था। ऐसे उदाराशय विद्वान् का वीरशैव सम्प्रदाय के काशीस्थ विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासन जंगमवाड़ी मठ के तत्कालीन आचार्य श्री १००८ जगद्गुरु राजेश्वर शिवाचार्य महास्वामी जी से सम्पर्क होना स्वाभाविक था। उन्हीं के आग्रह पर शास्त्री जी ने इस ग्रन्थ पर १९६० विक्रम संवत् (१९०३ ई०) में शरन्नाम्नी टीका लिखी थी। इस टीका में मिश्र जी ने पूर्व और उत्तर मीमांसा के न्यायों को उदाहरणों के द्वारा बड़ी सरल भाषा में समझाया है।

शास्त्री जी कितने सरल स्वभाव के और स्पष्टवादी थे, इसका परिचय शरट्टीका के ही इस श्लोक से मिल जाता है—

लोकैषणा भवत्येव यद्यप्यत्र प्रवर्तिका।
तथापि किञ्चिद् गौरीशस्तुष्येदिति मनोगतम्॥ (पृ. ७)

सरलता का दुरुपयोग करना मानव की दुर्बलता है। शास्त्री जी के इस वचन के साथ भी ऐसा ही हुआ। प्रो० साखरे ने अपने ऊपर उद्धृत ग्रन्थ के उपोद्घात (पृ० ६५८-६६०) में लिङ्गधारणचन्द्रिका की टीका और टीकाकार के विषय में लिखते हुए कुछ अनर्गल आक्षेप किये हैं और उनकी यह कड़वाहट इतनी बढ़ गई है कि उन्होंने वीरशैव मत की हिन्दू धर्म से अलग सत्ता स्थापित करने के लिये अपनी सारी बुद्धि लगा दी है। यह प्रसन्नता की बात है कि इस ग्रन्थ के कर्णाटक भाषान्तरकार आस्थानविद्वान् सिरसि श्री गुरुशान्त शास्त्री जी ने इनके सभी आक्षेपों का सही समाधान कर दिया है।

सिक्ख मत को हिन्दू धर्म से अलग मान कर आज जो कुछ किया जा रहा है, वह हमें यह सोचने को बाध्य करता है कि ऐसी अनर्गल उक्तियों का क्या परिणाम हो सकता है। भारतीय आचार्यों ने तरतमभाव से पूरे

भारतीय वाङ्मय को प्रमाण माना है। इस विषय में कश्मीरी प्रत्यभिज्ञा-दर्शन के उद्भट विद्वान् अभिनवगुप्त के, जिनकी की दृष्टि वीरशैव मत के शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त से मिलती-जुलती है, जिसकी ओर टीकाकार ने भी ग्रन्थ के अन्त में ( पृ० २८४ ) इंगित किया है; विचार हमारे लिये विशेष रूप से मननीय हैं। "पुराणानां नूनमागमानुवर्तित्वम्" शीर्षक निबन्ध में हमने अभिनवगुप्त के इन विचारों को उद्धृत किया है। तदनुसार हमारे लिये सभी मत-मतान्तर समादरणीय हैं। यह सब हमारे लिये ही नहीं, पूरी मानव जाति के लिये भारतीय आचार्यों का महनीय अवदान है। विदेशी कूटनीति ने आर्य-द्रविड़ जैसे भेदों की कल्पना द्वारा भारतीय जनता को टुकड़ों-टुकड़ों में बांट कर और नाना प्रकार के विकल्पों की सृष्टि कर उसको भयंकर आवर्तों में डुबो देने के षड्यन्त्र का बीजवपन किया है। इस षड्यन्त्र से हमें एकमात्र संस्कृत भाषा बचा सकती है। कन्नड़ सन्तों के उपदेश भी संस्कृत भाषा के आगम साहित्य से अनुप्राणित हैं। इस तथ्य को हमें हृदयंगम करना चाहिये और सभी प्रकार के षड्यन्त्रों के प्रति सदा सजग रहना चाहिये।

## प्रथम संस्करण के संपादक

इस ग्रन्थ के प्रथम संस्करण के सम्पादक श्री काशीनाथ शास्त्री थे। ये कर्णाटक राज्य के अब्बीगेरि (अश्वत्थपुर) ग्राम के निवासी और नन्दिकेश्वर मठ के अध्यक्ष थे। इनके पिता का नाम ऐय्यप्पा था। शास्त्री जी ने वाराणसी में आकर साहित्य और तर्कशास्त्र का अध्ययन किया था और अपने काव्यशास्त्रज्ञ गुरु भालाक्ष पण्डित जी की प्रेरणा पाकर शरट्टीका की प्रतिलिपि तैयार कर और उसका संशोधन कर इस ग्रन्थ को छपवाया था। प्रथम संस्करण के अन्त में उनके ये तीन श्लोक मिलते हैं—

कर्णाटदेशगाश्वत्थपुरग्रामनिवासभृत् ।
नन्दिकेशमठालम्बकैय्यप्पाख्यात्मजन्मवान् ॥

साहित्ये तर्कशास्त्रे च वाराणस्यां कृतश्रमः ।
काशीनाथ इति प्रख्यां बिभ्रद् व्याख्यामिमां सुधीः ॥

विलिख्य शोधयित्वा चामुद्रयच्छम्भुतुष्टये ।
प्रेरितः काव्यशास्त्रज्ञैर्भालाक्षाह्वयपण्डितैः ॥

## उद्धृत ग्रन्थ और ग्रन्थकार

इस प्रकार ग्रन्थकार, व्याख्याकार और प्रथम संस्करण के संपादक के प्रति अपनी वाङ्मयी पूजा समर्पित कर हम लिङ्गधारणचन्द्रिका से प्राप्त ग्रन्थ-ग्रन्थकार विषयक सूचनाओं को संगृहीत करना चाहते हैं। अनुभवसूत्र को यहाँ (पृ० १४२-१४३, १७३) वातुलागम का उत्तरभाग कहा है। पृ० २४० पर कालाग्निरुद्रोपनिषत् और रुद्रोपनिषत् का अलग-अलग उल्लेख किया है। गुरुमत शब्द से यहाँ प्रभाकर के मत का उल्लेख न होकर अपने गुरु के मत का प्रतिपादन हुआ है। पृ० १४० पर भी "गुरुचरणास्तु" कह कर उनके मत का विवरण दिया गया है, किन्तु यहाँ कहीं भी उनके किसी भी ग्रन्थ का उल्लेख नहीं है। ब्रह्माण्डपुराण की चिदम्बरसंहिता (पृ० २३०), पद्मपुराण के शिवरहस्य खण्ड (पृ० १९४, २६५) और शिवगीता (पृ० २२१), स्कन्दपुराण की शंकरसंहिता (अनेक स्थलों पर) एवं कुमारसंहिता यात्राखण्ड (पृ० १०५) का यहाँ उल्लेख मिलता है।

स्कन्दपुराण के खण्ड और संहिता नाम के दो विभाग उपलब्ध हैं। सात खण्ड वाला विभाग उत्तर भारत में और छः संहिता वाला विभाग दक्षिण भारत में प्रसिद्ध है। शंकर संहितासंहिता विभाग में तीसरी है। खण्ड विभाग में माहेश्वर खण्ड के अन्तर्गत कुमारिका खण्ड उपलब्ध है, किन्तु यात्राखण्ड नाम का कोई उपविभाग वहां नहीं मिलता। लगता है संहिता विभाग की पहली सनत्कुमार संहिता को ही यहाँ कुमारसंहिता के नाम से उद्धृत किया गया है। यह संहिता ५० खण्डों में विभक्त है और इनमें प्रधानतः यात्राविषयक विवरण दिये गये हैं। सिद्धान्तशिखामणि को यहां (पृ० ९२) परशिव द्वारा उपदिष्ट बताया गया है। यद्यपि सिद्धान्त-शिखामणि के उपदेष्टा जगद्गुरु श्री रेणुकाचार्य तथा श्रोता अगस्त्य महर्षि हैं और इसके रचयिता श्री शिवयोगी शिवाचार्य हैं, तथापि इन सबने शैवागमों में परशिव द्वारा उपदिष्ट सिद्धान्तों का ही यहां प्रकाशन किया है। अतः औपचारिक रूप से यहां इस ग्रन्थ को परशिव द्वारा उपदिष्ट बताया गया है।[1] लिङ्गभट्ट की अमरकोश-व्याख्या का भी यहां (पृ० २२०-

---

१. न्यू कैटलागस केटलागरम् ( भा० १, पृ० ३३० ) में इसके अनेक हस्तलेखों का विवरण मिलता है। वहां इनके पिता का नाम वेंगलकामय भट्ट दिया है और लिखा है कि मल्लिनाथ ने इनको उद्धृत किया है।

२२१) उल्लेख है। यहां उद्धृत लिंगपुराण के सभी वचन श्रीकांची से १८८९ ई० में तेलगु लिपि में प्रकाशित लिंगपुराण के उत्तरभाग के २१वें अध्याय में मिल जाते हैं। मंचण्ण पण्डिताराध्य के विषय में हम पहले लिख चुके हैं। दर्पण के नाम से उद्धृत वचन शिवाद्वैतदर्पण में उपलब्ध हो जाता है, अतः यह उससे अभिन्न है। इसके कर्ता शिवानुभव शिवाचार्य हैं। शंकराचार्य भगवत्पाद का अपराधस्तव यहां (पृ० ११८,१२४) दो बार उद्धृत है। [1]कालहस्ति दीक्षित (पृ० ९२), कौशिकादित्य (पृ० १९७) आदि ऐसे नाम हैं, जिनकी सहायता से ग्रन्थकार के कालनिर्णय में सहायता मिल सकती है।

## प्रामाण्यविचार

ब्रह्मसूत्र और महाभारत दोनों भगवान् बादरायण वेदव्यास की रचनाएँ मानी जाती हैं, किन्तु बादरायण व्यास ने ब्रह्मसूत्र के तर्कपाद में सांख्य, योग आदि मतों को अवैदिक बताया है। इसके विपरीत महाभारत में सांख्य, योग, पांचरात्र, पाशुपत और वेदोपनिषत् के नाम से प्रसिद्ध कृतान्तपंचक को स्वयं प्रमाण माना गया है। धर्म के निर्णय में इन सबका स्वतन्त्र प्रामाण्य स्वीकृत है। महिम्नस्तोत्र के रचयिता पुष्पदन्त ने "त्रयी सांख्यं योगः पशुपतिमतं वैष्णवमिति" इस श्लोक में इन्हीं मतों का उल्लेख किया है। मध्यकालीन प्रसिद्ध धर्मशास्त्रीय निबन्ध-ग्रन्थ वीरमित्रोदय में इन सबको धर्म में प्रमाण माना है। प्रस्तुत ग्रन्थ में (पृ० २३३-२४०) भी आगमों के प्रामाण्य के प्रसंग में तीन विकल्प उठाये गये हैं और कहा है कि आगमों को प्रमाण न मानने पर गायत्री-पुरश्चरण, मन्त्रसंस्कार जैसे महत्त्वपूर्ण विषयों का हमें ज्ञान नहीं हो सकेगा। इसी प्रकार भूतशुद्धि, प्राणप्रतिष्ठा, कुण्डमण्डप-निर्माण, षडध्वशुद्धि, मुद्रा, न्यास आदि का ज्ञान भी हमें न हो सकेगा। अन्त में यहाँ (पृ० २३८-२३९) कूर्मपुराण आदि में वर्णित उन वेद-विरुद्ध आगमों का परिचय दिया गया है, जिनको कि आस्तिक जन धर्म के प्रति प्रमाण नहीं मानते।

---

१. न्यू कैटलागस कैटलागरम् (भा० ४, पृ० ३९) में कालहस्ति कवि उल्लिखित हैं। वहां बताया गया है कि ये अप्पय्य दीक्षित के शिष्य हैं।

अभी कुछ वर्षों पहले नेपाल से त्रिलोचन शिवाचार्य का प्रतिष्ठालक्षण-सारसमुच्चय नाम का ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। इसका रचनाकाल वहाँ विक्रम संवत्सर की नवीं शताब्दी माना गया है। वहां ये दो श्लोक उपलब्ध होते हैं—

न वेदे त्रिविधं लिङ्गं न च प्रासादलक्षणम्।
न द्वारं मण्डपादिश्च स्थापनं न शिवादिके ॥
शिवसिद्धान्त एवोक्तं लक्षणं शाङ्करादिकम्।
तस्माच्छैवेन मन्त्रेण प्रतिष्ठेत शिवादिकम् ॥(२।१५६-१५७)

अर्थात् वेद में स्थूल, सूक्ष्म और पर नामक त्रिविध लिंग का स्वरूप, प्रासाद (मन्दिर), द्वार, मण्डप आदि के निर्माण की विधि, मन्दिरों में शिवलिंग आदि की प्रतिष्ठाविधि—ये सब विषय कहीं भी वर्णित नहीं हैं। इनका विवरण तो शैवागमों में ही मिलता है, अतः इनका अनुष्ठान शैवागमों में वर्णित पद्धति से ही करना चाहिये।

## त्रिविध लिंग

उक्त त्रिविध लिंग वीरशैव सिद्धान्त में इष्टलिंग, प्राणलिंग और भावलिंग के नाम से प्रसिद्ध हैं। इसमें इष्टलिंग सकल अथवा स्थूल, प्राणलिंग सकलनिष्कल अथवा सूक्ष्म और भावलिंग निष्कल अथवा पर स्वरूप है। इसी रूप में इनकी उपासना की जाती है। इष्टलिंग बाह्येन्द्रियगोचर, प्राणलिंग मनोगोचर तथा भावलिंग अतीन्द्रिय, अगोचर है। भावलिंग और प्राणलिंग का साक्षात्कार करने के लिये स्थूलारुन्धती न्याय से इष्टलिंग का सहारा लेना पड़ता है। श्री जगद्गुरु रेणुकाचार्य का कहना है कि जो व्यक्ति दहराकाश में अन्तर्लिंग की उपासना का सामर्थ्य अर्जित करना चाहता है, उसे पहले बाह्य लिंग को धारण कर और प्रतिदिन उसे हस्तपीठ पर स्थापित कर उसकी पूजा करनी चाहिये। तभी वह मनोग्राह्य प्राणलिंग और अतीन्द्रिय, अगोचर भावलिंग की उपासना में समर्थ हो सकता है। इस प्रकार इष्टलिंग की उपासना स्थूल, प्राणलिंग की सूक्ष्म तथा भावलिंग की उपासना परम सूक्ष्म मानी जाती है। इस त्रिविध उपासना की विधि को वीरशैवाचार्य श्रीपति पण्डिताराध्य ने अपने ब्रह्मसूत्र के श्रीकर भाष्य में "जीवमुख्य" (१।२।३२) आदि सूत्र की व्याख्या करते समय विस्तार से बताया है।

इस प्रकार हम कह सकते हैं कि वीरशैव मत का मूलाधार इष्टलिंग की उपासना है। इस मत के प्रायः सभी आचार्यों ने इस विषय पर प्रसंगानुसार बहुत कुछ लिखा है, किन्तु नन्दिकेश्वर शिवाचार्य ने इष्टलिंगधारण और उसकी उपासना के समर्थन में ही अपने ग्रन्थ का पूर्व-भाग समर्पित कर दिया है। यहां वेद, उपनिषद्, स्मृति, आगम, पुराण, महाभारत ही नहीं, अलंकारशास्त्र, शिवगोता आदि के प्रमाण से और अपनी विशिष्ट तर्कपद्धति से भी इष्टलिंग धारण की वैदिकता सिद्ध की गई है। इसी तरह से ग्रन्थ के उत्तरभाग में इष्टलिंगधारी के लिये भूनिक्षेप विधि की शास्त्रीयता को प्रबल प्रमाणों से प्रतिष्ठापित किया है। यहां हम पाठकों की सुविधा के लिये ग्रन्थ का संक्षेप प्रस्तुत करते हैं।

## लिङ्गधारणचन्द्रिका का संक्षेप

### पूर्वभाग

मंगलाचरण में ग्रन्थकार भगवान् शिव, उनके शरभावतार और अपने गुरु मल्लेश्वर के प्रति नमन कर भगवती से प्रार्थना करते हैं कि वेद-शास्त्रों का बिना आलोचन किये जिन्होंने लिंगधारण को अवैदिक बताया है, उनके मत का खण्डन करने की शक्ति मुझे दें। इस प्रकार ग्रन्थ की प्रतिपाद्य विषयवस्तु को प्रस्तुत करने के साथ ग्रन्थकार ने मंगलाचरण के व्याज से शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त की भी स्थापना की है।

### पूर्वपक्ष

इसके बाद ग्रन्थकार ने पूर्वपक्ष के रूप में लिंगधारण को अवैदिक बताने वालों की युक्तियों को विस्तार से ( पृ० ७-५६ ) तर्कपूर्ण पद्धति से उपस्थापित किया है। ग्रन्थकार ने पहले यहाँ बताया है कि वेद, शास्त्र, पुराण तथा कामिक आदि आगमों मे दहराकाश में अन्तर्लिंगानुसन्धान रूप अन्तर्लिंग धारण का विधान है। यह शिव की उपासना का सूचक है। पूर्वपक्षी का कहना है कि उक्त मन्त्र में शिव का उल्लेख न होकर नारायण के ध्यान की विधि बताई गई है। इसका समाधान यह है कि उपक्रमोप-संहार न्याय से तथा अनेक श्रुतियों में आये विशेषणों के आधार पर शिव

की ही उपासना यहाँ बताई गई है और अपरिमिताधिकरण न्याय से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि नारायण भी शिव की ही उपासना करते हैं। प्रयाजानुयाज न्याय से यह भी स्पष्ट हो जाता है कि यहाँ ब्रह्मनिष्ठ यतियों के हृदय का उल्लेख न होकर नारायण संबन्धी हृदय का ही ग्रहण किया जा सकता है।

पूर्वपक्षी का इस पर कहना है कि इससे इतना हो सिद्ध होगा कि दहराकाश में शिव की उपासना की जाती है, किन्तु अन्तर्लिंगधारण की सिद्धि इससे कैसे होगी ? इसका उत्तर यह है कि हंसोपनिषत्, वामनपुराण आदि के वचनों से यह स्पष्ट हो जाता है कि हृदयान्तर्वर्ती शिव लिंग रूप में विराजमान हैं। इस प्रकार ज्योतिर्लिंगानुसन्धान रूप अन्तर्लिंगधारण का विधान बताने के बाद इष्टलिंग रूप बाह्य लिंगधारण का भी यहाँ सर्वलिंग वाक्य द्वारा विधान किया गया है। इसी बात को आगे सप्रमाण सिद्ध किया गया है।

यहाँ पहले इस वाक्य में लिङ्, लोट्, तव्यत् आदि प्रत्ययों के अभाव में भी इसकी विधि-बोधकता में प्रमाण दिया गया है और बाद में विधि के अपूर्व, नियम और परिसंख्या नामक भेदों के सोदाहरण लक्षण बताये गये हैं। यहाँ पूर्वपक्षी का कहना है कि सर्वलिंग वाक्य में अपूर्व विधि नहीं बन सकती। इसके उत्तर में यहाँ ब्रह्मसूत्र के भाष्यकार नीलकण्ठाचार्य तथा भेदवादी आनन्दतीर्थ के मत का उल्लेख करते हुए अपूर्व विधि की स्थापना की गई है। पूर्वाचार्यों के मत के अनुसार यहाँ अपूर्व विधि नहीं बन सकती, तो नियम अथवा परिसंख्या विधि बन जायगी। किन्तु पूर्वपक्षी युक्तियों के सहारे यह सिद्ध करने का प्रयत्न करता है कि ये दोनों विधियाँ भी यहां नहीं बन सकती। ग्रन्थकार ने यहाँ तक एक तरह से पूर्वपक्ष का ही विस्तार किया है।

### सिद्धान्त ( वैदिक प्रमाणों से लिंगधारण की सिद्धि )

इसके बाद सिद्धान्तपक्ष की स्थापना करते हुए ग्रन्थकार का कहना है कि सर्वलिंग वाक्य में अपूर्व विधि ही है। अनेक युक्तियों, न्यायों और व्याकरण आदि शास्त्रों के प्रमाण से ग्रन्थकार अपने सिद्धान्त की पुष्टि करते हैं और एक-एक कर पूर्वपक्षी के सभी तर्कों का खण्डन कर पाणि-मन्त्र के प्रमाण से पाणिपीठ पर इष्टलिंग की पूजा को अपूर्व विधि के रूप

में प्रतिष्ठित करते हैं। पाणिमन्त्र पद की पूर्वपक्षी द्वारा की गई व्याख्याओं की दुर्बलता को बताते हुए, सर्वलिंग वाक्य की स्थावर-लिंगविधायकता का खण्डन करते हुए और उपक्रमोपसंहार न्याय से पूरे प्रकरण की एकवाक्यता स्थापित करते हुए यहाँ स्पष्ट किया गया है कि सन्ध्योपासन आदि की तरह पाणिपीठ पर इष्टलिंग का पूजन भी नित्यविधि है। अपनी इस स्थापना के प्रमाण में ग्रन्थकार ने महाभारत, लिंगपुराण, स्कन्दपुराण की शंकरसंहिता और आदित्यपुराण के वचनों को दिया है।

पूर्वपक्षी द्वारा यहाँ पुनः शंका उठाई जाती है कि अशुचि अवस्था में इष्टलिंग की उपासना कैसे की जा सकती है और नित्यविधि मान लेने पर भी बायाँ हाथ तो अपवित्र माना जाता है। इस अपवित्र हाथ पर रखकर इष्टलिंग की पूजा नहीं की जा सकती। इन शंकाओं का भी ग्रन्थकार ने यहाँ शास्त्र और युक्तियों के सहारे समाधान प्रस्तुत किया है। इस पर पूर्वपक्षी कहता है कि सर्वलिंग वाक्य की वेदभाष्यकार विद्यारण्य स्वामी ने इस तरह की व्याख्या नहीं की। सिद्धान्ती का कहना है कि यह तो बहरे के कान में फुसफुसाने के समान है। विद्यारण्य स्वामी ने भले ही ऐसी व्याख्या न की हो, कालहस्ति दीक्षित, मंचण्ण पण्डिताराध्य जैसे विद्वानों ने इस मन्त्र की हमारे द्वारा प्रदर्शित व्याख्या ही की है। विद्यारण्य स्वामी ने तो भगवती दुर्गा से संबद्ध मन्त्रों की भी व्याख्या नहीं की, तो क्या समय मत के प्रतिष्ठापक आचार्य शंकर के द्वारा व्याख्यात ऐसे मन्त्रों को अप्रमाण माना जायगा? भगवान् वेदव्यास ने भी श्रुति के अर्थ का उपबृंहण करने वाले लिंगपुराण आदि में और श्रीजगद्गुरु रेणुकाचार्य ने सिद्धान्तशिखामणि में भी इसी विषय का विस्तार किया है।

तैत्तिरीय शाखा के "ॐ नमो ब्रह्मणे" इत्यादि मन्त्र से भी इसी मत की पुष्टि होती है। इस मन्त्र के धारण, अनिराकरण आदि पदों की रामानुजमत संमत व्याख्या का सप्रमाण खण्डन कर ॐकार की विष्णुवाचकता का निराकरण करते हुए उसकी शिववाचकता, मगलार्थता और लिंगपरकता सिद्ध की गई है तथा बताया गया है कि धारण पद का अन्वय केवल भस्म और रुद्राक्ष के साथ ही न होकर प्रधानतः इष्टलिंग के साथ भी है। यहाँ इस विषय को पुष्ट करने के लिये ब्रह्माण्डपुराण और स्कन्दपुराण की कुमारसंहिता के यात्राखण्ड का भी प्रमाण दिया गया है।

तैत्तिरीय शाखा के "यश्छन्दसामृषभः" इत्यादि मन्त्र से भी यहाँ इष्टलिंगधारण की सिद्धि करने के उद्देश्य से पूरे प्रकरण की इसी में संगति बताई गई है और श्वेताश्वतर, सुबाल आदि उपनिषदों के प्रमाण से इस विषय को पुष्ट किया गया है। प्रसंगवश यहाँ श्रुति और स्मृति का विरोध उपस्थित होने पर स्मृति की दुर्बलता को दर्शाया गया है तथा ज्ञान के साथ कर्म में भी मुक्ति-साधनता सिद्ध की गई है। इस विचार का उपसंहार करते हुए यहाँ विषय के उपबृंहण के रूप में स्कन्दपुराण की शंकरसंहिता के वचन उद्धृत किये गये हैं।

यजुर्वेदीय रुद्रानुवाक से भी लिंगधारण की सिद्धि को बता कर यहाँ कहा गया है कि न केवल यजुर्वेद, ऋग्वेद के मन्त्रों में भी इष्टलिंगधारण का विधान मिलता है। "पवित्रं ते विततम्" प्रभृति ऋग्वेदीय मन्त्र में स्थित ब्रह्म पद की सिद्धान्तशिखामणि, शंकराचार्य कृत अपराधस्तव आदि के प्रमाण से लिंगपरकता का प्रतिपादन कर और पूरे मन्त्र की विस्तृत व्याख्या कर विविध शंकाओं का समाधान करते हुए और मीमांसाशास्त्र के ऐन्द्रयधिकरण न्याय, शाखान्तर न्याय आदि न्यायों का प्रमाण देते हुए एवं सोम पद में श्लेष मानकर उसका उमा सहित शिव अर्थ करते हुए प्रकरणगत विरोध का परिहार कर अन्वय-व्यतिरेक पद्धति से मन्त्र की इष्टलिंगपरकता दिखाई गई है।

## रामानुज मत का खण्डन

रामानुज मत के अनुयायी इस मन्त्र से शख-चक्र धारण की सिद्धि करते हैं। यहां (पृ० १३४-१४०) पहले विस्तार से उनके मत को दिखाया गया है। ये किसी कोश के वचन को उद्धृत कर पवित्र पद को चक्र का पर्याय मानते हैं और मन्त्र की विष्णुप्रतिपादकता सिद्ध करते हैं। ग्रन्थकार का कहना है कि इस प्रकार का वचन हमें किसी कोश में नहीं मिला। 'तुष्यतु दुर्जन' न्याय से उसको मान लेने पर भी उक्त मन्त्र द्वारा चक्र-धारण की सिद्धि नहीं हो पाती। चक्र को क्यों धारण किया जाय, यहाँ तीन तरह के विकल्प हो सकते हैं—वह नारायण का लांछन है, उसका स्वरूप है अथवा नारायणाश्रित है। पहला पक्ष इसलिये नहीं बनेगा कि केवल चक्र ही नारायण का चिह्न नहीं है, कौमोदकी गदा, नन्दक खड्ग और कौस्तुभ मणि भी उनके लांछन हैं। उसको नारायणस्वरूप मानने

पर धार्यधारकभाव सिद्ध नहीं होने पावेगा। नारायण द्वारा धारित होने से इसे हमें भी धारण करना चाहिये, इस तीसरे पक्ष को मानने पर भी दो विकल्प उपस्थित होंगे कि नारायण अन्तर्यामी हैं, अतः चक्र को धारण करते हैं अथवा उसको शरीरी के रूप में धारण करते हैं? अन्तर्यामी के रूप से तो वे न केवल चक्र को, किन्तु संसार की सभी वस्तुओं को धारण करते हैं। तब तो हमें केवल चक्र को न धारण कर सभी वस्तुओं को धारण करना पड़ेगा। यदि वे शरीरी के रूप में चक्र को धारण करते है, तो शालग्रामशिला, ताम्रमूर्ति आदि में प्रतिष्ठित नारायण की जैसे हम पूजा करते है, उसी तरह से हमें भुजा पर धारित चक्र की भी पूजा करनी पड़ेगी, किन्तु ऐसा किया नहीं जाता। अतः तीनों विकल्पों के न बन पाने से चक्र-धारण की सिद्धि किसी भी तरह से नहीं हो सकती।

'अतप्ततनु' प्रभृति मन्त्र से इसकी सिद्धि हो जायगी, यह भी बिना मेघ के निर्मल आकाश से मूसलाधार वर्षा की आकांक्षा के समान है। धर्मशास्त्र के ग्रन्थों में तप्तमुद्रा धारण करने पर प्रायश्चित्त का विधान है। अतः मन्त्र की तत्परक व्याख्या कभी नहीं हो सकती। फिर ऐसा करने पर प्रकरण का भी विरोध होगा, क्योंकि यह मन्त्र तो सोम प्रकरण में पठित है और सोम पद, श्लेष की महिमा से उमा सहित शिव का सूचक है, ऐसा पहले बताया जा चुका है।

शक्तिग्राहक प्रमाणों में कोश की गणना की जाती है, किन्तु बाधक-स्थल में इसको प्रमाण नहीं माना जाता। अमरकोश में नील, शुक्ल आदि पद रूप के वाचक हैं, किन्तु नीला घड़ा, सफेद कपड़ा आदि स्थलों पर निरूढ लक्षणा के सहारे तत्तद्रूपविशिष्ट द्रव्य का ग्रहण किया जाता है। रूढि की योगापहारकता भी वहीं बनती है, जहाँ कि रूढ्यर्थ का बाध नहीं होता। ऐसा न मानने पर "पङ्कजमानय" इस वाक्य में पंकज पद के रूढ्यर्थ पद्म का बाध हो जाने पर भी योगार्थ कुमुद का बोध नहीं होने पावेगा। प्रस्तुत स्थल में तो पवित्र पद की चक्रार्थकता का बाध पूर्वोक्त तीन विकल्पों के आधार पर बताया जा चुका है।

"तप्तं चक्रं द्विभुजे धार्यम्" इस विधिवाक्य से भी चक्रधारण की सिद्धि नहीं हो सकती, क्योंकि ऐसा विधिवाक्य वेदों में कहीं देखने को नहीं मिलता। लुप्त शाखा की कल्पना भी नहीं की जा सकती, क्योंकि

चक्रधारण को प्रत्यवायजनकता बताई जा चुकी है। ऐसे स्थलों पर लुप्त श्रुति की कल्पना नहीं की जा सकती। फिर इससे चक्रधारण की ही सिद्धि हो पावेगी, शंखधारण की नहीं। उस स्थिति में आपके द्वारा निर्दिष्ट शंख और चक्र के धारणविधायक वाक्य की संगति कैसे बैठेगी।

इस प्रकार युक्तियों के सहारे ग्रन्थकार ने उक्त मन्त्र के रामानुज मत संमत शंख-चक्र धारणपरक अर्थ का खण्डन कर अपने गुरु के द्वारा प्रतिपादित मन्त्र की लिंगधारणपरकता को अनुभवसूत्र आदि के प्रमाणों से सुदृढ़ कर किसी अन्य आचार्य के मत को भी दिखाते हुए इनकी कुछ विशेषताओं पर प्रकाश डाला है और लिंगपुराण के विस्तृत उद्धरणों के साथ सिद्धान्तशिखामणि, शंकरसंहिता आदि के वचनों की सहायता से उक्त श्रुति के अर्थ का विस्तार किया है। पुराणों और आगमों को वेदार्थ का उपबृंहक, अर्थात् विस्तार करने वाला कहा जाता है। इसलिये यहाँ वेद के द्वारा संक्षेप में बताये गये विषयों के पुराण और आगम द्वारा किये गये विस्तार को विशद रूप में बताया गया है।

"पवित्रम्" इत्यादि मन्त्र से ही नहीं, "अयं मे हस्तः" इत्यादि ऋग्वेदीय मन्त्र से भी इष्टलिंगधारण की सिद्धि होती है। पहले यहाँ "हस्तगतो भगवान्" न कह कर जो "हस्तो भगवान्" ऐसा कहा गया है, उसकी सार्थकता पुराण और उपनिषद् वाक्यों के द्वारा स्थापित की गई है। वातुलागम, वीरागम, शंकरसंहिता, ईशावास्योपनिषद् आदि के वाक्यों को उद्धृत कर यहाँ यह भी बताया गया है कि धारित इष्टलिंग का प्राण रहते कभी परित्याग नहीं किया जाता। पूर्वपक्षी यहाँ प्रश्न उठाता है कि भगवान् शब्द का प्रयोग तो विष्णु के लिये होता है, तब इससे शिव का बोध कैसे हो सकता है? सिद्धान्ती का उत्तर है कि मीमांसाशास्त्र के अवदान न्याय के अनुसार भगवत्पद का हस्तपद से सांनिध्य होने से यहाँ वह शिव का ही वाचक माना जायगा, क्योंकि शिव के सिवाय अन्य किसी भी देवता को हाथ पर धारण नहीं किया जाता। यहाँ ग्रन्थकार "शिवाभिमर्शनः" पद की व्याख्या करते हुए कैमुतिक न्याय (दण्डापूपिका-न्याय) के दृष्टान्त से शिवभक्त के सारे शरीर की ही पवित्रता स्थापित करते हैं। "अयं मे हस्तः" इत्यादि श्रुति-प्रतिपादित अर्थ का ही उपबृंहण शंकरसंहिता, किरणागम आदि के वचन भी करते हैं।

## अलंकार शास्त्र द्वारा लिंगधारण-सिद्धि

यजुर्वेद और ऋग्वेद के मन्त्रों से ही नहीं; उपमा, दृष्टान्त आदि अलंकारों के उदाहरण से भी इष्टलिंग धारण की सिद्धि होती है। जाबालोपनिषद् में कहा गया है कि जो त्रिपुण्ड्र की निन्दा करते हैं, वे शिव की ही निन्दा करते हैं। शास्त्रों में कहा गया है कि शिव की निन्दा करने वालों का बहिष्कार करना चाहिये। इसी दृष्टान्त से त्रिपुण्ड्र की निन्दा करने वाले भी बहिष्कार्य हैं, यह सिद्ध हो जाता है। इसी प्रकार लिंगधारण की प्रशंसा करने वाले वाक्यों के दृष्टान्त से लिंगधारण की कर्तव्यता सिद्ध हो जायगी। ग्रन्थकार ने यहाँ लुप्तोपमा तथा दृष्टान्त आदि अलंकारों के आधार पर अन्तर्लिंगधारण के साथ बहिर्लिंगधारण की भी सिद्धि कैमुतिक न्याय के आधार पर की है।

## तत्त्वमस्यादि वाक्य से लिंगधारण-सिद्धि

"तत्त्वमसि, अहं ब्रह्मास्मि" जैसे महावाक्यों से भी ग्रन्थकार ने लिंगधारण को सिद्ध किया है। इन वाक्यों का अर्थ बताने के बाद तत्, त्वम् और असि पदों की लिंग, अंग और सामरस्यपरकता को स्थापित करने के लिये यहाँ गुरुशिष्यसंवादात्मक आगमवचन, शंकरसंहिता, अनुभवसूत्र आदि के वचनों को उद्धृत करते हुए इनकी वाच्यार्थता, लक्ष्यार्थता आदि की विस्तार से समीक्षा की गई है। इस प्रसंग में शरट्टीकाकार ने अद्वैत वेदान्त और वीरशैव संमत शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के भेद को हृदयहारी उक्तियों के द्वारा स्पष्ट किया है।

## स्मृतियों द्वारा लिंगधारण सिद्धि

वेद, उपनिषद्, वेदान्तशास्त्र आदि के प्रमाण पर लिंगधारण की सिद्धि करने के बाद ग्रन्थकार ने स्मृतियों के प्रमाण से भी इसको सिद्ध किया है। प्रथमतः "मुखे मन्त्रः" इस गौतम स्मृति के वाक्य पर ऊहापोह प्रस्तुत कर ग्रन्थकार ने मनुस्मृति, बोधायनस्मृति और शातातपस्मृति के प्रमाण दिये हैं। पूर्वपक्षी यहां पुनः लिंगधारण और पूजनविधि की नित्यता में सूतक, रजोदोष आदि की उद्भावना करता है। इसके साथ ही वह लिंगधारण शास्त्रनिषिद्ध कार्य है, इसमें प्रमाण भी देता है। सिद्धान्ती यहाँ लिंगधारण की नित्यता को अनेक प्रमाणों से पुनः पुष्ट करता है और सूतक, रजोदोष आदि की प्रतिबन्धकता को सिद्धान्तशिखामणि,

पराशरस्मृति आदि ग्रन्थों और पौण्डरीक दीर्घसत्र, कन्याविवाह आदि दृष्टान्तों के आधार पर दूर करता है। कौशिकादित्य की षडशीतिस्मृति के प्रमाण पर ग्रन्थकार यह भी बताते हैं कि एक बार कार्य आरंभ कर दिये जाने पर बीच में सूतक आदि दोषों के आने पर भी उस कार्य को रोका नहीं जाता। किसी कार्य का प्रारंभ कब से माना जाय, इसकी जानकारी के लिये प्रमाण के रूप में उन्होंने यह श्लोक उद्धृत किया है—

प्रारम्भो वरणं यज्ञे संकल्पो व्रतसत्रयोः।
नान्दीमुखं विवाहादौ श्राद्धे पाकपरिग्रहः॥ (पृ० १९७)

ग्रन्थकार ने यहाँ लिंग की अशुचिता को और अशुचि के स्पर्श से संस्कारों के नाश की बात को कच्छपी के दुग्धपान के समान दुराशामात्र बताया है। यहाँ स्थावरलिंग और प्राणलिंग को विषमता को भी स्पष्ट किया गया है। लिंगधारण शास्त्रनिषिद्ध है, पूर्वपक्षी की इस शंका का भी यहाँ सप्रमाण खण्डन किया गया है। साथ ही वीरशैव और स्मार्तशैव के भेद को स्पष्ट करते हुए पाषण्ड पद की प्रवृत्ति के निमित्त को भी स्पष्ट किया गया है।

श्रुति और स्मृति का विरोध उपस्थित होने पर विरोधाधिकरणन्याय से श्रुति प्रबल मानी जाती है। इस विषय की चर्चा पहले भी हो चुकी है। इस स्थिति में सर्वलिंग श्रुति द्वारा प्रतिपादित इष्टलिंगधारण का प्रतिषेध करने वाली स्मृतियां प्रमाण नहीं मानी जा सकतीं। वेदतुल्य महाभारत के अनुशासन पर्व के प्रमाण से लिंगधारी द्विजों की दानपात्रता मानी गई है। अतः श्रुति, भगवद्गीता, मनुस्मृति और अभियुक्तवचन के प्रमाण से निन्द्य वही माना जाता है, जो अपने धर्म का परित्याग कर दूसरे के धर्म को स्वीकार कर लेता है। एकमात्र शिव की ही उपासना करने वाले इष्टलिंगधारी की तो शंकरसंहिता, वीरागम, मकुटागम, शिवधर्मोत्तर आदि में भूरि-भूरि प्रशंसा की गई है। इस प्रसंग में ग्रन्थकार ने पाषण्ड, पतित, व्रात्य, लिंगवृत्ति आदि पदों की प्रवृत्ति के निमित्त पर विष्णुपुराण, स्कन्दपुराण, धर्मशास्त्र, कोश आदि के प्रमाण से विचार किया है। इसके बाद "नहि निन्दा" न्याय को प्रस्तुत करते हुए यहाँ बताया गया है कि वस्तुतः इन वाक्यों का निन्दा में विनियोग न होकर स्तुत्य कर्म की प्रशंसा में विनियोग माना जाता है।

## पुराण और लिङ्गधारण

इसी प्रसंग में पद्मपुराण की शिवगीता का उल्लेख करते हुए बताया गया है कि महर्षि अगस्त्य ने सीतावियोगजन्य दुःख की निवृत्ति के लिये श्रीराम को शिव की आराधना करने का उपदेश करते हुए कहा था कि इष्टलिङ्ग की और उसके उपासक की निन्दा करने वाला मोक्ष का अधिकारी नहीं हो सकता। स्पष्ट है कि इष्टलिङ्गधारी और उसका उपासक ही मोक्ष का अधिकारी हो सकता है।

इसके बाद ग्रन्थकार ने—"महाजनो येन गतः स पन्थाः" इस न्याय का अनुसरण करते हुए यहाँ इष्टलिङ्गधारण में लिङ्गपुराण, स्कन्दपुराण की शंकरसंहिता, सिद्धान्तशिखामणि, ब्रह्मवैवर्त, आदित्य, पराशर, कूर्म आदि पुराणों के वचनों को उद्धृत किया है। पूर्वपक्षी यहाँ कहता है कि ये सब वचन पीठ आदि पर शिवपूजन का विधान करते हैं, शरीर पर धारित इष्टलिङ्ग की करपीठ पर पूजा का नहीं। इस पर सिद्धान्ती का कहना है कि पूर्व उदाहृत पुराण वचनों में स्पष्ट रूप से इष्टलिङ्गधारण और करपीठ पर उसके पूजन का विधान है। यज धातु की संगति-करणार्थता के आधार पर भी इसी विषय की पुष्टि होती है।

## आगमप्रामाण्य विचार

कामिकादि वातुलान्त २८ शैवागमों से भी इस विषय की पुष्टि होती है। यहाँ ग्रन्थकार ने आगम-प्रामाण्य विषयक तीन विकल्प प्रस्तुत किये है और कहा है कि इन आगमों को प्रमाण न मानने पर गायत्री आदि मन्त्रों की पुरश्चरण आदि क्रियाएँ, न्यास, आसनशुद्धि आदि के अनुष्ठान की विधि हमें कहाँ से ज्ञात होंगी? शिवागमों के प्रामाण्य के आधार पर ही प्रपंचसार आदि ग्रन्थों की शंकराचार्य आदि ने रचना की है। कूर्मपुराण आदि में वर्णित कुछ मोहन-शास्त्रों की अप्रामाणिकता तो सभी को मान्य है।

# उत्तरभाग

## भूनिक्षेप विधि की शास्त्रीयता

पूर्वभाग में इष्टलिंगधारण और पाणिपीठ पर उसके पूजन को पूर्ण रूप से वैदिक सिद्ध करने के बाद अब उत्तरभाग में मृत व्यक्ति के दाह-संस्कार के समान भूनिक्षेप की विधि भी शास्त्रसंमत है, इस विषय को

श्रुति, स्मृति, आगम, पुराण आदि के प्रमाणों से सिद्ध किया गया है। यहाँ ऋग्वेद के खिल पाठ में पठित "कर्दमेन प्रजाः" प्रभृति मन्त्र को उद्धृत कर और उसकी विस्तृत व्याख्या प्रस्तुत कर इस पाँचभौतिक स्थूल देह को पाँच भूतों में सबसे स्थूल पृथ्वी को समर्पित करने का विधान बताया है और इसमें कूर्मपुराण की भी स्वीकृति दी गई है। छागपशुन्याय से यहाँ दहन और खनन दोनों विधियों की सार्थकता दिखाई गई है। इस विषय में ग्रन्थकार ने शिवाद्वैतदर्पणकार को भी उद्धृत किया है। आगे यहाँ स्पष्ट किया गया है कि इस विषय में सदानन्दोपनिषद् तथा अन्य उपनिषदों में भी इष्टलिंगधारण और लिंगधारी के लिये भूनिक्षेप का विधान स्पष्ट रूप से प्रतिपादित है।

ग्रन्थकार ने इसके बाद शिवधर्मशास्त्र का वचन उद्धृत किया है, जिसमें बताया गया है कि जले हुए को जलाया नहीं जाता, पके हुए को पकाया नहीं जाता। इष्टलिंगधारी शिवयोगी का स्थूल शरीर तो ज्ञानाग्नि से पहले भी भस्म हो चुका है, अतः पुनः उसे अग्नि को समर्पित करने की आवश्यकता नहीं है। उसका तो भूनिक्षेप ही करना चाहिये। यहाँ मीमांसा के सावकाश-निरवकाश न्याय से भी दहनविधायक और खनन-विधायक वाक्यों में समन्वय स्थापित किया गया है। महाभारत के अनुशासन पर्व में उभयविध व्यवस्था का निरूपण किया गया है। वातुलोत्तर तन्त्र में भी दहन और खनन दोनों की श्रुतिसंमतता तथा अलग अलग व्यवस्था का स्पष्ट निरूपण किया गया है।

यहाँ पूर्वपक्षी "आहिताग्निभिर्दहन्ति" प्रभृति कल्पसूत्र के वाक्य को प्रमाण के रूप में उपस्थापित कर खनन विधि की अशास्त्रीयता को प्रमाणित करने का प्रयत्न करता है, किन्तु ग्रन्थकार ने श्रुति-स्मृति प्रतिपादित वानप्रस्थ आश्रम संबन्धी व्यवस्था की ओर ध्यान आकृष्ट कराते हुए बताया है कि वही व्यवस्था इष्टलिंगधारी के लिये भी मानी जायगी। इसकी पुष्टि में यहाँ मनुस्मृति, शातातपस्मृति, शौनकस्मृति आदि के प्रमाण भी दिये गये हैं और अन्त में सदानन्दोपनिषद्, स्कन्दपुराण, पद्मपुराण, शंकरसंहिता, शिवधर्मोत्तर, वीरागम, शिवरहस्य खण्ड आदि के प्रमाणों से यह सिद्ध किया है कि अग्निहोत्र, सन्ध्यावन्दन आदि नित्य कर्मों को न करने वाला जैसे प्रत्यवाय का भागी होता है, वैसे ही इष्टलिंगधारी के देह का दाहसंस्कार करने वाला भी प्रायश्चित्ती माना जायगा।

ग्रन्थकार ने यहां कर्म और ज्ञान की मुक्तिसाधनता के प्रसंग को उठाते हुए कर्म द्वारा ही मुक्ति के सिद्धान्त को स्वीकार किया है, तथा शंकराचार्य ने जैसे कलिवर्ज्य प्रकरण में निषिद्ध संन्यासाश्रम को भी स्वीकृति दी है, उसी तरह से यहाँ आंगिरसस्मृति, मनुस्मृति, सूतसंहिता आदि के प्रमाण से दहन के साथ खनन को भी मान्यता देने की बात कही है। इसी प्रसंग में यहाँ द्वादशाह श्राद्ध के समय की जाने वाली सापिण्ड्य विधि के विषय में भी विचार किया गया है।

## सापिण्ड्य विचार

मीमांसाशास्त्र में यह विधान है कि प्रकृति याग के अनुसार ही विकृति याग किया जाता है। प्रकृति याग में व्रीहि की हवि तैयार करते समय कूट कर उसके छिलके निकालने का विधान है। एक विकृति याग में सुवर्ण के तण्डुल से हवन किया जाता है। क्या यहाँ भी अवघात होना चाहिये? ऐसा प्रश्न उपस्थित होता है। सोने से बनाये गये चावलों पर तो छिलका होता नहीं। अतः छिलके निकालने के लिये किये जाने वाले अवघात (धान को कूटना) का यहाँ कोई प्रयोजन नहीं है। ऐसी अवस्था में यहाँ अवघात नहीं किया जाता। उसी तरह से सापिण्ड्य श्राद्ध का प्रयोजन है मृत व्यक्ति के प्रेतत्व की निवृत्ति। इष्टलिंगधारी के शरीर में तो प्रेतत्व की प्राप्ति ही नहीं होती, अतः यहाँ भी उक्त न्याय के अनुसार प्रेतत्व की निवृत्ति के लिये की जाने वाली सापिण्ड्य विधि का कोई प्रयोजन न होने से वह नहीं की जाती। मकुटागम, चन्द्रज्ञान, वीरागम, पद्मपुराण आदि के प्रमाणों से ग्रन्थकार ने यहां इसी विषय पर विचार करते हुए तत्त्वसंयोजन और कलासंयोजन की विधि बताकर मार्ग शैवों और निराभार शैवों के कर्तव्यों का निरूपण किया है।

## उपसंहार

इस प्रकार हमने यहाँ पूर्व तथा प्रस्तुत संस्करण का परिचय देते हुए ग्रन्थकार, संस्कृत टीकाकार, हिन्दी भाषान्तरकार और प्रथम संस्करण के संपादक के विषय में आवश्यक जानकारी देकर उद्धृत ग्रन्थों और ग्रन्थकारों का विवरण देते हुए वीरशैव मत की प्रामाणिकता पर विचार किया है और त्रिविध लिंग का निरूपण कर ग्रन्थ के पूर्व और उत्तर भाग की विषय वस्तु का संक्षिप्त परिचय दिया है। आशा है इससे छात्रों को

ग्रन्थ का सार समझने में सहायता मिलेगी। इस कार्य में हम काशी ज्ञानसिंहासनाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु विश्वेश्वर शिवाचार्य महास्वामी जी की आज्ञा से तथा कर्णाटक राज्य स्थित गुलेदगुड्डु-अमरेश्वर मठ के अध्यक्ष डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य की प्रेरणा से यहाँ प्रवृत्त हुए हैं। यह एक अच्छा सुयोग रहा है कि शरट्टीकाकार के दौहित्र पण्डित करुणापति त्रिपाठी जी ने इस ग्रन्थ का प्रकाशनोद्घाटन किया। सदसत् के विवेचन में विद्वद्गण ही समर्थ हैं। इतना ही निवेदन कर हम आशा करते हैं कि सुविज्ञ पाठक त्रुटियों की ओर ध्यान आकृष्ट कर अगले संस्करण को और भी परिष्कृत रूप से प्रकाशित करने में सहयोग करेंगे।

वाराणसी<br>शिवरात्रि, संवत् २०४४

विद्वद्विधेय<br>**व्रजवल्लभ द्विवेदी**

# विषयानुक्रमणी



## ग्रन्थ का पूर्वभाग

---

## उत्तरभाग

## परिशिष्ट



———

श्रीमते विश्वाराध्याय नमः

# लिङ्गधारणाचन्द्रिका

## नन्दिकेश्वरविरचिता

### शरन्नामिकया संस्कृतव्याख्यया
### भाषानुवादेन च संवलिता

व्रजवल्लभ द्विवेदी
शिवरात्रि, सं. २०४४

श्रीगणेशाय नमः
श्रीमते विश्वाराध्याय नमः

# लिङ्गधारणचन्द्रिका

## नन्दिकेश्वरविरचिता

**शरन्नामिकया** संस्कृतव्याख्यया

भाषानुवादेन च संवलिता

पूर्वभागः

**आधारादिसमस्तचक्रनिचये यो हंसरूपः शिवो**
**नित्यानन्दगुरुप्रसादविभवाद् भावादिसंज्ञोऽभवत् ।**
**आचारादिविभेदतः पुनरसौ षड्लिङ्गरूपोऽभवत्**
**तस्मै श्रीगुरुमूर्तये गिरिसुताभर्त्रे नमस्कुर्महे ॥१॥**

---

वेदाः शास्त्राण्यागमा यत्प्रणीताः
पुंसामिष्टप्राप्तयेऽनेकरूपान् ।
कर्मोपास्तिज्ञानभेदेन भिन्नान्
हेतून् लोके ख्यापयन्ते नमोऽस्मै ॥ १ ॥

कमलों में विहार करनेवाले राजहंस पक्षी की तरह शरीररूपी उपाधि के आधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूरक, अनाहत, विशुद्धि और आज्ञा नामक चक्रों में जो निरन्तर विहार करता है और शिवदीक्षा नामक संस्कार से तथा गुरु की अनुकम्पासे भावलिंग, प्राणलिंग, इष्टलिंग नामक तीन उपाधियों को पाकर महालिंग, प्रसादलिंग, जंगमलिंग, शिवलिंग, गुरुलिंग और आचारलिंग नामक छः रूपों में बदल जाता है, अपनी अनन्य शक्ति से युक्त उस अद्वितीय परशिव को हमलोग परम भक्ति से प्रणाम करते हैं ॥

इस प्रकार ग्रन्थ के आरम्भ में भगवान् नन्दिकेश्वर से सम्बद्ध इस मङ्गलाचरण (वन्दना) को देखने से ऐसा लगता है कि ग्रन्थकार षट्स्थल (वीरशैव) सिद्धान्त

बाणः कस्य बभूव पद्मनयनः कस्याभवत् पद्मभू-
र्यन्ता कस्य महीरथः समभवत् पत्राणि वेदास्तथा ।
त्रैलोक्यप्रलयाग्निवत् प्रविततं हालाहलं वाऽपिबत्
को यः शम्भुमुपेक्ष्य लोककुशलैर्देवः समाश्रीयताम् ।। २ ।।

श्रौते कर्मणि सन्ति वैदिकगिरो वैतानिके निष्ठिताः
स्मार्तेऽपि स्मृतयो महर्षिविहिता भूयस्य एवेक्षिताः ।
किन्त्वासामवधानतो हृदययुग्भावार्थसंवीक्षणे
तात्पर्यं परमेशतोषणविधावेकान्ततः सिद्ध्यति ।। ३ ।।

को अच्छी तरह जानने वाले हैं । इसीलिए इस षट्स्थल सिद्धान्त में प्रवेश पाने के लिए इष्टलिंग धारण को वे प्रथम सोपान मानते हैं, क्योंकि इस चराचरात्मक प्रपंच के सृष्टि-स्थिति-लय तिरोधान और अनुग्रहरूप पंचकृत्य का वैचित्र्य जिस परम शिव-रूपी दीवाल पर दीखकर लय हो जाता है, उस परम शिव को स्थल कहा जाता है । इस स्थल शब्दवाच्य ब्रह्म में एक स्वाभाविक अनन्य शक्ति है । उस नित्यशक्ति से विशिष्ट वह परमेश्वर जगत् की सर्जना करते हैं । जैसे थोड़ी सी हवा से समुद्र में लहरें उत्पन्न हो जाती हैं, वैसे ही अनन्त शक्तिविशिष्ट प्रशान्त महासागर रूपी शिव में नामरूपात्मक इस जडाजड प्रपंच की उत्पत्ति के पूर्व वह परमेश्वर एक होने पर भी उसमें उपास्य और उपासक के रूप में विभक्त होने की इच्छा का उदय हो जाता है । इसी इच्छा को ईषच्चलन व विमर्श शक्ति का स्फुरण कहा जाता है । इस प्रकार स्फुरणमय परब्रह्म में होनेवाली इच्छा भी स्फुरणात्मक क्रिया होने के कारण उस सर्वव्यापक परब्रह्म में अन्य चलन क्रियाओं के उत्पन्न होने की आशंका भी नहीं हो सकती । ऐसी निरंकुश स्वतन्त्रता से विशिष्ट वह परब्रह्म अपनी विमर्शशक्त्यात्मक स्फुरणरूपी क्रिया से लिंगस्थल और अंगस्थल के रूप में विभक्त हो जाता है । इन दोनों से अतिशयित होकर स्वप्रकाशत्वांश में स्फुरित चैतन्य को ही लिङ्गतत्त्व कहते हैं और न्यूनभाव को प्राप्त होकर अपने स्वप्रकाशत्वांश में स्फुरित होनेवाले चैतन्य को अंगतत्त्व कहते हैं । यह लिङ्गस्थल भावलिङ्ग, प्राणलिङ्ग, इष्टलिङ्ग के नाम से तीन प्रकार से जाना जाता है । इनमें से पहला भावलिङ्ग महालिङ्ग और प्रसादलिङ्ग होकर दूसरा प्राणलिङ्ग जंगमलिङ्ग और शिवलिङ्ग होकर तीसरा जो इष्टलिङ्ग है, वह गुरुलिङ्ग और आचारलिङ्ग होकर कुल छः लिङ्गों के रूप में जाना जाता है । उस समय उस परमेश्वर में रहने वाली स्वप्रकाशता शक्ति भी चिच्छक्ति, पराशक्ति, आदिशक्ति, इच्छाशक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रिया-

आस्तां राज्यमखण्डभूमिवलये स्वातन्त्र्यसौख्याञ्चितं
सामन्ताश्च जिता भवन्तु रिपवः कोशे धनेशोपमाः।
वेदाः साङ्गरहस्यबोधमहिताः स्युर्वाग्विधेयास्तथा-
पीशानस्य पदारविन्दयुगले चित्तं न चेत् किं ततः ॥ ४ ॥
तस्मादीश्वरतोषमेव मनुजो नित्यं विदध्यान्मनो-
वाक्कायैरिति संविभाव्य मुनयः प्राग् वामदेवादयः।
वैराग्येण निरस्य मानसगताः सांसारिकीर्वासनाः
स्वभ्यासेन निगृह्य चित्तमभवंस्तद्ध्यानलीनाशयाः ॥ ५ ॥

शक्ति के रूप में विभक्त होकर उपर्युक्त महालिङ्ग आदि छः लिङ्गों के आश्रय में रहने लगती है। इन छः लिङ्गों में प्रथम जो चिच्छक्तिरूप महालिङ्ग है, वह सर्व-पदार्थग्राहक हृदयरूप होने के कारण गोप्य कहा जाता है। दूसरा पराशक्तिरूप प्रसादलिंग शब्दग्राहक श्रोत्रेन्द्रिय के आश्रय में रहता है। तीसरा आदिशक्तिरूप जंगमलिङ्ग स्पर्शग्राहक त्वगिन्द्रिय के आश्रय में रहता है। चौथा इच्छाशक्तिरूप शिवलिङ्ग रूपग्राहक चक्षुरिन्द्रिय के आश्रय में रहता है। पाँचवां ज्ञानशक्तिरूप गुरुलिङ्ग रसग्राहक रसनेन्द्रिय के आश्रय में रहता है और छठा क्रियाशक्तिरूप आचारलिङ्ग गन्धग्राहक घ्राणेन्द्रिय के आश्रय में रहता है।

इसके बाद न्यूनभाव को प्राप्त वह अंग(जीव)स्थल योगांग, भोगांग और त्यागांग नामक तीन सार्थक नामों से विभक्त हो जाता है। गुरुलिंग और जंगमों में अभेद होकर (समान रूप में) रहने के कारण प्रथम अंग को योगांग कहते हैं। दूसरा गुरुलिङ्ग-जंगमों को अर्पित प्रसाद को पाने के कारण भोगांग कहलाता है। तीसरे को त्यागांग इसलिए कहते हैं कि वह निष्कपट भाव से गुरुलिङ्ग-जंगमों के निमित्त तन, मन और धन को त्यागने का साधन है। इन तीनों अंगस्थलों में जो प्रथम योगांग है, वह ऐक्य और शरण के नाम से; दूसरा जो भोगांग है, वह प्राणलिंगी और प्रसाद के नाम से और जो तीसरा त्यागांग है, वह महेश्वर और भक्त के नाम से छः प्रकार का स्थल बन जाता है। इन छः स्थलों में प्रथम जो तीन स्थल हैं, वह लिंगांग सामरस्यरूप मुक्ति के लिए प्रमुख कारण माने जाते हैं।

पहले में पतिकर्मविशिष्ट ज्ञानभाग की प्रमुखता है। दूसरा जो स्थलत्रय है, वह ज्ञानविशिष्ट पतिकर्मभाग की प्रमुखता बता रहा है। अनुभवसूत्र से हमें यह ज्ञात होता है कि परब्रह्म में रहनेवाली शक्ति ही प्रवृत्ति मार्ग में शक्ति के नाम से और निवृत्ति मार्ग में भक्ति के रूप में रहती हुई श्रद्धा, निष्ठा, अवधान, अनुभव, आनन्द

यद्यप्यस्ति महेशलाभकृतये ज्ञानं परं कारणं
चित्तं शोधयितुं भवन्त्यपि तथा निष्कामकर्माण्यलम् ।
किन्त्वेतद्द्वयमप्यनन्तकरुणावारांनिधेः पादयो-
र्भक्तेर्नार्हति षोडशीमपि कलामित्याहुराद्या बुधाः ॥ ६ ॥

भक्तिश्चापि पराऽपरेति गदिताऽत्राऽद्यास्ति मुख्येरिता
मुख्यत्वं च फलाभिसन्धिविरहस्तन्मात्रगप्रेमता ।
यावद्भोगविरागवत्त्वमपि वा प्रेम्णैव चैतत्त्रयं
तद्भेदान्नवसंख्यकान् मुनिवरो द्वैपायनः प्रोक्तवान् ॥ ७ ॥

और समरस नामक छः भक्तिस्थलों का स्थान ले लेती है। अपने को पूर्णतया लिंग के लिए समर्पित कर देने के कारण प्रथम भक्ति श्रद्धाभक्ति है। आश्रित लिंग से मन को बाहर नहीं जाने देने के कारण दूसरी भक्ति निष्ठाभक्ति है। एकाग्रचित्त से सावधानी पूर्वक लिंग की उपासना में लगे रहने के कारण तीसरी भक्ति अवधान-भक्ति है। जाग्रत् रहकर लिंग के अनुभव में तल्लीन रहने के कारण चौथी भक्ति अनुभवभक्ति है। लिंग के अनुभव से प्राप्त अखण्ड आनन्द का अनुभव ही आनन्दभक्ति है। इस प्रकार के अखण्डानन्द वैभव से यह लिंग है, यह अंग है (तुम, मैं), इस प्रकार का भेद न हो पाने के कारण सभी जगह शिवभाव की अभिव्यक्ति ही समरसभक्ति है। ऐसी भक्ति को ही लिंगांगसामरस्य कहते हैं।

इस प्रकार निवृत्ति मार्ग में भक्तिरूप को प्राप्त होनेवाली शक्ति ही श्रद्धारूप से परिवर्तित होकर भक्त स्थल में रहती है। वही शक्ति निष्ठारूप से बदलकर महेश्वर स्थल में रहती है। वैसे ही अवधानरूप से परिणाम को प्राप्त होकर प्रसादी स्थल में रहती है। अनुभव रूप को प्राप्त होकर प्राणलिंग स्थल में रहती है। आनन्दरूप से शरण स्थल में रहती है और समरसभाव को प्राप्त होकर ऐक्य स्थल में रहती हुई आत्मा की सहायक होकर उसकी पुनरावृत्ति को जगह न देकर अद्वितीय षट्स्थल परशिवब्रह्मसाक्षात्कार से स्वाभाविक और मलत्रयात्मक मायापाश की निवृत्ति के लिये जीव को शिवत्वाभिव्यक्तिरूप सामरस्य की सिद्धि कराती है। इस प्रकार के मुक्ति के साधनरूप षट्स्थल मार्ग में जो प्रवेश करना चाहता है, वह लिंग-धारणात्मक शिवदीक्षा को लेता ही है। इस दीक्षा के न लेने पर षट्स्थलस्वरूप और षड्लिंगस्वरूप नहीं दीखता। इसलिये ग्रन्थकार ने अपनी वन्दना में लिंगधारण से सिद्ध होने वाले षट्स्थल और षड्लिंगस्वरूप को ध्यान में रखकर अपने इष्टदेवता की स्तुति की है ॥ १ ॥

मामके दहराम्भोजे शारभं पादपङ्कजम् ।
विघ्नान्धकारमार्तण्डमण्डलं सततं भजे ॥२॥

कर्मब्रह्मविचारशास्त्रनिचयप्रोताच्छवाग्वैभवं
लिङ्गाङ्गस्थलतत्त्वबोधकगिरामापादने षण्मुखम् ।
विद्वन्मत्तगजेन्द्रकुम्भदलने कण्ठीरवाडम्बरं
विघ्नध्वान्तरविं नमामि शिरसा मल्लेश्वराख्यं गुरुम् ॥३॥

वेदशास्त्राण्यनालोच्य केचित् पण्डितमानिनः ।
धारणं शिवलिङ्गस्य नाङ्गीचक्रुरमर्षतः ॥४॥

---

गौणी तूक्तविशेषणैर्विरहिता तावद्भिरेवान्विता
भेदैः प्रेम तु धर्मिभूतमभवत् सर्वान्वितं सूत्रवत् ।
तत्प्रेम स्मरणे श्रुतौ प्रणमने संकीर्तने सेवने
सर्वस्वात्मनिवेदनादिषु तथा संयोजयत्युत्कटम् ॥ ८ ॥

अत्रैवं सति चिन्त्यतां स्वमनसा प्रेमातिसीमं भवद्
देवस्मृत्यवियोगमेव वलयत्तन्नित्ययोगेच्छया ।
ताद्रूप्येण विभावितस्य सततं लिङ्गस्य संधारणे
तीव्रोत्कण्ठितवत्करिष्यति न किं भक्तस्य चित्तं मुहुः ॥ ९ ॥

विघ्नरूप गहन अन्धकार को नाश करने में प्रखर (प्रचण्ड) सूर्यस्वरूप, परम शिव के विशुद्ध सत्त्वगुण के मूर्तिस्वरूप भगवान् शरभावतार के चरणारविन्दों का मैं मेरे हृदयाकाश में ध्यान करता हूँ ॥ २ ॥

स्वर्गसाधक ज्योतिष्टोम आदि यज्ञों के स्वरूप के प्रतिपादक पूर्वमीमांसा शास्त्र में और मुक्ति के साधक ज्ञान के स्वरूप का प्रतिपादन करनेवाली उत्तरमीमांसा में अपार पाण्डित्य को प्राप्त करके अप्रतिहत वाग्वैभव से युक्त होकर, शक्तिविशिष्टाद्वैत (वीरशैव) सिद्धान्त में निरूपित आचार आदि षड्लिंगस्थल एवं भक्त आदि छः अंग-स्थलों के यथार्थ तत्त्व को बताने में साक्षात् षण्मुख होकर, शिवाद्वैत (वीरशैव) सिद्धान्त के खण्डन के निमित्त प्रयत्न करनेवाले पण्डितों के, जो मदोन्मत्त हाथियों की तरह हो, कुम्भस्थल को भेदन करने के लिए उत्सुक शेर सरीखे, ग्रन्थ के आरम्भ में आनेवाले विघ्नरूपी अन्धकार के निवारक प्रचण्ड सूर्य के समान देदीप्यमान श्रीमल्लेश्वर नामक गुरु के चरणारविन्दों में मेरा नमस्कार है ॥ ३ ॥

अपने को विद्वान् माननेवाले कुछ लोग ऋग्वेद आदि तीनों वेदों में, मनु आदि स्मृतियों में, स्कन्द आदि पुराणों में, शिवागमों में, वेदतुल्य महाभारत आदि

**स्वयंवरे वरं देहि करोमि भवदाज्ञया ।**
**तेषां निराससिद्ध्यर्थं लिङ्गधारणचन्द्रिकाम् ।।५।।**

---

भक्त्यैकताने हृदये हि लोको
माहेन्द्रकौबेरपदादि तुच्छम् ।
मत्वा स्वकीयेष्टपदैकसक्तो
नक्तंदिवं ध्यानततिं तनोति ।। १० ।।

इत्थं भक्तगतीक्षणे च बहुधा युक्त्यैव शम्भोर्महा-
ज्योतिर्लिङ्गसमासनं निजतनौ सिद्धं भवत्यञ्जसा ।
धर्मः केवलशब्दगम्य इति यत्संस्थापनं जैमिनेः
तस्माद्वेदगिरोऽपि तत्प्रमितये शैवैः समुद्भाविताः ।। १० ।।

इतिहासों में पंचावयवों (पंचसूत्रों) से युक्त शिव (इष्ट) लिंग को गले में धारण करने का तथा इष्टलिंग की उपासना के समय हाथ पर रखकर पूजा करने का विधान शास्त्रसंमत होने पर भी उन शास्त्रीय नियमों को न मानकर अवहेलना की दृष्टि से लिंगधारण अनुपयुक्त समझते हैं ।। ४ ।।

परम शिव की इच्छा आदि समस्त शक्तिस्वरूप हे पार्वति ! आप अपनी इच्छा से परशिव को वरण करने के कारण दूसरे की अपेक्षा से विरत होकर अपने भक्तों को वर देने में समर्थ हैं । इसलिए लिंगधारण करना वेदसंमत नहीं है, ऐसा विवाद करने वाले विद्वदभिमानी पण्डितों की हृदय-ग्रन्थि को युक्ति और प्रमाणों से शिथिल करने के लिए लिंगधारणचन्द्रिका नामक ग्रन्थ की रचना में संलग्न आपके इस परम-भक्त पर करुणा के अमृत का प्रसार कर ग्रन्थ को समाप्त करने की सामर्थ्य प्रदान करने की अनुकम्पा करें ।। ५ ।।

शिवलिंग को कण्ठ, मस्तक आदि उत्तम अंगों में धारण कर, तीनों कालों में उस शिवलिङ्ग को हथेली पर रखकर, लौकिक विषयों से उन्मुक्त होकर, क्रम से पूजा करते हुए अपने मन को लिङ्ग में जो लय करता है, वही वीरशैव है । ऐसा व्यास महर्षि स्कन्दपुराण में कहते हैं । इसलिए वीरशैवों का लिङ्गधारण करना एक मुख्य लक्षण है । इस प्रकार मुक्तिसाधन स्वरूप शिव(इष्ट)लिङ्ग को अपने गले में धारण करनेवाले शक्तिविशिष्टाद्वैत (शिवाद्वैत) मत के अनुसार भक्त, महेश, प्रसाद, प्राणलिङ्गी, शरण और ऐक्य नामक छः सीढ़ियों को चढ़ कर साधक शिव में मिल (समरस हो) जाते हैं । इसलिए पूर्वाचार्यों ने शिवदीक्षापूर्वक इष्टलिंग धारण करने के बारे में विशेषरूप से लिखा है। इस वीरशैव सिद्धान्त को भलीभाँति

**ते खल्वेवमाहु—लिङ्गधारणं तावन्न वैदिकपरिग्राह्यम्, अवैदिकत्वात् । वैदिकत्वे हि वेदवेदान्तवाक्यप्रतिपाद्यत्वं नियामकम् । नहि तत्र तदन्यतरं पश्यामः । अथवा न वेद-मूलकस्मृत्यादिगम्यत्वम्, मन्वादिस्मृतिषु तत्प्रापकवचना-**

---

तासामन्यपरीभाववारणाय कृताऽभवत् ।
स्वेष्टतात्पर्यलब्ध्यै च लिङ्गधारणचन्द्रिका ॥ ११ ॥
कामिकं वातुलं चैव मुकुटं वीरसंज्ञकम् ।
आगमं स्कान्दलिङ्गे च प्राधान्येनाश्रयत्ययम् ॥ १२ ॥
साम्बशम्भोः परं तोषं विधातुं शम्भुपादयोः ।
व्याख्या तस्याः शरन्नाम्नी विधायैषा समर्प्यते ॥ १३ ॥
लोकैषणा भवत्येव यद्यप्यत्र प्रवर्तिका ।
तथापि किञ्चिद् गौरीशस्तुष्येदिति मनोगतम् ॥ १४ ॥

न जानने वाले कई लोग इस लिंगधारण के विषय में नाना प्रकार के सन्देहों से युक्त हैं ।

इन लोगों में कुछ लोग लिंगधारण करने की बात कहीं वेदों में नहीं बताई गई है, इसलिए यह प्रथा अवैदिक है, ऐसा कहते हैं । अन्य कुछ लोग कहते हैं कि शिवलिंग को अपनी-अपनी शक्ति के अनुसार शास्त्र जैसा कहता है, वैसा लकड़ी, ताम्बा, चाँदी और सोना आदि से बनाये हुए किसी न किसी पीठ पर रखकर भक्ति से पूजा न कर निन्द्य, अपवित्र और मांसमय देह में धारण करना अच्छी बात नहीं है । अन्य लोग परशिव नामक इस पवित्र इष्टलिंग को अपवित्र बायें हाथ पर रखकर पूजा करना तो लोक और शास्त्र के विरुद्ध है, ऐसा कहते हैं । दूसरे कुछ लोग शिवलिंग को संपुट (शिवलिंग को रखने के लिए बनाई गई पेटी) में रखकर, गले में धारण कर, बायें हाथ पर पूजा करने की बात किसी उपनिषद् आदि ग्रन्थों में नहीं बताई गई है और जो नियम श्रुतियों में बताया गया है, वह वैदिक है और जो नियम श्रुतियों में नहीं बताया गया है, वह अवैदिक सिद्धान्त है । यह लिंगधारण करने का विधान वेदों में चर्चित न होने के कारण लिंगधारण करनेवाले लोग वैदिक नहीं हैं, ऐसा कहते हैं । अन्य कुछ लोग कहते हैं कि ग्रन्थ के आरम्भ में मंगलाचरण करने का विधान किसी वेद में स्पष्ट न दीखने पर भी सभी आस्तिक ग्रन्थकार ग्रन्थ की परिसमाप्ति और मंगलाचरण इन दोनों के कार्यकारणभाव को स्वीकारते हुए

**दर्शनात्। यदि मन्यसे, मङ्गलाद्याचारस्येवानुमेयवेदमूलकत्वम्, तदप्याशामात्रम्, लिङ्गधारणस्य सकलशिष्टानाचरितत्वेन कतिपयजनाचारस्य वेदानुमापकत्वाभावात्। तथा च निखिलप्रमाणबहिर्भूतस्य लिङ्गधारणस्य कथं वैदिकपरिग्राह्यत्वमिति ? तन्न, "वेदशास्त्रपुराणेषु कामिकाद्यागमेषु च। लिङ्गधारणमाख्यातं वीरशैवस्य निश्चयात्॥"**

---

शम्भोः शिरसि बिभ्राजच्चन्द्रमश्चन्द्रिकेव सा।
इमां शरदमासाद्य प्रकाशं परमेष्यति॥ १५॥
पतिं गणानामथ सेशगौरीं
सारस्वतं चापि महः प्रणम्य।
सम्प्रार्थ्य बोधं शिवतत्त्ववेत्त्रीन्
व्याख्यानमस्याः समुपक्रमेऽद्य॥ १६॥

सर्वप्रथम मंगलाचरण करना ही है, ऐसी श्रुति की परिकल्पना जैसे कर लेते हैं, वैसे ही यहाँ पर भी लिंगधारण और मोक्ष इन दोनों का कार्यकारणभाव होने से उसके कारणस्वरूप शिवलिंग को अपने गले में धारण करे, ऐसी श्रुति की कल्पना लिंगधारण के लिए कर सकते हैं। किन्तु इस पर वे सन्देह करते हैं कि यह लिंगधारण शास्त्रसंमत नहीं है, क्योंकि वन्दना करने के बाद ग्रन्थ का आरम्भ करने की विधि कहीं पर किसी श्रुति में न होने पर भी अनादि काल से शिष्टाचार परम्परा के अनुसार रूढ़ होकर आ रही है। इसलिए वैसे एक श्रुतिवाक्य की कल्पना करने का मौका मिल जाता है, लेकिन यहाँ पर अनादिकाल से मोक्ष चाहने वाले शिष्टजनों के लिए शिवलिंग को धारण करने की परम्परा के न होने से आजकल के कुछ लोगों के स्वतन्त्र रूप से अपने गले में शिवलिंग धारण करने मात्र से ऐसी श्रुति की कल्पना करने का अवकाश नहीं है। इस प्रकार मनमाने ढंग से विवाद करने वाले भ्रमित व्यक्तियों के भ्रम का युक्ति, प्रमाण और अनुभव से परिहार करते हुए वीरशैवों के लिए मुख्यतया ग्रहण करने योग्य लिंगधारण मुक्ति के साधन के रूप में वेद और उपनिषदों में प्रतिपादित है, सम्पूर्ण वैदिक, शास्त्रों में स्वीकृत है और अनादिसिद्ध है, इस अभिप्राय को सिद्ध करना ही ग्रन्थ का मुख्य उद्देश्य है।

ग्रन्थकार का यह प्रतिज्ञावाक्य है कि ऋक् आदि वेदों में, मनु आदि स्मृतियों, लिंग आदि महापुराणों और कामिक से लेकर वातुल पर्यन्त अट्ठाईस शिवागमों

**इति सिद्धान्तोक्तेः। अस्यार्थः—वेदा ऋगादयः। अनेन भारतस्याप्युपलक्षणम्, "भारतः पञ्चमो वेदः" इत्यभियुक्तोक्तेः। शास्त्राणि स्मृतयः। पुराणानि स्कन्दवायुलैङ्गिकादीनि। आगमाः कामिकादयः। तत्र यजुर्वेदतैत्तिरीयशाखायां ज्योतिर्लिङ्गानुसन्धानरूपान्तर्लिङ्गधारणं विधीयते। तत्र तैत्तिरीयके तु—"दहरं विपाप्मम्" (तै. आ. १०।१०।३)**

---

तत्रादौ लिङ्गधारणस्याऽऽभ्यन्तरबाह्यलिङ्गधारणात्मकतया द्वैविध्येनोभयविधस्यापि तस्य श्रुतिस्मृतिसिद्धत्वे साम्प्रतं निरूपणीये प्रथममाभ्यन्तरलिङ्गधारणस्य श्रुतिसिद्धत्वं बोधयितुं दहरविद्याया हृत्पुण्डरीकान्तरालवर्तिज्योतिर्लिङ्गविषयकत्वं प्रसाधयति—तैत्तिरीयक इत्यादिना। दहरं विपाप्ममिति। इदमत्रोपनिषन्मन्त्रस्वरूपम्—"दहरं विपाप्मं वरवेश्मभूतं यत्पुण्डरीकं पुरमध्यसंस्थम्। तत्रापि दह्रे गगनं विशोकस्तस्मिन् यदन्तस्तदु-

में निरूपित होने के कारण वीरशैव को शिवदीक्षापूर्वक शिवकला से विशिष्ट इष्टलिंग को अपने शरीर में धारण करना चाहिए। लिंग शब्द की व्युत्पत्ति बताते हुए अनुभवसूत्र में कहा गया है कि जडाजडात्मक यह प्रपंच सृष्टि के पूर्व नाम, रूप, क्रिया आदि से रहित होकर जिस ब्रह्म में रहनेवाली अनन्य विमर्शशक्ति के स्फुरण से नाना प्रकार के नाम-रूपों में अभिव्यक्त होकर दीख रहा है, उसी लिंगरूपी ब्रह्म को शिव कहते हैं। "लीनमर्थं गमयतीति लिङ्गम्" इस व्युत्पत्ति से भी यही अर्थ स्पष्ट होता है। इस प्रकार सबका अधिष्ठानस्वरूप लिंग ही परशिव है। इस लिंग के धारण का मतलब यह है कि परशिव शब्द का जो वाच्य है, ऐसे शिवलिंग को निरन्तर हृदय के स्थान पर धारण करना चाहिए।

### अन्तर्लिंगधारण का निरूपण

यह लिंगधारण अन्तर्लिंगधारण और बाह्यलिंगधारण नाम से दो प्रकार का है। दहराकार (हृदय पुण्डरीक) में ज्योतिस्वरूप शिवलिंग का निरन्तर ध्यान करना ही अन्तर्लिंगधारण है। भक्तों पर अनुग्रह करने के लिए 'घृतकाठिन्य' (अर्थात् पिघले हुए घी का जम जाना) इस न्याय के अनुसार वही ज्योतिर्लिंग जब इष्टलिंग के रूप में परिवर्तित हो जाता है, तो उसी को हृदय पर धारण करना ही बाह्यलिंगधारण है। बाह्यलिंगधारण के बिना अतिसूक्ष्म अन्तर्लिंगधारण नहीं सिद्ध हो सकता। इसलिए मुमुक्षु के लिए दोनों प्रकार के लिंगों का धारण अत्यावश्यक होने से ये दोनों लिंगधारण श्रुतिप्रतिपाद्य

**इत्यारभ्य "तस्मिन् यदन्तस्तदुपासितव्यम्" (तै. आ. १०।१०। ३) इत्यन्तेन उपासना विधीयते। तत्किमित्याकाङ्क्षायाम्—**

---

पासितव्यम्॥" (तै०आ० १०।१०।३) इति। अत्र भाष्यम् —"यदेतत् पुण्डरीकमष्टदलं हृदयकमलमस्ति। कीदृशम्? दहरम् अल्पम्, अङ्गुष्ठमात्रपरिमितत्वात्। विपाप्मं चित्तैकाग्र्यस्थानत्वेन पापरहितम्। वरवेश्मभूतं वरस्य श्रेष्ठस्य परमात्मन उपलब्धिस्थानत्वेनोपास्तिस्थानत्वेन च गृहरूपम्। पुरमध्यसंस्थं हस्तपादादिभिः सर्वैरवयवैः पूर्यत इति पुरम्, तस्य मध्ये कुक्ष्युरसोरन्तरावस्थितम्। तत्रापि तस्मिन्नपि पुण्डरीके दह्रेऽल्पप्रदेशे गगनमाकाशवदमूर्तं ब्रह्मरूपमस्ति। ब्रह्मणः सर्वगतत्वेऽपि घटाकाशवत् पुण्डरीकस्थानापेक्षयाऽल्पत्वमुपचर्यते। तथा च श्रुत्यन्तरम्—"अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशः" (छा. उ. ८।१।१) इति। दहराकाशस्य च ब्रह्मत्वं दहराधिकरणे (ब्र. सू. १।३।५) निर्णीतम्। अत एव विशोकः, छान्दसं पुंस्त्वम्, शोकरहितं गगनशब्दवाच्यं ब्रह्म। एवं सति तस्मिन् पुण्डरीकेऽन्तः मध्ये यद् ब्रह्मतत्त्वमस्ति, तदुपासितव्यं विजातीयप्रत्ययरहितेन सजातीयप्रत्ययप्रवाहेण चिन्तनीयम्" (सा. भा. १०।१०।३) इति। अस्यां श्रुतौ "तत्रापि दह्रे गगनं विशोकस्तस्मिन् यदन्तस्तदुपासि-

हैं। इस बात को सिद्ध करने का उपक्रम करते हुए ग्रन्थकार प्रथम तैत्तिरीयोपनिषत् के प्रमाण से अन्तर्लिंगधारण की सिद्धि करने के बाद बाह्यलिंगधारण की सिद्धि का प्रयत्न करते हैं।

दहरं = सूक्ष्म, विपाप्मं = दुःख के हेतुभूत पाप से अलग, वरवेश्मभूतं = जो श्रेष्ठ परशिव है उनका निवास स्थान, पुरमध्यसंस्थं = पुर "पूर्यत इति पुरम्" इस व्युत्पत्ति के अनुसार हस्त, पाद आदि अवयवों से विशिष्ट इस देह के, मध्ये = छाती और पेट के बीच में, संस्थं = चमकने वाला, यत् = जो, पुण्डरीकं = हृदयकमल है, तत्रापि = इस प्रकार के हृदय-कमल के, दह्रे = सूक्ष्म प्रदेश में, गगनं = आकाश की तरह एक अमूर्त दिव्य ज्योति है, तत् = वैसी दिव्य ज्योति तो, विशोकः = शोक और मोह से अतिदूर है, तस्मिन् = ऐसी दिव्य ज्योति के निवास स्वरूप हृदय चक्र में, यत् = जो वस्तु है, तत् = उस वस्तु का, उपासितव्यम = सोऽहं भाव से ('वह मैं हूँ' ऐसी भावना से) निरन्तर ध्यान करना चाहिए।

इस मन्त्र में 'गगनं विशोकः' अर्थात् हृदयकमल पर गगन शब्द से निरूपित ब्रह्मतत्त्व है, ऐसा वाक्य तो है, लेकिन इससे आगे "तस्मिन् यदन्तस्तदुपासितव्यम्" ऐसा वाक्य होने से उस ब्रह्म से भिन्न कोई वस्तु है, ऐसी भ्रान्ति हो जाती है।

"यो वेदादौ स्वरः प्रोक्तो वेदान्ते च प्रतिष्ठितः। तस्य प्रकृतिलीनस्य यः परः स महेश्वरः ॥" (तै. आ. १०।१०।३) इत्यनेन "शिवः शूली महेश्वरः" (अ. को. ९।९।३०) इति

तव्यम्" इत्युक्त्या गगनस्यापि मध्ये वर्तमानं गगनशब्दवाच्यब्रह्मतत्त्वातिरिक्तमेव किञ्चिद्वस्तूपासितव्यमिति भ्रमः सम्भाव्यते, तन्मा सम्भावीति भाष्यकारेण विशोकान्तं व्याख्याय मध्ये "एवं सति" इति योजितम्। ततश्च तस्मिन् यदन्तरित्यत्र तत्पदेन गगनं न परामर्शनीयम्, अपि तु व्यवहितमपि पुण्डरीकमेव परामृष्टव्यम्। ततश्चायमर्थः फलति—यतो हृत्पुण्डरीके ब्रह्मतत्त्वस्य वासस्थानम्, अतस्तस्मिन् वर्तमानं ब्रह्मतत्त्वमुपासितव्यमिति।

यो वेदादाविति। वेदस्य अध्येतव्यस्य, आदौ प्रारम्भे, स्वरः स्वरघटितः प्रणवरूपः शब्दः, प्रोक्तः—"ब्रह्मणः प्रणवं कुर्यादादावन्ते च सर्वदा। स्रवत्यनोङ्कृतं पूर्वं परस्ताच्च विशीर्यति॥" इति मानववाक्ये उच्चारयितव्यत्वेन विहितः, वेदान्ते माण्डूक्योपनिषदादौ, प्रतिष्ठितः मात्राविभागेन व्याख्यातः, तस्य प्रणवस्य, प्रकृतौ कारणे मात्रात्मकेऽवयवे, लीनस्य संहितयाऽविभागं प्राप्तस्य अ उ म् इति विभक्तावस्थातः ॐ इत्यविभागावस्थां प्राप्तस्येति

ऐसी भ्रान्ति होने न पावे इसलिए भाष्यकार "गगनं विशोकः" यहाँ तक एक वाक्य को पूरा करके इससे आगे "तस्मिन् यदन्तस्तदुपासितव्यम्" इस वाक्य के 'तस्मिन्' शब्द के पूर्व में स्थित अव्यवहित गगन पद को न लेकर, इस गगन पद के पूर्ववर्ती व्यवहित पुण्डरीक पद को ही लेकर मन्त्र का अर्थ करते हैं।

इसके अनुसार दहराकाश में अतिसूक्ष्म, पापरहित, परिच्छेदशून्य, पूर्णकुम्भ की तरह शान्त एवं ज्योतिस्वरूप वस्तु की ही अनवरत उपासना करनी चाहिए, ऐसा सिद्ध हो जाता है। इससे उपास्य वस्तु क्या है? इसका कोई निर्णय नहीं हो पाता। कोई उपासक जिस किसी भी वस्तु को उपासना करना चाहे तो वह वस्तु क्या है? उसका स्वरूप क्या है? उसका नाम और रूप क्या है? इन प्रश्नों का समाधान हो जाने पर ही उसकी उस वस्तु के प्रति प्रवृत्ति हो पाती है। इसलिए दहराकाश में देदीप्यमान ज्योति क्या है? उसका स्वरूप बताने के लिए उसी श्रुति के आगे वह उपास्य वस्तु क्या है? उसका वर्णन किया जाता है—

यः = जो स्वर, वेदादौ = वेदों के आदि में, च = और, वेदान्ते = ईश, केन आदि उपनिषदों में है, प्रकृतिलीनस्य = अकार, उकार, मकार आदि अवयव विशिष्ट, तस्य = उस ॐकाररूप स्वर के, यः = जो देवता, परः = वाच्यार्थ होकर है, सः = वह देवता, महेश्वरः = परशिव ही है।

कोशावगतरूढ्या शिवैकान्तिकमहेश्वरपदावरुद्धवाक्येन उपास्य-

---

यावत्, यः परो मुख्यत्वेन प्रतिपाद्यः, स महेश्वर इत्यर्थः। प्रणवस्यैकैक-मात्रया ब्रह्मविष्णुरुद्रा देवाः, ऋग्यजुःसामानि वेदाः, भूः भुवः स्व इत्येते त्रयो लोकाः, एवंरूपेण विशकलिताः पदार्था अभिधीयन्ते। ओमिति समस्तेन तु सर्वसमष्ट्याश्रयरूपं माहेश्वरं तत्त्वमुच्यत इत्याशयः। इदं च माण्डूक्योपनिषदि गौडपादाचार्यकारिकासु च स्पष्टम्। वेदभाष्ये तु—"यो वेदादौ स महेश्वरः" इति प्रतीकमुपादाय—"वेदानाम् "अग्निमीले पुरोहितम्" (ऋ. १।१।१), "इषे त्वोर्जे त्वा" (शु. य. १।१) इत्यादीनाम्, आदिः उपक्रमः, तस्मिन्नुपक्रमे यः स्वरः यो वर्णः प्रणवरूपोऽस्ति, स च स्वरः प्रणवः, वेदान्ते चोपनिषदि—"ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वम्" इत्यादिकायाम्, प्रतिष्ठितः प्रतिपादितः। स च स्वरः प्रणवः, ध्यानकाले प्रकृतौ अव्याकृते जगत्कारणे लीनो भवति। अकारोकारमकारेषु विराड्हिरण्यगर्भाव्याकृतानि ध्यात्वा विराड्रूपमकारमुकारे प्रविलाप्य तं चोकारं हिरण्यगर्भमूलप्रकृतिरूपे मकारे प्रविलापयेत्। तस्य च प्रकृतौ लीनस्य प्रणवस्य यः परः स चतुर्थमात्रारूपेण नादे ध्यातव्य उत्कृष्टोऽस्ति, सोऽयं महेश्वरो विज्ञेयः। अनेन मन्त्रेण पूर्वोक्तगगनशब्दवाच्यं वस्तु प्रपञ्चितम्" इति व्याख्यातम्।

शिवैकान्तिकमहेश्वरपदावरुद्धवाक्येनेति। शिवैकान्तिकं नियमेन शिव एव प्रयुज्यमानं यन्महेश्वर इति पदम्, तद्युक्तेन यो वेदादौ स्वरः प्रोक्त

**शङ्का**—इस मन्त्र में आये हुए पदों को लेकर विचार करने पर इसके पहले मन्त्र में बताई गई दहराकाश में उपासना की जानेवाली वस्तु महेश्वर रूप वस्तु है, ऐसा लगता है। महेश्वर पद का अर्थ तो 'महाँश्चासौ ईश्वरश्च' इस कर्मधारय समास का आश्रय लेकर उसके अवयवों के आधार पर विष्णु, इन्द्र आदि जिस किसी देवता की भी उपासना करना हो सकता है, न कि नियमपूर्वक एक परशिव की ही उपासना करना ?

**समाधान**—महेश्वर पद के अवयवार्थ से दूसरी देवता को ग्रहण करने का अवकाश है, लेकिन "रूढिर्योगमपहरति" इस प्रमाण से रूढ्यर्थ द्वारा योगार्थ के दुर्बल बना देने के कारण मन्त्र में स्थित महेश्वर पद शिव में रूढ है, न कि किसी अन्य देवता में। इसलिए महेश्वर पद का शिव अर्थ करना ही समुचित है। इस अर्थ के समर्थन में बहुत से पूर्व वाक्य हैं, फिर भी "शम्भुरीशः पशुपतिः शिवः शूली महेश्वरः" इस अमरकोश के वाक्य से भी महेश्वर पद परशिव का पर्याय है, न

**वस्तुविधानात्, उपासनाया गुणविषयकत्वेन तत्किगुणकमित्या-काङ्क्षायाम्—"ऋतं सत्यं परं ब्रह्म" (तै. आ. १०।१२।१)**

इत्यादिवाक्येन। उपास्यवस्तुविधानादिति। तदुपासितव्यमिति विहितामुपासनामनूद्य सा किं विष्णुविषयिणी शिवविषयिणी वेति जिज्ञासायां "यो वेदादौ स्वरः प्रोक्तः" (तै. आ. १०।१०।३) इत्यनेन महेश्वरविषयिणी सेति निर्णयस्य प्रत्यासत्तिन्यायसहायेन करणादित्यर्थः। तेन विधेयताबोधक-लिङादिपदाभावेऽपि न क्षतिः।

गुणविषयकत्वेनेति। "तं यथा यथोपासते तत्तदेव भवति" (श. ब्रा.) इति श्रुतेः, उपासनायाः स्वप्रकारीभूतगुणानुरोधेनैव तत्तत्फलप्रयोजकतया निर्विकल्पकातिरिक्तज्ञानस्य सप्रकारकत्वनियमाच्चोपासनाया गुणविषयकत्व-मिति भावः।

ऋतं सत्यं परं ब्रह्मेति। "ऋतं सत्यं परं ब्रह्म पुरुषं कृष्णपिङ्गलम्। ऊर्ध्वरेतं विरूपाक्षं विश्वरूपाय वै नमः॥" (तै.आ. १०।१२।१) इत्यस्मिन्नेव प्रकरणे पठितमन्त्रेण कृष्णपिङ्गलत्वोर्ध्वरेतस्त्वविरूपाक्षत्वरूपाणां त्रयाणां धर्माणां "विरूपाक्षस्त्रिलोचनः" (अ. को. १।१।३२) इति कोशवशात् शिवैक-

कि किसी अन्य देवता का। इसलिए एक शिव में सामर्थ्य रखने वाला यह महेश्वर पद इस मन्त्र में प्रधानभूत विशेष्य पद होने के कारण इसके निकट में रहने वाले महेश्वर शब्दवाच्य शिव को छोड़कर विष्णु आदि किसी अन्य देवता के दहराकाश में उपास्य वस्तु के रूप में स्वीकार करने पर "अव्यवहित उत्तर शब्द का अर्थ पूर्व से सम्बन्धित रहता है" इस प्रत्यासत्तिन्याय के विरुद्ध हो जाता है। इसलिए इस न्याय के अनुसार पिछले मन्त्र के दहराकाश मे प्रकाश्यमान ज्योतिस्वरूप वस्तु शिवस्वरूप वस्तु ही है, ऐसा निश्चय होता है। उपासक परमात्मा को जिन-जिन गुणों और आकारों से विशिष्ट मानकर उपासना करता है, वह उन-उन गुणों और आकारों को प्राप्त कर लेता है, ऐसा श्रुति कह रही है। इसके अतिरिक्त जिस वस्तु में ऐसा असाधारण गुण नहीं होता, उस वस्तु में उपासक की प्रवृत्ति नहीं होगी। इसलिए महेश्वर को अनन्त कल्याणगुणविशिष्ट निरूपित करने की अपेक्षा इस मन्त्र से पहले के मन्त्र में तैत्तिरीय श्रुति महेश्वर के गुणों का निरूपण करती है।

ऋतं = वाणी का अविषय, सत्यं = मन से अगम्य, परं = श्रेष्ठ, ब्रह्म = व्यापक से व्यापक, खुद प्रपंच के रूप में परिणत, पुरुषं = सम्पूर्ण प्राणियों के हृदय में निवास करने वाला, कृष्णपिङ्गलं = दायें काले और बायें लाल वर्ण से युक्त,

निष्ठत्वेन निर्णीतानामुपास्यविशेषणतया विधानात् परमशिवविषयिण्येव दहरविद्येति गम्यते। ऋतमित्यादिमन्त्रार्थस्तु भाष्ये एवं दर्शितः—यदेतत्परं ब्रह्म तत्सत्यम् अबाधयम्। सत्यं च द्विविधम्—व्यावहारिकं पारमार्थिकं च। हिरण्यगर्भादिकं रूपं व्यावहारिकं सत्यम्। तन्निवारणेन पारमार्थिकसत्यं प्रदर्शयितुमृतं सत्यमिति विशेष्यते, अत्यन्तं सत्यमित्यर्थः। तादृशं ब्रह्म स्वभक्तानुग्रहायोमामहेश्वरात्मकं पुरुषरूपं भवति। तत्र दक्षिणे महेश्वरभागे कृष्णवर्णः। उमाभागे पिङ्गलवर्णः। स च योगेन स्वकीयं रेतो ब्रह्मरन्ध्रे

ऊर्ध्वरेतं = द्युलोक पर्यन्त देदीप्यमान, विरूपाक्षं = सूर्य, चन्द्र और तेज ही जिनका नेत्र है वह वस्तु, तस्मै = उस, विश्वरूपाय = जगत्स्वरूप ब्रह्मपदवाच्य महेश्वर के निमित्त, नमः = नमस्कार है।

**विचार**—इस मन्त्र में 'ऋतं सत्यं' ऐसे दो विशेषण हैं। इन दोनों पदों के सत्यार्थ के ही प्रतिपादक होने से 'ऋतं' इस पद का व्यावहारिक सत्य और 'सत्यं' इस पद का पारमार्थिक सत्य, ऐसा कुछ लोग अर्थ करते हैं। यह अर्थ शक्तिविशिष्टाद्वैत सिद्धान्त के विरुद्ध है, अतः इस सम्प्रदाय के भाष्यकार उस पद का अलग ही अर्थ स्वीकार करते हैं। जैसा कि प्रपंच के सभी मनुष्य अल्पमति होने के कारण अपनी अपनी वाणी में, अपने अपने मन के विचारों में वैविध्य रखते हैं। ब्रह्मशब्दवाच्य परशिव तो वैसे वाग्विपर्यास का आस्पद नहीं है, यह अर्थ 'सत्यं' इस पद से व्यक्त होता है और 'पुरुषं' इस पद से "पुरि शेत इति पुरुषः" इस व्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ समस्त प्राणियों के हृदय में भासता है। ब्रह्मपद की "बृहत्वाद् बृंहणत्वाच्च" इस व्युत्पत्ति के अनुसार वह व्यापक से व्यापक होकर अपने आप प्रपंच के रूप में बदल गया है। 'कृष्णपिङ्गलम' इस विशेषण से अग्नि में जैसी दाहकत्व शक्ति रहती है, वैसी शक्ति के विकास से शिव प्रपंच के रूप में बदल जाते हैं। "सर्वो वै रुद्रः" इस प्रकार की श्रुतियाँ इसी अर्थ का प्रतिपादन करती हैं। इस प्रकार की शक्ति से परशिव अनेक (चित्र) वर्ण से युक्त होने के कारण दायें काला एवं बायें पिंगल वर्ण वाला है। 'ऊर्ध्वरेतं' इस पद का कुछ भाष्यकार ऐसा अर्थ लिखते हैं कि योगबल के कारण ऊर्ध्वरेता है। यहाँ पर "कृशानुरेताः सर्वज्ञः" इस प्रामाणिक अमरकोश वाक्य के अनुसार शिव का रेतस् अग्निरूप ही है। इसलिए 'कृशानुरेताः' ऐसा कहा गया है। इस प्रकार का अग्निरूप तेज तो लम्बी सी प्रकाश की रेखा है, अतः परशिव ब्रह्म को ऊर्ध्वरेता कहा गया है। 'विरूपाक्षं' इस पद का "विरूपाक्षस्त्रिलोचनः" इस कोश

**इति मन्त्रेण परमशिवासाधारणगुणविधानाच्च शिवतत्त्वस्वरूपं तदित्यवगम्यते ।**

---

धृत्वा ऊर्ध्वरेता भवति। त्रिनेत्रत्वाद्विरूपाक्षः। तादृशं परमेश्वरमनुसृत्येति शेषः। विश्वरूपाय जगत्कारणत्वेन सर्वजगदात्मकाय विरूपाक्षाय पुरुषायैव नमस्कारोऽस्त्विति।

वाक्य के अनुसार सम्पूर्ण जगत् के आधारभूत सूर्य, चन्द्र और अग्नि ही नेत्र हैं। 'विश्वरूपाय' इस पद का अर्थ है—खुद विश्व के रूप में परिणत होने से वह उपादानकारण है और जगन्नियन्ता होने से निमित्तकारण भी है। "सर्वो वै रुद्रः" आदि श्रुतियाँ भी शिव तो "विश्वरूप है, विश्वाधिपति है" ऐसा प्रतिपादन करती हैं। इसलिए उस शिव के लिए नमस्कार है, कहकर श्रुति परशिव की ही स्तुति करती है। इस प्रकार मन्त्र में आये हुए ऋत, सत्य, पुरुष, कृष्गपिङ्गल, ऊर्ध्वरेतस्, विरूपाक्ष और विश्वरूप ये सब विशेषण शिव में रहनेवाले असाधारण गुणों का बोध कराते हैं, अतः दहर पुण्डरीक में उपासना की जानेवाली वस्तु शक्तिविशिष्ट परशिव ही है, न कि दूसरी कोई वस्तु, यह बात स्पष्ट हो जाती है।

**शङ्का**—ओह! यह क्या है? दहराकाश में उपासना की जानेवाली वस्तु परशिव है, ऐसा हम मान लेते हैं, लेकिन वह शिव तीन नेत्रवाला है, उमारूप स्थूल परिणाम को प्राप्त शक्तिविशिष्ट है, कृशानुरेता है और मनुष्यों की तरह वाग्विन्यास एव मनोविकारवाला है, इस कथन से शिव के साथ शरीर का सम्बन्ध जोड़ा गया है। इस प्रकार शिव का स्थूल शरीर है, तो मनुष्यों की तरह उसका भी सुख-दुःख आदि भोगों का सम्बन्ध है, ऐसा मानना पड़ेगा?

**समाधान**—शरीर धारण करने पर सुख-दुःख आदि भोगों का अनुभव तो करना ही है, लेकिन सुख-दुःख आदि भोगों का अनुभव जीवात्मा के शरीर को होता है, न कि इससे भिन्न शरीरवालों को। परशिव ब्रह्म के शरीर और सुख-दुःख आदि भोगों के आस्पद जीवों के शरीर में बहुत अन्तर है। परशिव में त्रिलोचनत्व, कृष्णपिङ्गलत्व, ऊर्ध्वरेतस्त्व आदि गुण अपनी इच्छा से आये हैं और जीवों का शरीर उन लोगों के द्वारा किये हुए पुण्य-पापरूप कर्मों से आया हुआ है। परशिव त्रिलोचनत्व आदि शरीरवाला होने पर भी छान्दोग्य श्रुति के अनुसार पापरहित है, वृद्धावस्था से परे है। मरण-शोक, भूख-प्यास आदि परमात्मा में नहीं हैं। वह सत्यकाम और सत्यसंकल्पवाला है। जीवात्मा पाप-पुण्य आदि कर्मों के द्वारा सम्पादित शरीरवाला होकर उन पाप-पुण्यों के

**नन्वस्यामेवोपनिषदि "सहस्रशीर्षं देवम्" (तै. आ. १०।११।१) इत्यनुवाकेन सहस्रशीर्षत्वादिगुणकस्य नारायणस्या-**

---

नन्वस्यामेवोपनिषदि सहस्रशीर्षं देवमित्यनुवाकेनेति। अयमस्ति सोऽनुवाकः—"सहस्रशीर्षं देवं विश्वाक्षं विश्वशम्भुवम्। विश्वं नारायणं देवमक्षरं परमं प्रभुम्॥ विश्वतः परमं नित्यं विश्वं नारायणं हरिम्। विश्वमेवेदं पुरुषस्तद्विश्वमुपजीवति॥ पतिं विश्वस्यात्मेश्वरं शाश्वतं शिवमच्युतम्। नारायणं महाज्ञेयं विश्वात्मानं परायणम्॥ नारायणः परो ज्योतिरात्मा नारायणः परः। नारायणपरं ब्रह्म तत्त्वं नारायणः परः॥ नारायणः परो ध्याता ध्यानं नारायणः परः। परादपि परश्चासु तस्माद्यस्तु परात्परः॥ यच्च किञ्चिज्जगत् सर्वं दृश्यते श्रूयतेऽपि वा। अन्तर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः॥ अनन्तमव्ययं कविं समुद्रेतं विश्वशम्भुवम्। पद्मकोशप्रतीकाशं हृदयं चाप्यधोमुखम्॥ अधोनिष्ट्या वितस्त्यां तु नाभ्यामुपरि तिष्ठति। ज्वालामालाकुलं भाति विश्वस्यायतनं महत्॥ सन्ततं शिराभिस्तु लम्बत्याकोशसन्निभम्। तस्यान्ते सुषिरं सूक्ष्मं तस्मिन् सर्वं प्रतिष्ठितम्॥ तस्य मध्ये महानग्निर्विश्वार्चिर्विश्वतोमुखः। सोऽग्रभुग् विभजंस्तिष्ठन्नाहारमजरः कविः॥तिर्यगूर्ध्वमधःशायी रश्मयस्तस्य सन्तता। सन्तापयति स्वं देहमापादतलमस्तकम्॥ तस्य मध्ये वह्निशिखा अणीयोर्ध्वा व्यवस्थिता। नीलतोयदमध्यस्था विद्युल्लेखेव भास्वरा॥ नीवारशूकवत् तन्वी पीता भास्वत्यणूपमा। तस्याः शिखाया मध्ये परमात्मा व्यवस्थितः। स ब्रह्मा स शिवः स हरिः सेन्द्रः सोऽक्षरः परमः स्वराट्॥" (तै. आ. १०।११।१-२) इति। यद्यपि पूर्वानुवाकः "यः परः स महेश्वरः" (तै. आ. १०।१०।३) इत्यत्रैव समाप्तः, नारायणानुवाकश्च ततो भिन्न एव। एतावन्मात्रेणैव पूर्वोक्तदहरोपासनाया महे-

अनुसार सुख-दुःखों का अनुभव करने वाला होता है। परशिव तो वैसे निम्न शरीर को धारण नहीं करता, बल्कि अपनी इच्छा से अप्राकृत दिव्य मंगल लीलाओं के आस्पद शरीर को धारण करता है। इसलिए कर्म जन्य जीवों के शरीर में जो दोष देखा जाता है, वह दोष परशिव को स्पर्श नहीं कर सकता। "स्थिरेभिरङ्गैः पुरुरूप उग्रः" यह ऋक्संहिता भी इसी अर्थ का प्रतिपादन करती है।

**शङ्का**—दहराकाश में उपासना की जानेवाली वस्तु परशिव है, ऐसा निश्चय हो जाने पर भी उसी तैत्तिरीय श्रुति में—"जो हजारों शिर वाला है, हजारों नेत्र वाला है, प्रपंच के लिये सुखदेनेवाला है, प्रपंच स्वरूप है, नाश रहित है,

भिहितत्वेन तस्यैव दहरोपासनोपास्यत्वं किं न स्यादिति

श्वरविषयकत्वं सिद्धम्, तथापि हृदयपद्मकोशादीनां चर्चाया अस्मिन्नप्यनुवाके सत्त्वेनैतच्छङ्कोत्थानं बोध्यम्।

अत्रैतत्समाधानाय चन्द्रिकाकारः कैवल्योपनिषदथर्वशिरःकठवल्लीवाक्यानि समानविषयाण्याश्रित्य दहरविद्यायाः परमशिवविषयकत्वं प्रसाध्योक्तोपासनाया अनियतविषयकत्ववारणायोपासनाधिकरणीभूतहृदयप्रतियोगित्वेन नारायणस्योपनिबन्धमुपासकाकाङ्क्षाशान्त्यर्थं वर्णयति, नारायणस्य स्वहृदयपुण्डरीकेऽनितरसाधारणज्योतिर्लिङ्गानुसन्धानेन ब्रह्मभावापन्नतया "नारायणपरं ब्रह्म तत्त्वं नारायणः परः" (तै. आ. १०।११।१) इत्यादिवाक्यान्यपि योजयति, नारायणात् परमिति पञ्चमीसमासेऽपि कस्यचिच्छैवस्याशयं दर्शयति, परन्तु नारायणोपनिषद्गतानां सर्वेषां वाक्यानां स्वारस्येनैवंप्रकारेण योजयितुमशक्यत्वान्निष्पक्षपातबुद्धिभ्य इदं व्याख्यानं न रोचिष्यत इति नराणां समूहोऽयनं यस्येति व्युत्पत्तिमाश्रित्य अनुवाकत्रयस्योपक्रमोपसंहारपर्यालोचनेन च परमशिवमेव नारायणपदेन गृहीत्वा प्रकृतोपासनाया अनियतविषयकत्वं वारणीयम्। उपासनाया मानसक्रियारूपतया एकस्मिन्नेव प्रतीकेऽनेकोपासनायाः शास्त्रेषु दृष्टतया दह्रोपासनाया अप्यनियतविषयकत्वे न काचित् क्षतिरित्यपि शक्यते वक्तुम्। तथा सत्याभ्यन्तरलिङ्गधारणं न सिद्ध्येदिति तु न भ्रमितव्यम्, प्रथमानुवाकतृतीयानुवाकानुसारेणोपासकानामाभ्यन्तरलिङ्गधारणसिद्धेर्निष्प्रत्यूहत्वात्। देवयोरैक्येन समाधानं तु वीरशैवागमविरुद्धमित्युपेक्षितमिति बोध्यम्।

श्रेष्ठ है, निग्रह-अनुग्रह समर्थ है, व्यापक है, सत्यस्वरूप है, विश्व का कारण है, पुरुष शब्द वाच्य है, पति शब्द वाच्य है, जीवाधिपति है, शाश्वत है, नित्य मंगल स्वरूप है, अच्युत है, नारायण नामवाला वही आत्मा है, वही ज्योतिस्वरूप है, वही परब्रह्म है, वही परवस्तु ध्येयस्वरूप-ध्यानस्वरूप-ध्यातृस्वरूप है, परिदृश्यमान चराचरात्मक यह जगत् नारायण स्वरूप वाला ही है। वैसा नारायण ही परब्रह्म है" ऐसा कहने से दहराकाश में ध्येय वस्तु नारायण स्वरूप ही है, न कि परशिवस्वरूप। इस प्रकार का निश्चय होने से पहले लिखे हुए "यः परः स महेश्वरः" इस मन्त्र में आया हुआ महेश्वर पद शिव में रूढ होनेपर भी आगे के अनुवाक में आये हुए नारायण हरि, अच्युत आदि पदों की पर्यालोचना से महेश्वर शब्द का "महाँश्चासौ ईश्वरश्च महेश्वरः" ऐसा कर्मधारय समास का आश्रय लेकर महेश्वर

**चेन्न, "हृत्पुण्डरीकं विरजं विशुद्धं विचिन्त्य मध्ये विशदं विशोकम्। अचिन्त्यमव्यक्तमनन्तरूपं शिवं प्रशान्तममृतं**

इतः परं यथालेखं मूलमनुसरामः। नारायणस्येति। तथा च "यः परः स महेश्वरः" (तै. आ. १०।१०।३) इति महेश्वरपदमेव महांश्चासावीश्वरश्चेति योगमाश्रित्य नारायणपरकत्वेनैव कथञ्चिन्नेयमिति शङ्कितुर्भावः। निराकरोति —नेति। "हृत्पुण्डरीकं विरजं विशुद्धम्" (कै. उ. ६) इत्यादि हृत्पुण्डरीकं यदस्ति, तस्य मध्ये इत्येवमध्याहारेण योजनीयम्। विरजं रागद्वेषादिरजोविकारशून्यम्। विशुद्धं यास्कमहर्षिणा निरुक्तकारेण—"जायतेऽस्ति वर्धते विपरिणमतेऽपक्षीयते नश्यति" (नि. १।२) इति सूत्रेण दर्शितैः षड्भिर्भौतिकविकारैर्हीनम्। विचिन्त्य ध्यात्वा। मध्ये अर्थात् पुण्डरीकस्य। विशदं निर्मलज्योतिस्वरूपम्। विशोकं नाशादिशङ्काविरहेण स्वात्मारामतयेष्टवियोगाद्यभावेन च चिन्ताशून्यम्। अचिन्त्यं कियत्परिमाणकमिदं वस्त्वस्तीत्येवं चिन्ताया अविषयीभूतम्। कुत इत्याहाव्यक्तं जीवानामज्ञानावृतचित्ततयाऽप्रकाशम्, "तमेतं ब्राह्मणा विविदिषन्ति यज्ञेन दानेन तपसाऽनाशकेन" (बृ. उ. ४।४।२२) इति श्रुतेर्निष्कामयज्ञाद्यनुष्ठानक्षपितकल्मषेतरज्ञानाविषयीभूतमित्यर्थः। अनन्तरूपम्। कालकृतोऽन्तो नाशः, देशकृतोऽन्तः सर्ववस्त्वव्यापकत्वम्। एतदुभयविधान्तरहितं रूपं यस्य तथाभूतम्। शिवं कल्याणस्वरूपम्, शेते सर्वमस्मिन्निति व्युत्पत्त्या सर्वाधारभूतं वा। प्रशान्तं निर्वातदीपशिखावदेकाकारम्। अमृतं नित्यम्। ब्रह्मयोनिं ब्रह्मणो वेदस्य विरिञ्चेश्च

पद के रूढ्यर्थ को छोड़कर अवयवार्थ को लेकर नारायण शब्द का अर्थ बताने के लिए उपक्रम और उपसंहार की एकार्थता सिद्ध होती लगती है।

**समाधान**—इसके लिए विभिन्न श्रुति-प्रकरणों का विचार करने के बाद इस महेश्वर पद के अर्थ का निर्णय हो सकता है। यह विषय कैवल्योपनिषद् आदि में इस तरह से वर्णित है—

हृत्पुण्डरीकं = जो हृदयकमल है, तस्य मध्ये = उसके मध्य भाग में, विरजं = रागद्वेष से रहित, विशुद्धं = उत्पत्ति, स्थिति, वृद्धि, विपरिणाम, अपक्षय और नाश रूप षड्र्मियों से रहित, विचिन्त्यं = इतना ही परिणाम है इस प्रकार मन का अगोचर, अव्यक्तं = अज्ञानावृत जीवात्मा से अगम्य, अनन्तरूपं = अपरिच्छिन्न आकार विशिष्ट, शिवं = सर्वाधार तथा मंगलस्वरूप, प्रशान्तं = वायुरहित स्थान पर रखे गये दीपक की तरह शान्त, अमृतं = नित्य स्वरूप, ब्रह्मयोनिं = ऋक् आदि वेदों और चतुर्मुख

**ब्रह्मयोनिम् ॥ तदादिमध्यान्तविहीनमेकं विभुं चिदानन्द-मरूपमद्भुतम् । उमासहायं परमेश्वरं प्रभुं त्रिलोचनं नीलकण्ठं प्रशान्तम् ॥" (६-७) इति कैवल्योपनिषद्वाक्येन, "बालाग्र-मात्रं हृदयस्य मध्ये विश्वेदेवं जातवेदं वरेण्यम्" (ब. उ. १)**

योनिं कारणं तत् प्रसिद्धम् । आदिमध्यान्तविहीनम् आदिरुत्पत्तिः, मध्यं वृद्धाद्यवस्था, अन्तः ध्वंसः, एतत्त्रितयरहितम् । एकं सजातीयद्वितीयरहितम्। विभुं व्यापकम् । चिदानन्दम् । अत्र नपुंसकनिर्देशेनार्शआद्यजन्ततया नित्य-ज्ञानसुखयोराश्रयमित्यर्थः । अरूपम् अनवयवम् । अद्भुतम् अणिमादिभि-र्लोकेऽदृश्यमानैरैश्वर्यैराश्चर्यमयम्। उमासहायम् ।अत्रोमापदमुकारमकाराकारैः प्रणवघटकैरेव वर्णैर्ब्रह्मविष्णुरुद्रवाचकैः शक्तिप्रधानत्वेन स्त्रीत्वविवक्षायां टाप्प्रत्ययं कृत्वा साधनीयम् । तेन मूर्तित्रयेण जगज्जन्मस्थितिप्रलयकारणी-भूता शक्तिः पार्वतीरूपेण परमशिवस्य वामाङ्कस्थोमापदेनोच्यते । सा सहायाऽयोगव्यवच्छेदेन सह अयते वर्तमाना येन तं परमेश्वरम्, ईश्वराणा-मीश्वरं स्वेतरपुरुषनिष्ठेश्वरत्वानिरूपकमित्यर्थः । प्रभुं समर्थम् । त्रिलोचनं सूर्यशशाङ्कवह्निनेत्रम् । नीलकण्ठं ब्रह्माण्डानुग्रहपारवश्येन निपीतहालाहल-जनितश्यामच्छविकण्ठम्, भक्तवात्सल्येन कण्ठासञ्जितविष्णुच्छायं वा । प्रशान्तं विक्षेपशून्यम् । कैवल्योपनिषद्वाक्येनोपक्रमोपसंहारमध्यपरामर्शशिवै-कान्तिकाथर्वशिरोवचनेन कण्ठवल्लीमन्त्रेण छान्दोग्यवाक्येनैतत्तृतीयान्तार्थ-चतुष्टयस्य दहरोपासनोपास्यत्वविधानेनेत्यत्रत्यविधानक्रियायामन्वयः । तदेक-वाक्यतापन्नेत्यस्य छान्दोग्यवाक्येनाभेदेनान्वयः। विधानेनेति तृतीयार्थहेतुत्वस्य चानियतविषयकत्वापत्तावन्वयः । बालाग्रमात्रमिति "प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्-

ब्रह्मा की उत्पत्ति में कारण, तत् = प्रसिद्ध, आदिमध्यान्तविहीनं = उत्पत्ति, वृद्धि और हानि से रहित, एकं = सजातीय आदि भेद शून्य, विभुं = आकाश की तरह व्यापक, चिदानन्दं = नित्य ज्ञान तथा नित्य सुख का आश्रय, अरूपं = अवयवशून्य, अद्भुतं = अणिमादि अष्ट ऐश्वर्यों से विस्मय का हेतुभूत, उमासहायं = सृष्टि, स्थिति आदि के लिए अनुकूल अपनी शक्ति से विशिष्ट, परमेश्वरं = निरतिशय ऐश्वर्य से युक्त, प्रभुं = निग्रह और अनुग्रह करने में समर्थ, त्रिलोचनं = सूर्य, चन्द्र और अग्नि नामक तीन नेत्रों से विशिष्ट, नीलकण्ठं = समुद्रमथन के समय उत्पन्न विष को अपने गले में धारण करने वाले, प्रशान्तं = पूर्ण कुम्भ (कलश) की तरह शान्त ब्रह्म का ध्यान करना चाहिए ।

**इत्युपक्रमोपसंहारमध्यपरामर्शशिवैकान्तिकाथर्वशिरोवचनेन, "अङ्गुष्ठमात्रः पुरुषो ज्योतिरिवाधूमकः। ईशानो भूतभव्यस्य"**

---

मात्रचः" (पा. ५।२।३७) इति सूत्रेण मात्रचि बालाग्रपरिमाणं बालस्य केशस्य अग्रमिव सूक्ष्ममित्यर्थः। विश्वेदेवं सकलदेवस्वरूपम्। जातवेदं जाता उत्पन्ना वेदा यस्मात् तम्, जातं सर्वं वस्तु वेत्ति विन्दते वा यस्तं वा। वरेण्यं वरणीयम्, श्रेष्ठमिति यावत्।

उपक्रमोपसंहारमध्यपरामर्शशिवैकान्तिकाथर्वशिरोवचनेनेति। उपक्रमः प्रारम्भः, उपसंहारः समाप्तिग्रन्थः, मध्यः ग्रन्थस्य मध्यभागः, एषां त्रयाणां परामर्शेन विचारेण परस्परैकवाक्यतया तात्पर्यपर्यालोचनेन शिवैकान्तिकं शिवमात्रतात्पर्यकत्वेन निर्णीतं यदथर्वशिरोवचनम्, तेन शिवस्यैव दहरोपासनोपास्यत्वं सिद्ध्यतीति भावः।

अङ्गुष्ठमात्रः अङ्गुष्ठपरिमितः। अङ्गुष्ठपदेन सूक्ष्मतां लक्षयित्वा तेन रूपेण हृत्पुण्डरीकान्तर्वर्तिमहेश्वर एवोच्यते। पुरुषः पुंस्त्ववान्। तेन नपुंसकत्वस्त्रीत्वव्यावृत्तिः। यद्वा पृषोदरादित्वेन पुरि शेते इति व्युत्पत्त्याऽन्तर्यामी पुरुषपदार्थः। ज्योतिरिवाधूमकः। ज्योतिष्पदेन प्रज्वलद्वह्निरुच्यते। अत एवाधूमक इति विशेषणं सङ्गच्छते, "संयोगो विप्रयोगश्च" (वा. प. २।३१५) इत्यादिना

बालाग्रमात्रं = बाल के नोक की तरह अतिसूक्ष्म होकर रहने वाला, विश्वदेवं = समस्त देवता स्वरूप, जातवेदं = वेदों के उत्पत्तिस्थान व समस्त प्राणियों के आधार, समस्त चराचर प्रपंच के उत्पादक, वरेण्यं = श्रेष्ठ स्वरूप ब्रह्मशब्दवाच्य परशिव के, हृदयस्य = पेट और छाती के बीच में रहने वाले, सूक्ष्म कमल के, मध्ये = बीच में ध्यान करना चाहिए।

अंगुष्ठमात्रः = अंगूठे के बराबर, पुरुषः = 'पुरि शेत इति पुरुषः' इस व्युत्पत्ति के अनुसार हृदय के बीच के कमल पर रहनेवाला, अधूमकः = धुआँ रहित, ज्योतिरिव = अग्नि की तरह निर्मल प्रकाश से विशिष्ट परशिव, भूतभव्यस्य = भूतभविष्यद्वर्तमानकालिक सभी वस्तुओं का, ईशानः = नियामक है।

**शंका**—इस मन्त्र में 'अंगुष्ठमात्रः' अंगूठे के बराबर आकारवाला है, ऐसा शब्द है। यह शब्द परिच्छिन्न, अल्पज्ञ, अल्पशक्ति से विशिष्ट जीव के धर्म का बोध कराता है, अपरिच्छिन्न, परिणामरहित, सर्वज्ञ, अनन्तशक्ति विशिष्ट परशिव के धर्म का बोध नहीं कराता। इसके अतिरिक्त श्वेताश्वतरोपनिषत् में भी जीवात्मा के लिए अंगूठे के बराबर की आकृति स्पष्ट रूप से बताई गई है। परशिव की कहीं भी

काव्यप्रकाशे (२।१९) संसर्गवद् विप्रयोगस्यापि "अशङ्खचक्रो हरिः" इत्यादौ विशेषावगतिहेतुत्वोक्तेः। तथा च धूमरहितप्रज्वलद्वह्निरिव निर्मलप्रकाश-स्वरूप इत्यर्थः। ईशानो भूतभव्यस्येति। अत्र भव्यपदेन वर्तमानं भविष्यच्चोच्यते। ततश्च भूतभविष्यद्वर्तमानकालभवानां वस्तूनां स्वामीत्यर्थः।

किसी श्रुति में अंगूठे के बराबर की आकृति नहीं बतायी गयी। इसलिए यह वचन परशिव का बोधक नहीं है, ऐसा निर्णण कर लेना चाहिए। "अंगुष्ठमात्रः पुरुषः" इस वाक्य के उत्तर में "ज्योतिरिवाधूमकः" ज्योति की तरह प्रकाशविशिष्ट है और "ईशानो भूतभव्यस्य" भूतभविष्यद्वर्तमान काल की सभी वस्तुओं का स्वामी है, सबका कर्ता है, नित्यशुद्ध है, ऐसे परमात्मा के अर्थ को बताने वाले शब्द हैं। इस प्रकार पूर्वोत्तर के वाक्य जीवात्मा और परमात्मा के बोधक हैं, अतः दहराकाश में प्रकाशमान वस्तु परशिवरूप वस्तु ही है, ऐसा कैसे निश्चय किया जा सकता है?

**समाधान**—ब्रह्मसूत्र के प्रथमाध्याय के तीसरे पाद के तेईसवें सूत्र में अंगूठे के बराबर की आकृति परशिव की बताई गई है, यह आकृति जीवात्मा की नहीं है। क्योंकि कठोपनिषत् के अनुसार भी अंगूठे के बराबर की आकृतिवाला पुरुष परमात्मा ही है, न कि जीवात्मा, क्योंकि परमेश्वर बोधक शब्द होने से, अर्थात् "अंगुष्ठमात्रः पुरुषः" इस वाक्य के उत्तर में "ईशानो भूतभव्यस्य" (पहले, अब और आगे भी जो पदार्थ थे, हैं और रहेंगे उन सबका स्वामी है) इस वाक्य में समस्त वस्तुओं का नियामक है, ऐसा असाधारण धर्म है। ईशानपदवाच्यत्व तो अल्पज्ञ जीवात्मा के लिए कभी भी संभव नहीं है। ऐसा धर्म वास्तव में अपरिच्छिन्न परशिव में ही रह सकता है, क्योंकि उस मन्त्र के पूर्व वाक्य में निर्दिष्ट अंगूठे के बराबर का परिणाम परशिव में कैसे संभव है? अतः कहना पड़ेगा कि अंगुष्ठ परिणाम का यह धर्म परशिव में रहनेवाला (विशिष्ट) स्वाभाविक धर्म न होने पर भी औपाधिक धर्म है। सभी मनुष्यों का हृदयाकाश अपने अपने अंगूठे के बराबर है। इस प्रकार के उपासकों के अंगूठे के बराबर के हृदयाकाश में सर्वानुग्राहक परशिव निरन्तर निवास करते हैं। इसलिए उस हृदयाकाश के अन्तर्वर्ती परशिव के लिए भी उस औपाधिक अंगूठे के बराबर की बात सिद्ध होती है, न कि अणु परिमाणवाले जीवात्मा की। इसके अलावा इस मन्त्र में 'ईशान' यह विशेष पद है, अतः "ईश्वरः शर्व ईशानः" इस कोशवाक्य के प्रमाण से भी यह अर्थ अकेले शिव में ही प्रसिद्ध है, अतः इस कठवल्ली मन्त्र से दहर पुण्डरीक में उपासित वस्तु शिवरूप वस्तु ही है, न कि अन्य कोई, ऐसा निश्चय होता है।

**(कठो. ४।१३) इति कठवल्लीमन्त्रेण च छागपशुन्यायेन**

छागपशुन्यायेनेति। अयमाशयः—"अग्निषोमीयं पशुमालभेत" (तै. सं. ६।१।११।६) इति पश्वालम्भविधौ पशुपदेन पशुसामान्यस्यैवोपादानात् "पशुचोदनायामनियमोऽविशेषात्" (मी. ६।८।३०) इति पूर्वपक्षसूत्रेण पशुसामान्यस्य प्राप्तिमुपन्यस्य "छागो वा मन्त्रवर्णात्" (मी. ६।८।३१) इति सिद्धान्तसूत्रेण "छागस्य हविषो वपाया मेदसः" (तै. ब्रा. ३।६।८।१) इति मन्त्रे छागरूपपशुविशेषस्य श्रुतत्वात् पश्वालम्भनविधौ सामान्यरूपेण पशोरुपादानेऽपि मन्त्रविध्योरेकवाक्यत्वानुरोधेन छाग एव पशुर्गृह्यत इति व्यवस्थापितम्। तन्न्यायेन—"अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म" (छा. उ. ८।१।१) इत्यादिछान्दोग्यवाक्ये यत्तच्छब्दाभ्यामुपास्यस्वरूपस्य विशेषरूपेणाप्रतीतावपि तैत्तिरीयवाक्ये हृत्पुण्डरीकान्तर्वर्त्युपासनाबोधके—"यः परः स महेश्वरः" (तै. आ. १०।१०।३) इति महेश्वरपदेन

इस प्रकार भिन्न-भिन्न उपनिषदों में आये हुए परशिव के बोधक विशेष शब्दों को लेकर विचार करने पर "तस्मिन् यदन्तस्तदुपासितव्यम्" इस तैत्तिरीय श्रुति में आये हुए सामान्य 'यत् तत्' पदों से शिवरूप वस्तु ही सिद्ध होती है। इस बात को न मानने पर उसी तैत्तिरीय उपनिषत् के आगे के मन्त्रों में महेश्वर, विरूपाक्ष, कृष्णपिङ्गल आदि विशेष शब्दों का कोई अर्थ ही नहीं है, ऐसा निश्चय होने के अतिरिक्त कैवल्य, अथर्वशिर, कठवल्ली आदि अनेक उपनिषदों में आये हुए—शिव, अमृत, उमासहाय, परमेश्वर, नीलकण्ठ, त्रिलोचन, जातवेद, ईशान आदि शिव में रूढ़ विशेष पद भी व्यर्थ होंगे।

अर्थ को स्पष्ट करने के लिए यहाँ पूर्वमीमांसा का छागपशुन्याय उदाहरण के रूप में दिया जा रहा है। अग्नीषोमीय याग में पशु की बलि देनी चाहिए, इस प्रेरक (विधि) वाक्य में 'पशु' ऐसा सामान्य पद होने से वह वाक्य चार पैरों से विशिष्ट किसी पशु की बलि देने का अर्थ बता रहा है, किसी विशेष पशु का निर्देश नहीं दे रहा है। इसलिए उस अग्नीषोमीय याग में बलि दिये जाने वाले पशु का स्वरूप वर्णित न होने से उस स्थान पर सन्देह होता है। किन्तु "छागस्य हविषो वपाया मेदसः" अर्थात् बकरे की चर्बी का हवन करना चाहिए, इस अर्थ को बतानेवाले विनियोग मन्त्र से और इस मन्त्र में छाग नामक विशेष पद के आने के कारण सामान्य पशु पद का छाग नामक अर्थ निश्चित हो जाता है। इस प्रकार सामान्य पशुपद के छागरूप विशेष अर्थ का विधान न करने पर 'अग्नीषोमीय' इस विधिवाक्य की

तदेकवाक्यतापन्नेन—"अथ यदिदमस्मिन् ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्म दहरोऽस्मिन्नन्तराकाशस्तस्मिन् यदन्तस्तदन्वेष्टव्यं "हृत्पुण्डरीकं विरजं विशुद्धम्" (६) इति कैवल्योपनिषद्वाक्ये शिवमुमासहायं परमेश्वरं त्रिलोचनं नीलकण्ठमिति पञ्चभिः पदैः, वालाग्रमात्रमित्यथर्वशिरोवाक्ये रुद्रात्मकाग्निरूढजातवेदपदेन, अङ्गुष्ठमात्र इति कठवल्लीमन्त्रे ईशानपदेन विशिष्य शिवस्यैवोमापतेर्हृदयमध्ये उपास्यत्वबोधनाच्चतसृणामुपनिषदामनुरोधेन भगवदुमापतेरेव दहरोपासनोपास्यत्वं दृढं भवतीति निष्पक्षपातदृष्ट्या द्रष्टव्यमिति। नारायणस्यास्मिन् प्रकरण उल्लेखप्रयोजनं त्वनुपदमेव स्फुटीभविष्यति।

अथ यदिदमिति। पूर्वोक्तविद्योपदेशानन्तरं दहरविद्योपदिश्यत इति शेषः। यदिदं यद् इदं सन्निहितं ब्रह्मपुरम् आत्मस्थानं शरीरं वेश्म गृहम्, दहरोऽस्मिन्नन्तराकाश इति दहरः सूक्ष्मः पापदहनक्षमो वा अस्मिन् हृदयपुण्डरीके अन्तराकाशः अन्तः मध्ये आकाशवदपरिच्छिन्नं ब्रह्म, अस्तीति शेषः। तैत्तिरीयकव्याख्याने सायणोक्त्यनुसारेणात्रापि 'एवं सति' इति शेषः करणीयः। ततश्च तस्मिन् यदन्त इत्यत्र तत्पदेन पुनरपि हृत्पुण्डरीकमेव

और 'छागस्य हविषो" इस विनियोग वाक्य की एकवाक्यता नहीं हो सकती। इसलिए सामान्यरूप पशुपद का छागरूप विशेषार्थ स्वीकार करना चाहिए। इस अभिप्राय की सिद्धि के लिए पूर्वमीमांसा का "छागो वा मन्त्रवर्णात्" यह सूत्र प्रवृत्त होता है। इसी को 'छागपशुन्याय' कहते हैं। इस न्याय से यह सिद्ध होता है कि भिन्न-भिन्न मन्त्रों में आये हुए उन उन विशेष पदों का विचार कर सामान्य पदों के अर्थ का निश्चय करना चाहिए। तदनुसार "तस्मिन् यदन्तस्तदुपासितव्यम्" इस मन्त्र के सामान्य बोधक 'यत् तत्' पदों से दहरपुण्डरीक में जो वस्तु है, वही सिद्ध होती है।

भिन्न-भिन्न विद्याओं का उपदेश देने के बाद दहरविद्या का उपदेश करते समय ऋषि उद्दालक श्वेतकेतु नामक अपने पुत्र को बुला कर कहते हैं कि हे श्वेतकेतो! अथ = भिन्न-भिन्न विद्याओं के उपदेश के बाद, यदिदं = समीप में स्थित ब्रह्म के निवासस्थान के रूप में स्वीकृत जो शरीररूप गृह है, अस्मिन् ब्रह्मपुरे = उस ब्रह्म पुर नामक शरीर में, दहरं = अतिसूक्ष्म, पुण्डरीकं = जो दहराकाश, वेश्म = उस ब्रह्म का गृह है, अस्मिन् = इस दहराकाश में, अन्तराकाशः = आकाश की तरह व्यापक, अमूर्त ब्रह्म है, ऐसा रहने पर, तस्मिन् = उस हृदयाकाश में, यद् अन्तः =

**समवेतसम्बन्धबोधनार्थमुमया सहितः सोम इति श्लेषमहिम्ना परमशिवाभिव्यञ्जनमिति ग्रन्थकृतां लेखनमपि सङ्गच्छते ।**

**किञ्च, निखिलभुवनभवनपालनविलयनलीलाधुरन्धर-शिवलिङ्गस्य दारुपीठाद्यर्चनासमये कदाचित् स्पर्शनमात्रवत एव हस्तस्याभ्यर्हितत्वेन स्तुतिविषयत्वेऽस्मदुक्तरीत्याऽविभाज्य-सम्बन्धेनानन्तकल्याणगुणमणिगणरत्नाकरशिवलिङ्गाधिकर-**

---

मन्त्रोक्तगुणसम्बन्धाभावेनेति । कथञ्चित् सम्बन्धोपपादनेऽपि जडरूप-स्तुतौ वैयर्थ्येनेत्यपि बोध्यम् । अत एव सोमः पवतेर्जनितेति यद्यपि तत्तदधिष्ठातृदेवताप्रसादाभिप्रायेण कुशादीनां जडानामपि—"पवित्रे स्थो वैष्णव्यौ" ( तै० ब्रा० ३।७।४।११ ) इत्यादिना स्तुतिर्दृश्यते, तथापि मातृत्वपितृत्वादीनां तत्र बाधितत्वादुमया सहित इति व्युत्पत्त्या सर्वासां स्तुतीनां जलसमुद्रन्यायेनैकाधारभूतस्य परमेश्वरस्योपस्थितिसम्भवेन तादृशक्लिष्टकल्पनाया अनौचित्यादिति भावः । इदं पूर्वमेव व्याख्यातम्—

**समाधान**—इन मन्त्रों का अभिप्राय इष्टलिंगपरक ही है, क्योंकि—"अयं मे शिवाभिमर्शनः" इस प्रकार का वाक्य होने से इस वाक्य से यह हाथ निरन्तर शिवलिंग को स्पर्श कर रहा है, ऐसा अर्थ स्पष्टतया दीखता है । लकड़ी आदि के पीठों पर रखकर पूजित स्थावर लिंग का स्पर्श सुगन्ध आदि द्रव्यों के लेपन के समय ही सिद्ध हो सकता है, न कि निरन्तर । इसके अतिरिक्त इस मन्त्र का गन्धादि के लेपन काल में विनियोग नहीं किया गया है । जड़स्वरूप इस हाथ का भगवत्स्वरूपत्व अथवा मातापितृत्व का सम्बन्ध नहीं होता । इसलिये यह मन्त्र हाथ में धारण किये गये इष्टलिंग का बोधक है, ऐसा ही निश्चय कर लेना पड़ता है । इससे पहले के "सोमः पवते" इस मन्त्र के सोमपद का सोमलता से अधिष्ठित परशिवलिंग, ऐसा अर्थ मान लिया गया है । उसी प्रकार यहाँ के "अयं मे हस्तः" इस मन्त्र में रहने वाला 'हस्त' नामक पद जडार्थक होने से इसका भगवत्स्वरूपत्व अथवा माता-पिता की तरह रक्षणशीलत्व आदि सम्भव न होने से हाथ में धारण किया गया शिवलिंग, यह अर्थ करना ही सुसंगत है । यदि मान लिया जाय कि इस मन्त्र का अर्थ स्थावर-लिंगपरक ही है । ऐसी जिद पकड़ने पर भी दक्षिण (दायें) हस्त में तो गन्ध आदि पदार्थों का लेपन करते समय ही उस लिंग को स्पर्श करने की योग्यता आ जाती है ।

णस्य तस्य कैमुतिकन्यायेन स्तुत्यतासिद्धेस्तत्पक्षेऽपि लिङ्ग-धारणपरत्वानपायात् । शिवमभिमृशतेऽविभाज्यसम्बन्धेन सदा स्पृशतीति शिवाभिमर्शनः । एवंभूतो मे हस्तो भगवान् माता पितेत्यादिना स्तोतुं शक्यत्वादिति ।

न चास्मिन् मते चन्दनलेपनादावभ्यर्हितदक्षिणहस्तस्यै-वोपयोगेन स्तुतिसंभवः, भवन्मते तु वामहस्तस्य धारणाधिक-

---

अयं शिवेत्यत्र इदंपदेन हस्तपरामर्शेति । कैमुतिकन्यायेनेति । गन्ध-लेपादिना किञ्चित्स्पर्शवतः पुरुषस्य दक्षहस्तस्य एवं स्तुत्यत्वे यावत्पूजा-कालं साक्षात् शिवलिङ्गाधिकरणभूतस्य वामहस्तस्य प्रायः सर्वदैव तद्धार-कस्य कण्ठाद्यवयवस्य च अर्थात् स्तुतिः सिद्धा भवतीत्याह—किञ्चे-त्यादिना ।

अस्मिन् मत इति । इदंपदेन विलेपनादिदातृहस्तपरिग्रहणमते । भवन्मत इति कैमुतिकन्यायावतारयितृमते ।

इतने मात्र से मातृस्वरूप, पितृस्वरूप और भगवत्स्वरूप है, ऐसी स्तुति करने की योग्यता से विशिष्ट हो जाने से इस मन्त्र का विषय बन सकता है, तो चेतना-चेतनात्मक इस अखण्ड, अनन्त ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति और संहार करने की शक्ति से विशिष्ट उस परशिवलिंग के अविभाज्य (नित्य) संबन्ध से बायें हाथ के पीठ (हथेली) पर विराजमान होने से, ऐसे हाथ को भगवत्स्वरूप और मातापितृ-स्वरूप मान कर स्तुति करने में कोई बाधा नहीं हो सकती । थोड़े समय का संबन्ध मान कर स्तुति कर सकते हैं, तो अधिक संबन्ध से विशिष्ट की स्तुति क्यों नहीं कर सकते ? इस प्रकार तर्कपूर्ण सिद्धि को ही ''कैमुतिकन्याय'' कहते हैं । इससे यह सिद्ध हो जाता है कि हाथ पर विराजमान शिवलिंग माता-पिता की तरह हमारी रक्षा करे, ऐसी स्तुति में कोई अवरोध उत्पन्न नहीं हो सकता ।

**शंका**—ऐसी बात नहीं है, क्योंकि इस मन्त्र के पहले ''पवित्रं ते विततम्'' ऐसा मन्त्र आया है । यह मन्त्र लिंगधारण-विधायक मन्त्र है, ऐसा अंगीकार किये जाने पर आगे का ''अयं मे हस्तः'' यह मन्त्र भी लिंगधारण-विधायक है, अतः यहाँ पर भी 'अन्यथासिद्ध' नामक दोष तो आ ही जाता है । इसके अतिरिक्त एक ही शाखा में कहने से मीमांसाशास्त्र के अनुसार अपूर्व विधि का भंग भी हो जाता है । इसलिये यह सम्भव नहीं है ।

**रणत्वेन न तत्सम्भव इति वाच्यम्, वामहस्ताभ्यर्हितत्वस्य पूर्वमेव साधितत्वात्, "संस्कृत्य गुरुणा दत्तमिष्टलिङ्ग-मतन्द्रितः। नित्यं स्ववामहस्ताग्रे सावधानेन पूजयेत्॥" इति शङ्करसंहितावचनेन तत्र धारणपूजादियोग्यताया आवश्यकत्वाच्चेति।**

**ननु शाखाभेदेन सर्वलिङ्गं स्थापयतीत्यनेनान्यथा-सिद्ध्यभावे समानशाखापठिते "पवित्रं ते विततम्" (ऋ० ९।८३।१) इति मन्त्रे विहितस्यैव लिङ्गधारणस्यानेन विधानेऽन्यथासिद्धिर्दुर्वारैवेति चेन्मैवम्, पवित्रमिति मन्त्रेण सामान्यतः शरीरे लिङ्गधारणविधाने शरीरेऽपि कुत्र धार्य-मित्याकाङ्क्षायाम् "अयं मे हस्तो भगवान्" इति मन्त्रे हस्त-रूपाधिकरणविधानेऽन्यथासिद्ध्यभावादिति।**

---

अन्यथासिद्धिरिति। पवित्रं ते विततमिति मन्त्रस्यायं मे हस्त इति मन्त्रस्य चैकशाखापठितत्वेन शाखाभेदोक्त्याऽन्यथासिद्धिर्वारयितुं न शक्यत इति भावः। प्रथममन्त्रेण धारणसामान्यं द्वितीयेन हस्तरूपाधिकरणं विधीयत इति नान्यथासिद्धिरित्युत्तरम्। शिवाभिमर्शनपदे व्यापकत्वार्थकाभि-शब्देन स्पर्शे सार्वकालिकत्वबोधनात् सार्वकालिकस्पर्शस्य च धारणं विनाऽनुपपत्त्या श्रुतार्थापत्तिप्रमाणेन लिङ्गधारणं सिद्ध्यतीत्येषामाशयः।

**समाधान**—दोष तो यहाँ पर बिल्कुल ही नहीं है, क्योंकि ये दोनों मन्त्र एक ही शाखा में आने पर भी "पवित्रं ते" यह पूर्व मन्त्र सामान्यतया देह पर लिंगधारण का विधान करता है। उस देह में कण्ठ आदि अनेक उत्तम अंग और पाद आदि निकृष्ट अंग होने से इस लिंग को किस अंग पर धारण करना चाहिये? और किस अंग पर धारण नहीं करना चाहिये? किस स्थान पर रखकर पूजा करनी है और कहाँ पूजा नहीं करनी चाहिये? इन प्रश्नों का समुचित समाधान देने के लिये और विशिष्ट स्थान को दिखलाने के लिये "अयं मे हस्तो भगवान्" इस मन्त्र की आवश्यकता है। इसलिये यहाँ पर अन्यथासिद्ध नामक दोष का परिहार अपने आप हो जाता है और यहाँ पर अपूर्व विधि का कोई अवरोध भी नहीं है। इस सन्दर्भ में सिद्धान्तशिखामणि में कहा गया है—

**पूर्वाचार्यास्तु—अयं हस्तः शिवमभितः सर्वदा स्पृशतीति शिवाभिमर्शनः, तथा च सार्वकालिकशिवस्पर्शस्य धारणं विनानुपपद्यमानत्वाद् हस्तादौ तत्सिद्धिः । न चाभित इत्यस्य सर्व-**

---

अभिशब्देनाभितः सर्वत इति व्याख्यानानुरोधेन दैशिकव्याप्तेरेव प्रत्यायनम्, तथाविधस्पर्शस्य च भूम्यादिप्रतिष्ठितलिङ्गेऽपि सम्भवेन न तद्धारणं सिद्धयतीत्याशङ्कते—न चेति ।

लिंग तो इष्टलिंग, प्राणलिंग और भावलिंग नाम से तीन प्रकार का है। इनमें से स्थूल देह में धारण किया जाने वाला लिंग इष्टलिंग है। दहराकाश में ध्यातव्य लिंग भावनामय एवं तेजोमय होने से सूक्ष्म है, इसलिये उसे प्राणलिंग कहते हैं। वाक् (वाणी) मन आदि के अगोचर, अमूर्त, निर्विकल्प और भावातीत होकर रहने वाला परात्पर लिंग ही भावलिंग है। इन तीनों लिंगों को धारण करना चाहे, तो तीन प्रकार की दीक्षाओं से तीन प्रकार के (स्थूल, सूक्ष्म और कारण) शरीर शुद्ध होने चाहिये। नाभि से ऊपर के सभी अंग उत्तमांग कहे जाते हैं। नाभि के नीचे के अंग निकृष्टांग कहे जाते हैं। नीचे के अंगों में इष्टलिंग को धारण करना महान् पाप है और बालों के अन्त में तथा पीठ के पीछे भी धारण नहीं करना चाहिये। इष्टलिंगधारी अशौच प्राप्त होने पर भी स्नान से परिशुद्ध होकर बायें हाँथ पर लिंग को रख कर उसकी गन्ध (चन्दन), पुष्प आदि से पूजा कर सकते हैं। बाह्य पीठ की अपेक्षा हाथ पर रखकर पूजा करना वीरशैवों के लिये उत्तम फलदायक है। ऐसा रेणुकपादाचार्य जी का आदेश है।

"पीनो देवदत्तो दिवा न भुङ्क्ते" अर्थात् देवदत्त मोटा है, लेकिन दिन में भोजन नहीं करता, इस वाक्य में देवदत्त को मोटा रहना हो तो उसके लिये भोजन जरूरी है। बिना भोजन के वह मोटा नहीं हो सकता। इसलिये यदि वह दिन में भोजन नहीं करता, तो रात में अवश्य करता है, ऐसी कल्पना (निश्चय) करनी पड़ती है। इसी प्रकार के निश्चय को अर्थापत्ति प्रमाण कहते हैं। वैसे ही यहाँ भी "अयं मे हस्तः.....निरीहि" इस मन्त्र के बीच में 'शिवाभिमर्शनः' ऐसा एक विशेष पद है। इसका—"शिवमभितः स्पृशतीति शिवाभिमर्शनः" इस व्युत्पत्ति के अनुसार यह हाथ निरन्तर लिंग के स्पर्श से युक्त है, ऐसा अर्थ सिद्ध हो जाता है। इस प्रकार का सार्वकालिक स्पर्श देह में लिंग को धारण किये बिना सिद्ध नहीं हो सकता। इसलिये लिंगधारण की सिद्धि हो जाती है।

भागावच्छेदेनेत्यर्थात् तथाविधस्पर्शस्य भूम्यादिप्रतिष्ठितलिङ्ग-स्यापि सम्भवेन न लिङ्गधारणसिद्धिरिति वाच्यम्, अभित इत्यस्य देशकालोभयार्थकत्वे हस्तादिधृतलिङ्गस्यैव तथा-विधस्पर्शसम्भवेन लिङ्गधारणसिद्धिः। येन कारणेन शिवाभि-मर्शनः, अत एव जीवातुर्जीवनौषधं मे हस्तः, हे सुबन्धो परम-शिव, तवेदं प्रसर्पणमनुसरणमागमत् प्राप्तः। तेन मे हस्तम् एहि धृतः सन् सर्वदा तिष्ठ। तथा च दक्षिणहस्तस्य शिवपूजा-करणत्वेनेतरहस्तस्य तदधिकरणत्वेन च सार्वकालिकशिव-स्पर्शविशिष्टः करोऽभ्यर्हित इति भगवत्त्वमातृत्वपितृत्वादिना

---

हस्तादिधृतलिङ्गस्यैवेति। भूम्यादिप्रतिष्ठिते तु सर्वावयवावच्छेदेन स्पर्शो न सम्भवतीति भावः।

अयं चासम्भवोऽभित इत्यस्य कालिकव्याप्त्यर्थकत्वे, दैशिकव्याप्त्यर्थ-कत्वे, उभयविधव्याप्त्यर्थकत्वे च भूमिष्ठलिङ्गे द्रष्टव्यः। सुबन्धो इति।

**शंका**—लेकिन "अभितः स्पृशति" इस व्युत्पत्ति से देश से सम्बद्ध व्याप्ति को स्वीकार करने का अवकाश होने से इस प्रकार का दैशिक स्पर्श जमीन पर स्थापित स्थावर लिंग से भी सम्भव है, अतः उस मन्त्र का स्थावरलिंगपरक अर्थ क्यों न लिया जाय ?

**समाधान**—ऐसा नहीं हो सकता, क्योंकि 'अभिमर्शनः' इस पद के 'अभि' उपसर्ग का सभी कालों में, सभी देशों में ऐसा ही अर्थ ग्रहण करना चाहिये, केवल दैशिक स्पर्श को लेना उचित नहीं है। इस प्रकार सर्वकाल और सर्वदेश रूप उभयविध व्याप्ति जमीन पर प्रतिष्ठित स्थावर लिंग से सम्भव नहीं है। यह तो जीवनकाल पर्यन्त देह में धारित और हाथ पर पूजित इष्टलिंग से ही सम्भव है। अतः 'अभितः' इस पद से दीखने वाला उस प्रकार का सार्वत्रिक स्पर्श बायें हाथ पर धारण किये गये इष्टलिंग के द्वारा जैसे सिद्ध हो जाता है, वैसे स्थावर लिंग से सिद्ध नहीं हो सकता। इतना ही नहीं, इसके अतिरिक्त जिस कारण से मेरा हाथ नित्य संबन्ध वाला हुआ है, उस कारण से मे = मेरा, हस्तः = हाथ, हे सुबन्धो = बिना कारण के दया करनेवाले हे परशिव, ते प्रस-र्पणम् = निरन्तर आपका अनुसरण कर रहा है। आप माता हैं, आप पिता हैं,

**स्तुतिरुपपद्यते। सर्वदा शरीरस्य शिवलिङ्गसम्बन्धे शिवस्वरूपत्वं च कैमुतिकन्यायसिद्धम्, "प्राणलिङ्गाङ्गसम्बन्धो स रुद्रो नात्र संशयः" इत्युक्तेः। अहो लिङ्गधारणमाहात्म्यम्, हस्तद्वयस्य पूजातदधिकरणत्वविनियुक्तत्वेन सर्वशरीरस्याप्याचारादिलिङ्गस्थानत्वेन च सर्वमपि शरीरं शिवार्थमिति प्रशस्तमित्याहुः।**

---

वस्तुतः परमशिवस्यैव त्रैकालिकसंबन्धित्वात् सुबन्धुत्वम्। कैमुतिकन्यायेति। दण्डापूपन्यायेत्यर्थः। तत्स्वरूपं तु येन हस्तिना दण्डो भक्षितः, तेनापूपं किमुत भक्षयितुं न शक्येत? दण्डभक्षकेणापूपमनायासेन भक्ष्यत इति भावः। एवमिहापि हस्तस्य शिवलिङ्गपूजायां करणत्वमात्रेण भगवद्रूपत्वप्राप्त्युक्तौ सर्वदा शिवलिङ्गसम्बन्धिशरीरे शिवत्वप्राप्तिर्भविष्यत्येवेति भावः।

आप भगवान् हैं और आप भवरोग के निवारक हैं। इस प्रकार हाथ पर रखे गये इष्टलिंग की स्तुति करने वाले पद ही विशेष रूप से दीखने से यह मन्त्र इष्टलिंग धारणपरक है, ऐसा निश्चय हो जाता है। इसके अतिरिक्त दण्डापूपिकान्याय से भी यह मन्त्र इष्टलिंगधारण का प्रतिपादन कर रहा है। मालपुआ वाले दण्ड को किसी हाथी ने खा लिया, ऐसा एक व्यक्ति किसी दूसरे से कहता है—"दण्डो भक्षितः"। उस समय कोई कहे कि उस हाथी ने केवल दण्ड को ही नहीं खाया है, किन्तु मालपुओं को भी खा लिया है, तो ऐसा अलग से कहने की कोई जरूरत नहीं है। उस प्रकार की कठोर लकड़ी को जब उस हाथी ने खा लिया है, तब मुलायम और रुचिकर मालपुओं को खाने में आश्चर्य ही क्या है? ऐसा न कहने पर भी उसकी सिद्धि हो जाती है। यही दण्डापूपिकान्याय है। इसी को कैमुतिक न्याय भी कहते हैं। यहाँ जमीन पर प्रतिष्ठित शिवलिंग की पूजा में दायां हाथ साधन है। चन्दन आदि लगाने के कारण यह हाथ साधक है, ऐसा कहने मात्र से उस हाथ को भगवान् कह कर, माता-पिता कह कर जब स्तुति की गई है, तो उस शिवलिंग को निरन्तर देह में धारण करके प्रतिदिन बायें हाथ में रखकर दायें हाथ से उस पर चन्दन, बिल्व (बेल की पत्ती) आदि चढ़ाने के कारण निरन्तर संबद्ध उस बायें हाथ में भगवत्स्वरूपत्व, माता-पितृत्व की सिद्धि

अस्याः श्रुतेरुक्तार्थे—"यावज्जीवमिदं दत्तमिष्टलिङ्गं समर्चयन् । कराब्जपीठे विन्यस्य तद्ध्यानासक्तमानसः ।। हस्तलिङ्गाङ्गसम्बन्धी सदानन्दाह्वयो मुनिः । सर्वोपनिषदर्थज्ञः शिवध्यानपरायणः ।।","एवं षट्स्थलनिर्णयं शिवपदप्राप्त्यैकहेतुं सदा, यः सेवेत कराब्जपीठनिहितश्रीकण्ठलिङ्गार्चकः । स ज्ञानी स पुरातनः स च महान् माहेश्वरेषूत्तमो, मर्त्यस्तेन जगत्त्रयेऽपि सदृशो विद्येत देवोऽपि वा ।।", "लिङ्गमन्त्रोपदेशश्च करपीठार्चनं जपः । मल्लिङ्गधारणं त्वत्र लोकाचारप्रवर्तनम् ।।" इत्यादिशङ्करसंहिताकिरणागमवचनान्युपोद्बलकान्यनुसन्धेयानि।

अपि च, "त्रिपुण्ड्रं ये विनिन्दन्ति निन्दन्ति शिवमेव ते"

---

अस्याः श्रुतेरुक्तार्थ इति । अस्योपोद्बलकानीति दूरस्थेनान्वयः । सदानन्दाह्वयो मुनिरिति । सदानन्दनामकमुनिर्यावज्जीवमिष्टलिङ्गं कराब्जपीठे विन्यस्य समर्चयन् मुक्तो जात इति शेषः ।

षट्स्थलानि शैवागमे प्रसिद्धानि ।

अपने आप ही हो जाती है, इस विषय में किसी प्रकार का सन्देह नहीं है । इस सन्दर्भ में शंकरसंहिता में कहा गया है—

श्रीगुरु द्वारा षडध्वशोधन संस्कार पूर्वक प्रदत्त इष्टलिंग को जो अपने जीवन काल पर्यन्त धारण करता है, वह रुद्र ही हो जाता है, इसमें कोई सन्देह ही नहीं है । इस प्रकार के इष्टलिंग को बायें हाथ रूपी पीठ पर रख कर दायें हाथ से पूजा करनी चाहिये । सभी उपनिषदों के रहस्य को जान कर शिवज्ञानी हुए सदानन्द मुनि ने इस इष्टलिंग को हाथ पर रख कर पूजा करने के कारण ही लिंगांग-सामरस्य नामक सिद्धि को पा लिया था । भक्त, महेश, प्रसादी, प्राणलिंगी, शरण, और ऐक्य नामक छः प्रकार के मुक्ति के सोपान (सीढ़ियाँ) हैं । इष्टलिंग धारण, बायें हाथ पर पूजा, शिव-मन्त्र का उपदेश, शिव-मन्त्र का पुरश्चरण—ये सब लिंगांगी के परम धर्म हैं । इस प्रकार के अनेक समर्थक वाक्य "अयं मे हस्तः" इस मन्त्र के अर्थ को पुष्ट बनाने में जागरूक हैं ।

## अलंकार शास्त्र और लिंगधारण

इस प्रकार ऋक् आदि मन्त्रों के आधार पर लिंगधारण का प्रतिपादन किया

**( बृ० जा० ५।१५ ) इति जाबालोपनिषद्वाक्यमपि तद्विषयकं भवति । तत्र हि—"नेक्षेत पूजावेलायां नरं वत्स बहिष्कृतम् ।। दधीचिना गौतमेन ये शप्ता ब्राह्मणाधमाः । कलाववतरिष्यन्ति निन्दकास्ते बहिष्कृताः ।। ब्रह्महत्यासुरापानस्वर्णस्तेयकृतः पुरा । बहिर्नरा भविष्यन्ति कलावीश्वरनिन्दकाः ।।" इति शिवनिन्दकानां पापात्मनां बहिष्कार्यत्वप्रतिपादनेन तन्निन्दायाः पापहेतुत्वमेव, तत्सादृश्यं त्रिपुण्ड्रनिन्दायाः प्रति-**

---

तत्सादृश्यं त्रिपुण्ड्रनिन्दायाः प्रतिपादितमिति । "त्रिपुण्ड्रं ये विनिन्दन्ति निन्दन्ति शिवमेव ते" इत्यनेन त्रिपुण्ड्रनिन्दायाः शिवनिन्दातादात्म्यं बोधयता त्रिपुण्ड्रशिवयोरैक्यबोधनद्वारा—"लिङ्गधारणकं नाम व्रतं माहेश्वराभिधम् । ये धारणं प्रकुर्वन्ति ते यान्ति परमां गतिम् ।।" इत्युपबृंहणोक्तस्य मोक्षासाधारणकारणभूतस्य लिङ्गधारणस्य सादृश्यं त्रिपुण्ड्रधारणे बोध्यते । सादृश्यस्य च प्रसिद्धप्रतियोगिकत्वनियमेन तदनुरोधेनापि लिङ्गधारणं सिद्धमित्युपपादयति—अपि चेत्यादिना लिङ्गधारणसिद्धिरित्यन्तेन ।

गया है । अब अर्थालंकार में प्रधान उपमा, दृष्टान्त आदि अलंकारों से लिंगधारण की सिद्धि की जाती है । जाबालोपनिषद् में कहा गया है कि जो भस्म की निन्दा करते हैं, वे शिव की ही निन्दा करते हैं ? वहाँ यह भी कहा गया है कि दधीचि और गौतम आदि महर्षियों के शाप से जले हुए मानव बहिष्कृत कहे जाते हैं । वे लोग कलियुग में जन्म लेकर शिवलिंग के आराधकों को एवं शिवलिंग को दूषित करना ही अपना कर्तव्य समझते हैं । यह तो उन लोगों का सहज स्वभाव है । ब्रह्महत्या करने वाले ( ब्राह्मण को मारने वाले ), सुरा ( शराब ) पीने वाले, सोना चुराने वाले—इन सबको बहिष्कृत कहा जाता है । इस प्रकार के नास्तिक लोग कलियुग में उत्पन्न होकर ईश्वर और ईश्वर की पूजा करने वालों की निन्दा करते हैं । इसलिये शिवलिंग की निन्दा करने वाले ऐसे आदमियों को शिवलिंग की पूजा करते समय नहीं देखना चाहिये । इस प्रकार के प्रमाणों से शिव की निन्दा पापदायक है और भस्म की निन्दा शिव को निन्दा के समान है, ऐसा स्पष्ट हो जाता है ।

पादितम् । "लिङ्गधारणकं नाम व्रतं माहेश्वराभिधम् । ये धारणं प्रकुर्वन्ति ते यान्ति परमां गतिम् ।।" इत्युपबृंहणानुरोधेन लिङ्गधारणस्य मोक्षासाधारणकारणत्वमवधार्य तदौपम्यं त्रिपुण्ड्रधारणस्याभिहितम् । तत्र सादृश्यं नाम तद्भिन्नत्वे सति तद्गतभूयोधर्मवत्त्वम् । यथा "धैर्येण हिमवानिव" इत्यादौ हिमवद्भिन्नत्वे सति तद्गतधैर्यादिधर्मवत्त्वमुपमेये, तथा प्रकृते लिङ्गधारणभिन्नत्वे सति तद्गतमुक्तिजनकत्वादिधर्मवत्त्वं त्रिपुण्ड्रधारणे वक्तव्यम् । एवं सति "सङ्ख्यां प्रतियोग्यधिकरणाभ्यामभावो हि निरूप्यते" इति न्यायेन प्रतियोगिप्रसिद्धि

---

पुराणों में भी कहा गया है कि शिवलिंग को धारण करना माहेश्वर व्रत है। उस प्रकार के लिंग को जो निरन्तर धारण करते हैं, वे जनन-मरण रूप दुःखसागर को पार कर लेते हैं। इस प्रकार के अनन्त समर्थक वाक्य शिवलिंगधारण की प्रशंसा कर रहे हैं। लिंगधारण के समान ही त्रिपुण्ड्रधारण का भी महत्त्व कहने के कारण "त्रिपुण्ड्रं ये विनिन्दन्ति निन्दन्ति शिवमेव ते" इस जाबालोपनिषद् वाक्य में उपमानोपमेयभाव दीख रहा है। यहाँ पर त्रिपुण्ड्र की निन्दा और त्रिपुण्ड्रधारण की निन्दा ये दोनों उपमेय हैं। शिवलिंग की निन्दा और शिवलिंगधारण की निन्दा ये दोनों उपमान हैं। अभिप्राय यह है कि भस्म की निन्दा करनेवाले शिवलिंग की निन्दा करने वालों की तरह नरक प्राप्त करते हैं। भस्मधारण की निन्दा करने वाले शिवलिंगधारण की निन्दा करने वालों की तरह नरक को प्राप्त करते हैं। इस प्रकार उपमालंकार की मर्यादा से शिवलिंग की निन्दा के समान त्रिपुण्ड्रधारण की निन्दा भी वर्जनीय है, ऐसा बताया गया है। यहाँ पर सादृश्य का मतलब—"तद्भिन्नत्वे सति तद्गतभूयोधर्मवत्त्वम्" इस अलंकार शास्त्र की उक्ति के अनुसार उपमान और उपमेय वाक्य के अलग-अलग होते हुए भी उपमान में रहने वाले धर्म को उपमेय में दिखलाना है। 'धैर्येण हिमवानिव" अर्थात् यह शूर महाराजा धैर्य में हिमालय के सदृश है, यही उपमा अलंकार है। यहाँ पर हिमालय उपमा है और राजा उपमेय है। यह उपमानोपमेय वाक्य भिन्न भिन्न होते हुए भी हिमालय जैसे निरन्तर सुस्थिर रहता है, वैसे ही यह राजा भी शत्रुओं के सामने बिना विचलित हुए युद्ध करता रहता है; इस सादृश्य से उपमान स्वरूप हिमालय के अचंचलत्व, स्थिरत्व, निर्विकारित्व आदि धर्म राजा में है,

**विनाऽभावप्रसिद्ध्ययोगेनालङ्कारिकमते उपमालङ्कारस्थले उपमानप्रसिद्धेरावश्यकत्वाच्च लिङ्गधारणसिद्धिः।**

**न च "धैर्येण हिमवानिव" इत्यादौ सादृश्यवाचकेव-शब्दसत्त्वेन तथात्वेऽपि प्रकृते तदभावान्न सादृश्यघटकभेद-**

---

एवं त्रिपुण्ड्रधारणलिङ्गधारणयोर्व्यञ्जनया तादात्म्ये बोधिते उपमानोपमेयभावस्य फलनादुपमानालङ्कारानुरोधेनापि लिङ्गधारणं सिद्ध्यतीत्याह—आलङ्कारिकमत इति।

ऐसा सादृश्य दिखलाया गया है। उसी प्रकार उपमा स्वरूप त्रिपुण्ड्रधारण और उपमेय स्वरूप लिंगधारण दोनों भिन्न-भिन्न हैं, तो भी अधिक गुण से विशिष्ट प्रसिद्ध उपमा स्वरूप लिंगधारण से होने वाले पापनाशकत्व, मुक्तिजनकत्व, अपूर्व-दायकत्व आदि धर्म उपमेय स्वरूप त्रिपुण्ड्र धारण में भी हैं। इस प्रकार त्रिपुण्ड्र धारण में व्यंजना वृत्ति से तादात्म्य का बोधक "त्रिपुण्ड्रं ये विनिन्दन्ति निन्दन्ति शिवमेव ते" यह वाक्य उपमानोपमेयभाव का प्रतिपादक होने से यहां उपमालंकार स्पष्ट हो जाता है। मुख्यतया वेद और आगमों से निरूपित शिवलिंग को शिवदीक्षा से शुद्ध किये गये देह में धारण करते हुए, बायें हाथ में रखकर पूजा करते हुए, ध्यान, जप, तप, अर्चना और ज्ञान नामक पांच महायज्ञों का जो अनुष्ठान करते रहते हैं, उनके सभी पाप नष्ट होकर जैसे मुक्ति की प्राप्ति हो जाती है, वैसे ही लिंग-धारण के अंगस्वरूप त्रिपुण्ड्र को जो धारण करते हैं, उनके भी सभी संचित आदि पाप नष्ट होकर मुक्ति की प्राप्ति हो जाती है। इस प्रकार के तात्पर्य-निर्णायक उपमा अलंकार से लिंगधारण साधा जाता है।

**शंका**—ऊपर बताये गये उदाहरण "त्रिपुण्ड्रं.... शिवमेव ते" इस जाबालो-पनिषत् के वाक्य में त्रिपुण्ड्रधारण और लिंगधारण में उपमानोपमेयभाव दीखने से उपमालंकार तो कह सकते हैं, लेकिन वहाँ पर उपमान, उपमेय, साधारण धर्म और उपमावाचक यह चार वाक्य स्पष्ट होने चाहिये। "धैर्येण हिमवानिव" यहाँ पर तो ये चार वाक्य स्पष्ट हैं। इसलिये उपमालंकार कहने का अवसर मिल जाता है, लेकिन "त्रिपुण्ड्रं.... शिवमेव ते" यहाँ पर त्रिपुण्ड्र-धारण रूप उपमेय और लिंगधारण रूप उपमान, उभयनिष्ठ निन्दा रूप धर्म—ये तीन तो स्पष्ट हैं, किन्तु सादृश्यवाचक इव, यथा आदि पद के न होने से लिंगधारण कैसे सिद्ध हो सकता है?

**प्रतियोगितया लिङ्गधारणसिद्धिरिति वाच्यम्, इवादिशब्दाभावेऽपि वाक्पटुत्वे बृहस्पतिरित्यादाविव गम्यमानसादृश्यघटकभेदप्रतियोगितया तत्सिद्धेः ।**

**यद्वा दृष्टान्तालङ्कारो वात्र स्वीक्रियते । तथापि लिङ्गधारणसिद्धिर्दुर्वारैव, "चेद् बिम्बप्रतिबिम्बत्वं दृष्टान्तस्तद-**

---

इवशब्दं विनापि सादृश्यं प्रतीयत इत्याह—वाक्पटुत्वे बृहस्पतिरिति ।

त्रिपुण्ड्रं ये विनिन्दन्तीत्यत्र दृष्टान्तालङ्कारोपगमेऽपि तत्सिद्ध्यतीत्याह—यद्वेति ।

**समाधान**—यहाँ उपमालंकार होने में कोई बाधा नहीं, क्योंकि—"त्रिपुण्ड्रं ···शिवमेव ते" यहाँ पर सादृश्यवाचक इव शब्द के न होने मात्र से उपमालंकार नहीं हो सकता, ऐसा नहीं कहा जा सकता, क्योंकि उपमालंकार पूर्णोपमालंकार और लुप्तोपमालंकार नाम से दो प्रकार का है। इनमें से उपमान, उपमेय, धर्म और वाचक ये चार वाक्य स्पष्टतया होने पर वह पूर्णोपमालंकार कहा जाता है। इन चार में से एक, दो, या तोन के होने पर यह लुप्तोपमालंकार कहा जाता है। इस प्रकार अलंकार शास्त्र का नियम होने से "त्रिपुण्ड्रं····शिवमेव ते" इस वाक्य में तो प्रसिद्ध प्रतियोगी ( उपमान ) रूप लिंगधारण, उपमेय रूप त्रिपुण्ड्रधारण और निन्दारूप साधारण धर्म स्पष्टतया हैं ही। यहाँ सादृश्यवाचक इव शब्द के लुप्त होने से इसको लुप्तोपमालंकार कहते हैं। इसी प्रकार लोक में अनेक उदाहरण देखने में आते हैं। जैसा कि "वाक्पटुत्वे बृहस्पतिः" यह व्यक्ति बोलने में बृहस्पति जैसा है, इस प्रयोग में प्रसिद्ध उपमा स्वरूप बृहस्पति शब्द, उपमेय स्वरूप पुरुष और वाचाल स्वरूप उभयनिष्ठ धर्म स्पष्टतया बताया गया है। यहाँ सादृश्यवाचक इव शब्द नहीं बताया गया, तो भी यह व्यक्ति बोलने में बृहस्पति के समान है, ऐसा कहना ही कवि का आशय है। यहाँ पर सादृश्य बुद्धिस्थ होकर दीखने से यह लुप्तोपमालंकार है, ऐसा स्वीकार कर लिया जाता है।

इसके बाद दृष्टान्तालंकार से लिंगधारण की सिद्धि की जाती है। "चेद् बिम्बप्रतिबिम्बत्वं दृष्टान्तस्तदलङ्कृतिः" अर्थात् जिस वाक्य में बिम्बप्रतिबिम्बभाव

**लङ्कृतिः" इति लक्षणे वस्तुतो भिन्नयोः परस्परसादृश्यादभिन्नयोः पृथगुपादानं बिम्बप्रतिबिम्बभाव इति, तस्यापि भेदगर्भितत्वेन प्रतियोगिविधया लिङ्गधारणप्रसिद्धेरावश्यकत्वात्।**

**नन्वेतावता शिवस्य धारणसिद्धावप्यन्तर्धारणेनैव चरितार्थत्वान्न बाह्यधारणसिद्धिरिति चेन्मैवम्, "यत्प्रायं श्रूयते**

---

तस्यापि भेदगर्भितत्वेनेति। बिम्बप्रतिबिम्बभावस्यापि भेदघटितत्वेनेत्यर्थः। अन्तर्लिङ्गधारणमादाय प्रतियोगिप्रसिद्धौ सन्तोषो नैव कर्तुं शक्यत इत्याह—यत्प्रायमिति। यत्प्रायमित्यस्यार्थस्तु यत्प्रतियोगिकसादृश्यवद् यत्

होता है, वहीं दृष्टान्तालंकार होता है। इसका 'वस्तुतो भिन्नयोरपि परस्परसादृश्यादभिन्नयोः पृथगुपादानं बिम्बप्रतिबिम्बभावः" इस प्रकार का लक्षण होता है। इसका अभिप्राय यह है कि जहाँ पर उपमानोपमेय एक ही वाक्य में न रह कर भिन्न-भिन्न वाक्यों में रह कर एक दूसरे के सादृश्य से अभिन्न सा दीखता है, उस स्थान में बिम्बप्रतिबिम्बभाव मान लेना चाहिये, ऐसा अलंकार शास्त्रज्ञों का अभिप्राय है। ऐसा ही 'त्वमेव कीर्तिमान् राजन् विधुरेव हि कान्तिमान्" यहाँ पर हे राजन् आप महान् कीर्ति वाले हैं, जैसे कि चन्द्रमा की कान्ति; एक कवि राजा का इस तरह का वर्णन करता है। यहाँ पर चन्द्रमा की कान्ति की तरह महाराजा की कीर्ति भूमि और अन्तरिक्ष पर्यन्त व्याप्त होकर प्रजा के लिये आनन्दकारक है, इस प्रकार कीर्ति और कान्ति की पारस्परिक समानता (सादृश्य) दीखने से दृष्टान्तालंकार कहा जाता है। इसी प्रकार "त्रिपुण्ड्रं····शिवमेव ते" यहाँ पर त्रिपुण्ड्र की निन्दा ही बिम्ब वाक्य है और शिवलिंगधारण की निन्दा ही प्रतिबिम्ब वाक्य है। ये दोनों वाक्य भिन्न-भिन्न होने से शिवलिंगधारण की निन्दा जैसे पाप का कारण है, वैसे ही त्रिपुण्ड्रधारण की निन्दा भी पाप का कारण है; इस प्रकार त्रिपुण्ड्रधारण और लिंगधारण रूप उपमेय और उपमान में बिम्बप्रतिबिम्बभाव से सादृश्य दीखता है। इसी प्रकार बिम्बप्रतिबिम्बभाव से चन्द्रमा की कान्ति का प्रतियोगित्व जैसे सिद्ध हो जाता है, वैसे ही लिंगधारण के प्रसिद्ध प्रतियोगित्व (उपमान) के सिद्ध हो जाने से दृष्टान्तालंकार से लिंगधारण सिद्ध हो जाता है।

**शंका**—फिर भी दोष तो है ही। जैसा कि "त्रिपुण्ड्रं····शिवमेव ते" इस वाक्य से सामान्यतया लिंगधारण के सिद्ध होने पर भी वीरशैव सिद्धान्त के

यच्च तत् तादृगवगम्यते" इति न्यायेन भस्मनो बहिश्शरीरधार्यत्वेनोपमानभूतशिवलिङ्गस्यापि तथात्वसिद्धेः। एतत्समानार्थककालाग्निरुद्रोपनिषदादिष्वपि तत्सिद्धेः, "तत्र या चास्य प्रथमा रेखा" इत्यादिना त्रिरेखाणां महेश्वररुद्रसदाशिवात्मकत्वं प्रतिपाद्य धारणविधानेन शिवस्वरूपत्वेन तासामेव धारणत्वे साक्षाच्छिवधारणस्य कैमुतिकन्यायसिद्धत्वादिति।

---

श्रूयते, तत्प्रतियोगिकसादृश्यवत् तदपि गम्यते। अर्थादुपमेये उपमानस्येवोपमानेऽप्युपमेयस्य सादृश्यं तुल्यवित्तिवेद्यतया प्रतीयत इति भावः।

अनुसार कण्ठ, हृदय आदि उत्तम अंगों में धारण किये जाने वाले, बायें हाथ पर रख कर पूजित होने वाले इष्टलिंग की बोधकता स्पष्ट नहीं हो पाती, क्योंकि इस वाक्य में सामान्य रूप से लिंगधारण दीखने से अन्तर्लिंगधारण अथवा इष्टलिंगधारण इस प्रकार उभयार्थक होगा। तब नियमित रूप से लिंगधारणपरक ही यह वाक्य है, ऐसा कैसे कह सकते हैं?

**समाधान**—यह वाक्य इष्टलिंग धारणपरक ही है, इसमें कोई सन्देह नहीं है, क्योंकि देह में धारण किये जाने वाले स्थूल रूप त्रिपुण्ड्र के बिम्ब ( उपमेय ) होने पर इसके ऊपर स्थूल देह पर धारण किये जाने वाले इष्टलिंग को प्रतिबिम्ब ( उपमान ) वाक्य होना चाहिये। ऐसा न होने पर ललाट आदि स्थूल अंगों में धारण की जाने वाली भस्मरेखाओं का और मन में सुमिरन किये जाने वाले सूक्ष्म लिंग का सादृश्य न होने से दृष्टान्तालंकार ही नहीं माना जायगा। इसलिये "त्रिपुण्ड्रं····शिवमेव ते" यह उपनिषत् इष्टलिंग धारणपरक है, ऐसा निश्चय कर लेना चाहिये। भस्म की तीन रेखाओं में से पहली रेखा को माहेश्वर स्वरूप दूसरी रेखा को रुद्र स्वरूप और तीसरी रेखा को सदाशिव स्वरूप समझना चाहिये, ऐसा कालाग्निरुद्रोपनिषत् में भस्म की महिमा का वर्णन देखने पर इस प्रकार के शिवस्वरूप भस्मधारण की जब सिद्धि हो जाती है, तो इस प्रत्यक्षसिद्ध इष्टलिंगधारण के काव्यार्थापत्ति न्याय से अपने आप सिद्ध हो जाने में आश्चर्य ही क्या है!

**लिङ्गाङ्गसम्बन्धस्वरूपमहावाक्यार्थबोधक-"तत्त्वमसि" (छा० उ० ६।८।७), "अहं ब्रह्मास्मि" (बृ० उ० १।४।१०) इति वाक्यद्वयेनापि लिङ्गधारणसिद्धिर्निष्प्रत्यूहैव । ननु तत्त्वमसीत्यत्राविद्योपहितं ब्रह्मैव जीव इति श्रुतिप्रतिपन्नाऽविद्योपाधिकदेहेन्द्रियाद्यवच्छिन्नः सांसारिको जीवस्त्वंपदवाच्यः,**

---

इति श्रुतीति । इयं श्रुतिरानुपूर्वीसम्यगन्वेषणे क्रियमाणे मिलिष्यतीत्यस्माल्लेखादनुमीयते । एवम् "एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म" (छा० उ० ६।२।१) इति श्रुतिसहकृता—"द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते । तयोरेकः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥" (श्वे० उ० ४।६) इतीयमपि श्रुतिरत्र द्रष्टव्या । अत्र प्रथमश्रुत्या ब्रह्मात्मैक्ये बोधिते द्वितीयश्रुत्या

### तत्त्वमस्यादि महावाक्य और लिंगधारण

अलंकार शास्त्र के आधार पर इष्टलिंगधारण सिद्ध करने के बाद अब "तत्त्वमसि, अहं ब्रह्मास्मि" इन महावाक्यों के द्वारा भी इष्टलिंगधारण की सिद्धि की जाती है । यहाँ 'तत् त्वम् असि' अर्थात् वह ब्रह्म तुम ही हो, इन तीनों पदों से विशिष्ट छान्दोग्य उपनिषत् के इस वाक्य में 'तत्' नामक पद मायोपहित ईश्वर का, 'त्वम्' पद अविद्योपहित जीव का और 'असि' यह क्रियापद जीवेश्वर के ऐक्य का बोध करा रहा है । इसी प्रकार "अहं ब्रह्मास्मि" यह वाक्य जीवेश्वर के ऐक्य का बोध करा रहा है । शुद्धसत्त्व प्रधान माया में प्रतिबिम्बित ब्रह्म ही ईश्वर है । मलिनसत्त्व प्रधान अविद्या में प्रतिबिम्बित ब्रह्म ही जीव है । इन दोनों चेतनों में ईश्वर सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान् और समष्ट्यभिमानी है । जीव तो अल्पज्ञ, अल्पशक्तिमान् और व्यष्टयभिमानी है । जो सर्वज्ञ है, वह अल्पज्ञ नहीं है । जो अल्पज्ञ है, वह सर्वज्ञ नहीं है । इस प्रकार जीव और ईश्वर तम (अन्धकार) और प्रकाश की तरह परस्परविरुद्ध स्वभाव वाले हैं । अतः जीव और ईश्वर का वाच्यार्थ से अभेद संभव नहीं है । इसलिये जीव और ईश्वर में रहने वाले उन उन सर्वज्ञत्व, किंचिज्ज्ञत्व आदि विशेषणांशों को छोड़ देने पर विशेष्य वस्तु एक ही रह जाती है । इसी को भागत्यागलक्षणा अथवा जहदजहल्लक्षणा कहते हैं ।

उदाहरण के लिये "सोऽयं देवदत्तः" अर्थात् पहले देखा गया देवदत्त ही यह है, इस व्यवहार में इस काल, इस देश और इस अवस्था से विशिष्ट देवदत्त में

**"मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम्" ( श्वे० उ० ४।१० ) इति श्रुत्यवगमितमायोपाधिकनीलकण्ठचन्द्रशेखरत्वादिमाङ्गल्यगुणकसर्वज्ञतादिषडङ्गविशिष्टः परमशिवस्तत्पदवाच्यः। एवं विरुद्धधर्माध्यस्तयोरुभयोरभेदबोधासम्भवेन तत्त्वंपदयोर्विशेषणविनिर्मुक्तचैतन्यलक्षकत्वमङ्गीकृत्याऽभेदो बोध्यत इत्यभ्युपेतव्यम्। अहं ब्रह्मास्मीत्यत्राप्येवमेव।**

---

बोध्यमानस्य जीवब्रह्मणोरभेदस्याविद्योपाधि विनानुपपत्तेः। अभेदबोधासंभवेनेति। यद्यप्यभेदबोधे प्रकारतावच्छेदकविशेष्यतावच्छेदकयोर्भेदोऽपि तन्त्रम्, यथा नीलो घट इत्यत्र नीलत्वघटत्वयोः; अत एव घटो घट इत्यादौ नाभेदबोध इति जीवब्रह्मणोरुपाध्योर्भेदे नाभेदबोधस्य प्रतिकूलः, अपि तूक्तदिशाऽनुकूल एव भवति; तथापि तयोः सर्वज्ञत्वाल्पज्ञत्वयोर्विरुद्धत्वाद् भागत्यागलक्षणोपादीयते। नीलत्वघटत्वयोर्भिन्नत्वेऽपि विरुद्धत्वाभावान्न तादृशलक्षणापेक्षा।

अतीत के उस देश, उस काल और उस अवस्था के न होने से वाच्यार्थ का बाध हो जाता है। इसलिये 'तत्'शब्द वाच्य देवदत्त में विशेषण होकर रहने वाले अतीत के उस काल, उस देश और उस अवस्था को और इस देश, इस काल और इस अवस्था को निकाल देने पर विशेष्य स्वरूप देवदत्त अकेला रह जाता है।

जडाजडात्मक यह प्रपंच माया के द्वारा कल्पित है। यहाँ पर माया का मतलब है—"या मा सा माया" अर्थात् जो कभी भी नहीं रहती, वह माया है। इस व्युत्पत्ति के अनुसार यह शब्द मिथ्यार्थक है। देखने में पदार्थ जैसी दीखने पर भी असल में वह सत्य नहीं है। रस्सी में दीखने वाला सांप उस वास्तविक रस्सी को जैसे छिपा देता है, उसी तरह से ब्रह्म में दीखने वाली माया ब्रह्म को ढक लेती है। उस समय उस अखण्ड ब्रह्मचैतन्य में जीवेश्वर नामक उभय ( दो ) चैतन्य दीखने लगते हैं। घट के नष्ट होने पर केवल आकाश जैसे बच जाता है, वैसे ही माया और अविद्या के नष्ट हो जाने पर जीवेश्वर नामक कल्पना भी नष्ट हो जाती है और तब केवल ब्रह्म ही रह जाता है। यही तो अद्वैत सिद्धान्त के अनुसार मोक्ष है। इस अर्थ में 'मायाभासेन जीवेशौ करोति' इत्यादि श्रुतियाँ प्रमाण हैं।

तत्र च न लिङ्गाङ्गसम्बन्धबोध इति चेत्, अभिप्राय-मनवगतवानसि । अहो लिङ्गाङ्गसामरस्यविधुराणां मौढ्यम् । स्कान्दकामिकादिपुराणागमतत्त्ववेदिनां नैतच्चोद्यं चमत्कारं करोति । तत्र कोऽहमिति शिष्यस्य प्रश्ने गुरुणा हस्तमस्तक-संयोगरूपवेधादीक्षया योगाङ्गापरनामककारणाङ्गावच्छिन्ने च जीवे भावलिङ्गं संयोज्य भोगाङ्गापरनामकसूक्ष्माङ्गाव-च्छिन्ने मनुदीक्षया प्राणलिङ्गं संयोज्य त्यागाङ्गापरनामक-स्थूलाङ्गावच्छिन्ने क्रियादीक्षयेष्टलिङ्गं योजयित्वा तत्त्वमसी-त्युक्तम् । तच्छ्रुत्वा शिष्यस्तु—"लीनं गच्छति यस्मिन् सा

लिङ्गाङ्गसामरस्येति । सामरस्यमेकरसत्वम्, परस्परनित्यसम्बन्धित्व-मिति यावत् । स्कान्दकामिकादिपुराणागमतत्त्ववेदिनामिति । अयमेतत्प्रक-रणसारांशः—लिङ्गाङ्गसम्बन्ध एव तत्त्वमसीतिवाक्येनोच्यते, लिङ्ग-पदस्य तत्पदेनाङ्गपदस्य च त्वंपदेन समानार्थकत्वात् । "लीनं गच्छति

इसी प्रकार वीरशैव मत में भी तत्त्वमस्यादि महावाक्य लिंगांगसामरस्य रूप एकार्थ का लक्षणा वृत्ति से बोध करा रहे हैं । कहने का अभिप्राय यह है कि 'तत्' यह पद लिंग ( ब्रह्म ) को और 'त्वम्' पद अंग ( जीव ) को और 'असि' यह पद समरस ( ऐक्य ) को दिखा रहे हैं । यहाँ पर समरस का अभिप्राय यह है कि अलग से दीखने वाले लिंग और अंग नामक दो पदार्थ एक ही आकार के हो गये हैं । अर्थात् निरन्तर अभ्यास से देह आदि का पूर्व पूर्व कारणों में और उस कारण का प्रकृति में, उस प्रकृति का शक्ति में, उस शक्ति का शिव में लय हो जाने से 'शिवोऽहं' इस प्रकार की एकाकार वृत्ति हो जाने से अंग आनन्दघन हो जाता है । इस प्रकार तत्त्वमस्यादि महावाक्यों का अर्थ बताने से वीरशैव सिद्धान्त और अद्वैत सिद्धान्त एक ही है, ऐसी बुद्धि का उदय हो जाना चाहिये । लेकिन ये दोनों सिद्धान्त एक नहीं हो सकते, क्योंकि अद्वैत सिद्धान्त में माया और अविद्या तथा उससे दीखने वाला जगत् ( प्रपंच ) मिथ्या है । केवल दिखावे के लिये घट, पट आदि के वस्तु के रूप में दीखने पर भी यह सब भ्रम कहा जाता है । वीर-शैव सिद्धान्त में उस प्रकार की माया रूप कोई भी उपाधि भ्रम नहीं है । उत्पन्न होना और लय होना ( उत्पत्ति और विनाश ) आदि से घट, पट आदि वस्तुएँ

**माया दुर्घटकारिणी। तल्लिङ्गमिति सन्मात्रं रूप्यते पारमार्थिकैः॥ एतस्मात् कारणादेव लिङ्गरूपत्वमीशितुः।" इति शङ्करसंहितावचनानुरोधेन मायोपाधिकलिङ्गरूपशरीरावच्छिन्नो ब्रह्मैव तत्पदवाच्यः, "अमिति ब्रह्म सन्मात्रं गच्छतीति गमुच्यते। रूप्यतेऽङ्गमिति प्राज्ञैरङ्गतत्त्वविचिन्तकैः॥ तस्मादङ्गस्वरूपोऽसौ जीवः संसारवृत्तिभाक्॥" इति**

---

यस्मिन् सा माया दुर्घटकारिणी" इति व्युत्पत्त्या लिङ्गपदेन सन्मात्रं ब्रह्मतत्त्वमुच्यते, अम् ब्रह्म गच्छतीति व्युत्पत्त्या अङ्गपदेन जीवात्मा उच्यते। इत्युभयोर्वाक्ययोः समानतात्पर्यकत्वमुपपद्यते। एतदुपादानार्थमेवागमस्थो गुरुशिष्यसंवादो बोधयते। यत्र कोऽहमिति प्रश्ने गुरुणा शरीरत्रये लिङ्गत्रयं योजयित्वा तत्त्वमसीत्युत्तरमुक्तम्, ब्रह्मात्मकलिङ्गस्य त्रिषु शरीरेषु योजितत्वात्। ब्रह्मस्वरूपे त्वं सम्पन्नोऽसीत्युत्तरवाक्यस्य तात्पर्यम्। अत्र योगाङ्गभोगाङ्गत्यागाङ्गशब्दा जीवोपाध्यर्थकाः। तत्राविद्यावच्छिन्नस्य प्राज्ञस्य जीवस्योपाधिभूताविद्याकारणशरीरं योगाङ्गपदेनोच्यते। तस्मिन् शरीरे हस्तमस्तकसंयोगरूपवेधादीक्षया भावलिङ्गस्य योजनं गुरुणा क्रियते। एवं पञ्चकर्मेन्द्रिय-पञ्चज्ञानेन्द्रिय-पञ्चप्राणमनोबुद्धिरूपसप्तदशतत्त्वात्मकलिङ्गशरीरावच्छिन्नतैजसस्य जीवस्योपाधिभूतं लिङ्गशरीरं भोगाङ्गमित्युच्यते। तस्मिन् मनुदीक्षया प्राणलिङ्गस्य संयोजनं क्रियते। एवं विश्वाख्यजीवस्योपाधिभूतस्थूलशरीरं त्यागाङ्गमुच्यते। तस्मिन्निष्टलिङ्गस्य योजनं क्रियते। एवं शरीरत्रये लिङ्गत्रययोजनोत्तरं तत्त्वमसीति शिष्यमुद्दिश्य गुरूक्तिरियम्— "तस्मादङ्गस्वरूपोऽसौ जीवः संसारवृत्तिभाक्"। तस्माद् ब्रह्मकर्मकप्राप्तिमात्र अनित्य हैं। श्रीगुरु शिष्य की शक्तिपात ( योग्यता ) की परीक्षा करके, क्रिया, मनु और वेधा नामक तीन प्रकार की दीक्षा के संस्कारों से स्थूल, सूक्ष्म और कारण नामक तीनों शरीरों में रहने वाले और जनन-मरण को प्राप्त कराने वाले कार्मिक, मायीय और आणव नामक तीन मलों को क्रम से जला कर परिशुद्ध किये गये उन अंगों में इष्टलिंग, प्राणलिंग और भावलिंग नामक तीनों लिंगों को धारण कराने के बाद इस प्रकार के 'तत्त्वमसि' आदि महावाक्यों का बोध कराते हुए कहते हैं कि "लीनं गच्छतीति लिङ्गम्" इस व्युत्पत्ति के अनुसार चराचरात्मक यह प्रपंच जिस वस्तु में दिखकर उसी में लीन हो जाता है, उस प्रकार की

वचनानुरोधेन हराद्युपासनाविशेषैरविद्यापटलध्वंसे अं ब्रह्माणं परमशिवं गच्छतीत्यङ्गं त्वंपदवाच्यो जीवः। अङ्गपदस्य शरीरवाचित्वेऽपि—"यस्य चात्मा शरीरम्" (श० ब्रा० १४।६।७।३०), "यस्याव्यक्तं शरीरम्" (सु० उ० ७।१) इति श्रुत्या ब्रह्मणो जीवशरीरकत्वेनाङ्गं शरीरभूतं जीवस्त्वंपदवाच्यः। "लिङ्गाङ्गरूपयोर्योऽसौ संयोगः शिवजीवयोः। एतत्स्वरूपं सुदृढः सम्बन्ध इति स स्मृतः॥" इति वचनेन सम्यग् योगः संयोग इति व्युत्पत्त्या जीवब्रह्मैक्यापरनामकनीरनीरसंयोगवदविभाज्यसंयोगोऽसिपदवाच्यः।

---

कृतत्वादिति। अङ्गपदस्य शरीरवाचित्वेऽपीति। रूढिशक्त्येति भावः। ततश्चाङ्गपदार्थस्य ब्रह्मणा सहाभेदो बाधित इत्यपि सूचितविरुद्धांशः। यस्य चात्मा शरीरमिति। "य एष आत्मनि तिष्ठन्नात्मानमन्तरो यमयति यस्य चात्मा शरीरं यमात्मानं वेद" (श० ब्रा० १४।६।७।३०) इत्यन्तर्यामिब्राह्मणेन पृथिव्यादिजीवात्मपर्यन्तस्य सकलस्य वस्तुजातस्य ब्रह्मशरीरत्वबोधनात्। ब्राह्मणेन शरीरेणात्मनो ब्राह्मणत्वब्राह्मणाभेदव्यवहारवद् ब्रह्मणः शरीरभूतेन जीवात्मना ब्रह्मणोऽपि जीवाभेदव्यवहारो नानुपपन्नो भवतीति विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तमाश्रित्यैतत्प्रकरणप्रवृत्तिर्द्रष्टव्या।

सर्वाधार स्वरूप वस्तु ही लिंग कही जाती है। बृहदारण्यक श्रुति में कहा भी गया है कि आग से जैसे चिनगारियाँ उड़ती हैं, वैसे ही उस लिंग रूप ब्रह्म से समस्त प्राणी, समस्त लोक, समस्त भूत और समस्त देवता उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार मुण्डक श्रुति में कहा गया है कि मकड़ी अपने पेट में स्थित तन्तु (धागा) को जाले के रूप में तैयार करके फिर अपने में ही उसको जैसे मिला लेती है, अथवा जमीन अपने पेट में निक्षिप्त वृक्ष आदि को बाहर दिखला कर पुनः जैसे अपने में समाहित कर लेती है, वैसे ही चराचरात्मक यह प्रपंच सृष्टि से पहले लिंग (ब्रह्म) में सूक्ष्म रूप से रह कर सृष्टि के समय अभिव्यक्त होकर फिर उसी लिंग में विलीन हो जाता है। इस श्रुति के अनुसार उस ब्रह्म पदवाच्य शिवलिंग से आविर्भूत न्यूनांश वाले जीव "अं गच्छतीत्यङ्गम्" इस व्युत्पत्ति के आधार पर उसी लिंग में लीन हो जाते हैं, अर्थात् समरसभाव को प्राप्त हो जाते हैं। वीरशैव

**अथवा—"विग्रहं देवदेवस्य जगदेतच्चराचरम् । एतमर्थं न जानन्ति पशवः पाशगौरवात् ।।" इति रीत्या ब्रह्मशरीरभूताङ्गपदवाच्यसकलचराचरप्रपञ्चस्त्वंपदार्थः, लिङ्गाधिष्ठितपरमशिवस्तत्पदार्थः, तयोरविभाज्ययोगोऽसिपदार्थ इति बुद्ध्या लिङ्गाङ्गपदार्थाभिन्नयोस्तत्त्वंपदवाच्यार्थयोर्विरुद्धधर्माध्यासेनाभेदासम्भवात् तत्त्वंपदलक्ष्यार्थयोरेवाभेद इति विजानाति । तदनन्तरमहं ब्रह्मास्मीत्यखण्डमहावाक्यार्थमनुभवन् जीवन्मुक्तो भविष्यतीति । यावदुक्तार्थबोधकानि तु वचनानि स्कान्दलैङ्गादिपुराणेषु वातुलोत्तरभागेऽनुभवसूत्रे वीरागमादौ च—"कोऽहमित्यब्रवीद् देही गुरुं परमकारणम् । गुरुस्तत्त्वमसीत्याह सत्यार्थं करुणानिधिः ।।" ( अ० सू० ५।२४ ) इत्यादीनि बहूनि सन्ति, ग्रन्थविस्तरभयान्नेह विलिख्यन्ते ।**

---

एवं जीवब्रह्मणोः शरीरभावेनाभेदबोधकत्वमुपपाद्य चराचरस्य सम्पूर्णस्य जगतो ब्रह्मणा सहाभेदबोधपरत्वं व्याख्यातुमुपक्रमते—अथवेति । विग्रहं देवदेवस्येति । अस्मिन् पक्षे ब्रह्मशरीरभूतः सकलचराचरप्रपञ्चस्त्वंपदार्थः, लिङ्गाधिष्ठितपरमशिवस्तत्पदवाच्यः, तयोरविभाज्यसम्बन्धोऽसिपदेनोच्यते । एवं तत्त्वंपदार्थयोरविभाज्यसंयोगेन कीटभ्रमरन्यायेन जीवे शिवत्वप्राप्त्यनन्तरं क्रमेणाद्वैतवेदान्तिनामभिमतो वास्तविकाऽभेदोऽपि सिद्धो भवतीत्याह—तत्त्वंपदलक्ष्यार्थयोरेवाभेद इति । विजानातीति । अत्र विजानातीत्युक्त्या वस्तुतोऽखण्डत्वमिदानीमपि न भवतीति सूच्यते । ततश्च चिदंशस्यैकरसत्वेन स्वात्मनि ब्रह्मरूपतादृष्टिं प्राप्नोतीति लभ्यते । फलं च जीवन्मुक्तत्वलाभ इत्याह—अहं ब्रह्मास्मीत्यखण्डमहावाक्यार्थमनुभवन् जीवन्मुक्तो भविष्यतीति ।

सिद्धान्त में जीव को अंग कहा गया है । इसलिये महावाक्य का तत्' नामक पद लिंग (ब्रह्म) का बोध करा रहा है, 'त्वम्' (अहं) यह पद जीव का बोध करा रहा है और 'असि' नामक पद सामरस्य ( ऐक्य ) का बोध करा रहा है, ऐसा जान

**लिङ्गाङ्गसंयोगपदार्थानां तत्त्वमसीत्यादिपदार्थानां चाभेदबोधकानि कानिचिदुदाह्रियन्ते। तथाहि स्कान्दे शङ्करसंहितायाम्—"लिङ्गं किमङ्गमिति किं सम्बन्धः कोऽयमेतयोः। लिङ्गाङ्गसम्बन्धपदान्येवमेव विचिन्तयेत्॥ लिङ्गरूपो महादेवः सच्चिदानन्दलक्षणः। अङ्गरूपो हि जीवात्मा भवभावनियन्त्रितः॥ तत्पदेनोच्यते सद्भिर्लिङ्गरूपः सदाशिवः। त्वंपदेनाङ्गरूपो हि जीवः संसारलक्षणः॥ त्वमर्थोऽङ्गस्वरूपो यः सोऽहं शब्दार्थ एव हि। त्वमहंपद-**

---

लिङ्गाङ्गेति। क्रमेणान्वयोऽत्र द्रष्टव्यः। लिङ्गतत्पदार्थयोरङ्गत्वंपदार्थयोः संयोगाऽसिपदार्थयोश्च यथासंख्यमन्वयो बोद्धव्यः।

भवभावनियन्त्रित इति। संसारवासनाबद्ध इत्यर्थः। अस्मिन् प्रकरणे लिङ्गरूपो महादेव इत्यारभ्य लक्ष्यार्थं लक्षयित्वा तमित्यन्तैर्वातुलागमवाक्यैस्तत्त्वमसि, सोऽहमस्मीत्येतन्महावाक्यघटकपदार्थानां लिङ्गाङ्गसंयोगपदार्थेष्वेवमुक्तवाक्ययोर्विशिष्टार्थस्य लिङ्गाङ्गसंयोगात्मकविशिष्टवाक्यार्थे वारं वारमभेदभावनं सविलासाऽविद्यानिवृत्तिहेतुभूतं प्रत्येकपदार्थतत्त्वनिश्चयपूर्वकमुपदिश्यते। एवं प्रकाशिततात्पर्यकस्यास्य प्रकरणस्य कानिचिद्वाक्यानि व्याख्यायन्ते। त्वमर्थोऽङ्गस्वरूपो यः सोऽहंशब्दार्थ एव हि। अय भावः—तत्त्वमसीत्यत्र त्वंपदार्थः, लिङ्गाङ्गसंयोग इत्यत्राङ्गपदार्थः, सोऽहमस्मीत्य-

---

लेना चाहिये। स्कन्द, कामिक आदि अनन्त पुराण-आगम ग्रन्थ और अनुभवसूत्र आदि भी इसी अभिप्राय का समर्थन कर रहे हैं।

**शंका**—अंग शब्द से जैसे शरीर का अर्थ सिद्ध होता है, वैसे शरीर के अन्तर्वर्ती जीव की सिद्धि नहीं हो सकती। इस अंग शब्दवाच्य स्थूल शरीर का और लिंग शब्दवाच्य सूक्ष्म लिंग का सामरस्य बताना न्यायसंगत नहीं है। इसलिए 'तत् त्वम्' इन पदों में अभेद कैसे सिद्ध हो सकता है?

**समाधान**—दोनों में अभेद सम्भव है। जैसा कि—"य एष आत्मनि तिष्ठन्" इस श्रुति में जीवात्मा परमात्मा का अंग है, वैसे चेतन स्वरूप अंग और लिंग इन दोनों के सामरस्य के संभव होने में कोई संशय नहीं है। इस प्रसंग पर भगवान् श्रीरेणुक पादाचार्य का कहना है कि चराचरात्मक यह जगत् परमात्मा का शरीर है।

**लक्ष्यार्थश्चिद्रूपः परमेश्वरः ॥ त्वमहंपदवाच्यार्थस्यैव देहादिवस्तुनः । न तच्छब्दार्थतास्यैव विरुद्धत्वात् सदैव हि ॥ त्वमहंपदलक्ष्यार्थो जीवात्मा चाङ्गरूपकः । अशिवश्चेत् सदानन्दस्ततो**

---

त्राहंशब्दार्थश्चैक एव । लक्ष्यार्थो दर्श्यते—त्वमहंपदलक्ष्यार्थश्चिद्रूपः परमेश्वर इति । अत्र सोऽहमस्मीत्यहंपदेनाहं गच्छाम्यहं तिष्ठामीत्यादिलौकिकवाक्यस्थाहंशब्दार्थप्रतिपादने विवक्षिते त्वमहंपदलक्ष्यार्थ इत्युत्तरार्धं विरुध्यते, लौकिकवाक्यस्थाहंपदस्य लक्ष्यार्थे तात्पर्याभावादिति सोऽहमस्मीति श्रौतवाक्यस्थाहंशब्दमभिप्रेत्य व्याख्यातम् । शक्यार्थस्याभेदः कस्मान्न भवतीति शङ्कामपाकरोति—त्वमहंपदवाच्यार्थस्यैव देहादिवस्तुनः । न तच्छब्दार्थताऽस्यैव विरुद्धत्वात् सदैव हि ॥

ननु त्वमहंपदाभ्यां स्थूलदेहोपलक्षितजीवमात्रं लक्षयितुमुचितम्, तस्यैव परमात्मशरीरत्वात् । ततश्च चिद्रूपपरमेश्वरस्य लक्ष्यत्वोक्तिरनुपदोक्ता न संगच्छत इत्यत आह—त्वमहंपदलक्ष्यार्थो जीवात्मा चाङ्गरूपकः । अशिवश्चेत् सदानन्दस्ततो नैव विलोकयेत् ॥ इति । अत्र विलोकयेदित्यत्र कर्मणः कर्तृत्वविवक्षा बोद्धव्या, अधिगच्छति शास्त्रार्थः स्मरति श्रद्दधाति चेतिवत् । अयं भावः—लक्ष्याऽङ्गरूपो जीवोऽशिवश्चेच्छिवभिन्नश्चेत्, तदा जीवात्मन आनन्दरूपत्वाभावान्मा न भूवं हि भूयासमित्यात्मविषयकपरप्रेमसूचितात्मन आनन्दरूपता न दृश्येत, दृश्यते त्ववश्यम् । यद्वा न विलोकयेद् न चेतयेत्, ब्रह्माभिन्नस्य जडत्वादिति तात्पर्यम् । इदं च परमानन्दत्वभानं सामान्यरूपेणैव भवति । तस्मान्न सर्वथा शिवादभिन्नो जीवात्मेति सांसारिकविषयस्पृहाऽप्युपपद्यते । तदुक्तं विद्यारण्यैः—"अभाने न परं प्रेम भाने न विषये स्पृहा । तस्मादभानं भानेऽपि प्रतिबन्धेन युज्यते ॥ अध्येतृवर्गमध्यस्थपुत्राध्ययनशब्दवत् ।" (प० द० १।११-१२) इत्यादि ।

परमात्मा ही शरीरी है । मल पाश से आवृत लोग इस अर्थ को नहीं जानते । इस प्रकार का यह प्रमाण वाक्य भी उस श्रुति के अर्थ का ही प्रतिपादन कर रहा है । इसलिये तत् और त्वं पदों का एकत्व कहने में कोई सन्देह नहीं है ।

**शंका**—लेकिन वीरशैव सिद्धान्त भेदाभेदवादी है । अंगवाच्य जीवात्मा में स्थित किञ्चिज्ज्ञत्व आदि हेय धर्मों का कभी भी नाश न होने से लिंग ही तुम हो, इस 'असि' पद का अर्थस्वरूप जो सामंजस्य बताया गया है, वह समंजस नहीं हो

**नैव विलोकयेत् ।। जगच्चराचरं यत्तत् तत्त्वं पूर्णं चिदात्मकम् । शुद्धं तदङ्गरूपो हि तत्त्वमर्थो न संशयः ।। तत्त्वंपदार्थे लिङ्गाङ्गरूपेऽन्योन्यविरुद्धकम् । उपाधिकृतवाच्यार्थं त्यक्त्वा सच्चित्सुखात्मकम् ।। लक्ष्यार्थमविरुद्धं यच्छिवं तदिति या**

---

जगच्चराचरमिति । चराचरस्य जगतस्तत्त्वमात्मभूतमन्तर्यामीति यावत् । शुद्धं पूर्णं चिदात्मकं शिवस्वरूपमिति भावः । शिव एव सर्वेषामात्मेति भावः । तदङ्गरूपो हीति । चराचरं तु तच्छरीरभूतमित्यर्थः । तत्त्वमसीत्यत्र कल्पद्वयं पूर्वमपि दर्शितम्—जीवस्त्वंपदार्थः, परमात्मा तत्पदार्थ इत्येकः कल्पः । चराचरं जगत् त्वंपदार्थः, परमात्मा पूर्ववदेव तत्पदार्थ इति द्वितीयः कल्पः । तदेव कल्पद्वयं शङ्करसंहितावाक्येन दर्शितम्—उपाधिकृतवाच्यार्थमिति । उपाधिभिर्देवत्वमनुष्यत्वादिभिर्जीवात्मा देवमनुष्यादिरूपः कृतो भवति, वस्तुतस्तस्य देवत्वमनुष्यत्वादिकं नास्ति । एवं तादृशोपाधिविशिष्टजीवैस्तत्तदुपाधिप्रापितजीवगतवैलक्षण्यैर्जीवानां देवमनुष्यादिरूपाणामन्तर्यामीन्द्रवरुणादिरूपतां मनुष्यादिरूपतां च प्रापित इव भवति । इदमेवोपाधिकृतं रूपमुभयभागे द्रष्टव्यम्, दलद्वयोपाध्योः परित्यागे सच्चित्सुखात्मकशिवांशस्यैवावशेषात् । तावन्मात्रबुद्धिरभेददृष्टिरुच्यते । तस्या एवाऽज्ञानपटलध्वंसद्वारा परमपुरुषार्थसाधकत्वम्, न तु वस्तुतो जीवब्रह्मणोरभेदोऽ-

सकता । इसलिये अहं ब्रह्मास्मि, तत्त्वमसि आदि महावाक्य लिंगांगसामरस्य को कैसे बता सकते हैं ?

**समाधान**—ऐसी बात नहीं है, क्योंकि लिंग से अंग और अंग का धर्म भिन्न जरूर है, फिर भी लिंगोपासना से, शिवध्यान रूपी मन्थन से अंग के सभी धर्मों के नष्ट हो जाने से जीवात्मा परमात्मा में लीन हो जाता है और नित्य सुख का अनुभव करने लगता है, ऐसा श्रुति बता रही है । इतना ही नहीं, निकृष्ट जीव माना जाने वाला कौआ जब मेरु पर्वत पर जाता है, तो वह अपने हेय धर्मों को छोड़ कर जैसे सुवर्णाकार को प्राप्त कर लेता है, सीप में गिरने वाली स्वाति नक्षत्र की बूंद जैसे मोती बन जाती है और रासायनिक पदार्थों के सम्पर्क से ताँबा अपने गुण-धर्म को छोड़ कर जैसे सुवर्ण हो जाता है, वैसे ही गुरु की कृपा से जीवात्मा अपने हेय गुण-धर्मों को छोड़ कर शिव को प्राप्त होकर शिवस्वरूप वाला हो जाता

**मतिः । सा सम्बन्ध इति प्रोक्ता वेदान्तागमवेदिभिः ।। लिङ्गरूपो महादेवः पूर्णश्चैतन्यलक्षणः । भाति यः सोऽङ्गरूपोऽहं जोवात्मास्मि न चापरः ।। यो भाति चाङ्गरूपोऽहं जीवात्मा परमात्मनः । सोऽयमात्मा महादेवो लिङ्गरूपो महेश्वरः । यो मायोपाधिको देवो लिङ्गरूपी सदाशिवः । सोऽविद्योपाधिको**

---

स्मिन् मते विवक्षितः, भक्तिपक्षस्य शैवशास्त्रसिद्धान्तत्वात् । लिङ्गरूपो महादेव इति । यश्चैतन्यस्वरूपो महादेवो लिङ्गरूपो भाति, तद्रूपोऽहमिति स्वस्मिन् परमात्मतादात्म्यभावना प्रथम कर्तव्यत्वेनोपदिश्यते । यो भाति चाङ्गरूपोऽहमिति यः परमात्मनोऽङ्गरूपो जीवो भाति स महेश्वर एवेति लिङ्गरूपे महेश्वरे जीवात्मनो लयभावना पूर्वभावनावैपरीत्येन द्वितीया कर्तव्यत्वेनोपदिश्यते। यो मायोपाधिको देव इति । शुद्धसत्त्वप्रधानाविद्यासमष्टिः परमात्मन उपाधिभूता, मलिनसत्त्वप्रधाना व्यष्टिभूताऽविद्या जीवस्योपाधिभूता । यथोक्तं पञ्चदश्याम्—"सत्त्वशुद्ध्यविशुद्धिभ्यां मायाविद्ये च ते मते । मायाबिम्बो वशीकृत्य तां स्यात् सर्वज्ञ ईश्वरः ।। अविद्यावशगस्त्वन्यस्तद्वैचित्र्यादनेकधा" ( १।१६-१७ ) इति । तदेवास्मिन् पद्य उच्यते । एवं मायोपाधिको लिङ्गरूपी सदाशिवः । स एवाऽविद्योपाधिको भूत्वाऽङ्गस्वरूपवान् जीवस्वरूपो भवतीत्यर्थः । इयं तृतीयभावना शिवयोगिभिः कर्तव्यत्वेनोपदिष्टा द्रष्टव्या । पूर्वं शुद्धयोः परमेश्वरजीवयोर्मध्ये जीवे परमेश्वररूपत्वं प्रकारद्वयेन भावनीयत्वेनोक्तम् । परमेश्वर एव जीवो जीवः परमेश्वर एवेति वस्तुत उभयोरपि भावनयोर्भावनीयं वस्त्वेकमेव । केवलमुद्देश्यविधेयभावमात्रं भिद्यते । तृतीयभावनायां तु कार्यकारणरूपेण तादात्म्यं भावनोयत्वेनोपदिश्यते । यो मायोपाधिकः स एवाऽविद्योपाधिको भवतीति ।

है । इस लोक के अनुभव से यह सिद्ध हो जाता है कि जीव के शिव होने में कोई बाधा नहीं है । इतना ही नहीं, "यथा नद्यः स्यन्दमानाः" इस मुण्डक श्रुति में बताया गया है कि बहने वाली गंगा, गोदावरी आदि नदियाँ अपने सहज स्वभाव नाम, रूप, गुण, क्रियाओं को समुद्र को प्राप्त करते ही छोड़ देती हैं, वैसे ही लिंगनिष्ठ शिवयोगी (जीव) अपने किञ्चिज्ज्ञत्वादि हेय गुणों को छोड़ कर लिंगरूप परमात्मा में लीन होकर अखण्ड आनन्द का अनुभव करने लगता है । इसीलिये कहा गया है

**भूत्वा भवत्यङ्गस्वरूपवान् ।। तत्पदेनोच्यते लिङ्गं त्वंपदेनाङ्ग-मीरितम् । अनयोरैक्यभावोऽयं सम्बन्धोऽसिपदेन च ।। इति वाक्यानुसन्धानं भासते यस्य सन्ततम् । गुरूपदेशाल्लिङ्गाङ्ग-सम्बन्धीति स उच्यते ।। एवं लिङ्गाङ्गसम्बन्धभावना**

---

एवं लिङ्गाङ्गयोस्तादात्म्यभावनात्रयमुपदिश्य श्रौतवाक्यार्थत्वेनापि तच्चिन्तनीयं प्रामाणिकत्वेन ससंरम्भप्रवृत्तिलाभायेत्याह—तत्पदेनोच्यते लिङ्गमित्यादि सम्बन्धोऽसिपदेन चेति। सम्बन्धस्याकाङ्क्षाभास्यतया प्रकृतेऽभेदलक्षणः संसर्गस्तत्पदसमभिव्याहृतत्वं पदत्वरूपाकाङ्क्षाज्ञानादेव भासते। असिपदस्य विशिष्टसत्ताबोधकत्वेन वैशिष्ट्यबोधेऽप्युपयोगित्वादियमुक्तिः। अथवा कटे चैत्रोऽस्तीत्यादौ सप्तम्यन्तप्रथमान्तसमभिव्याहारे सप्तम्यन्तार्थे प्रथमान्तार्थनिष्ठाधेयतारूपसत्ताया अस्तिपदेन बोधनवत् प्रथमान्तद्वयसमभिव्याहारे उद्देश्ये विधेयस्याभेदरूपसत्ता बोध्यत इति सम्यगुक्तमिदं भवति।

कि जो व्यक्ति ब्रह्म का साक्षात्कार कर लेता है, वह ब्रह्म ही हो जाता है। इस प्रकार अनन्त श्रुतियाँ इस विषय के समर्थन में प्रवृत्त हैं, अतः अंग शब्द वाच्य जीव लिंग शब्द वाच्य परशिव की उपासना से अपने किञ्चिज्ज्ञत्वादि समस्त अंग धर्मों के नष्ट हो जाने से शिवस्वरूप हो जाता है। लोक में तुच्छ माना गया भ्रमर ( भौंरा ) अपने से भिन्न जाति के कीड़े को लाकर अपने घर में रख कर उसको अपनी तरफ आकर्षित करने के लिये अपने डंक से मार मार कर चारों तरफ घूमता रहता है। वह कीड़ा इसके डर से निरन्तर इसी का चिन्तन करते हुए अपने गुण-धर्मों को छोड़ कर जैसे भ्रमर बन जाता है, वैसे ही सत्यसंकल्प, सत्यकाम और और सर्वसमर्थ भक्ताभीष्टप्रद प्रतीक को धारण करने से वह परशिव अपनी उपासना करने वाले भक्त के जीवभाव का निवारण कर शिवभाव को प्राप्त करा दे, इसमें तनिक भी सन्देह नहीं रह जाता।

**शंका**—थोड़ी देर के लिए हम आपकी बात मान लेते हैं, फिर भी यहाँ पूर्णतया लिंगभाव की प्राप्ति कैसे हो सकती है? लिंग के सम्बन्ध से अंगभाव का अभिभव होने पर भी उस लिंग का सम्बन्ध जब तक रहेगा, तब तक ही यह सम्भव है। जब उस लिंग का सम्बन्ध छूट जाता है, तब पहले की तरह अंगनिष्ठ हेयत्वादि धर्मों का पुनः प्रादुर्भाव हो जायगा। जैसे कि पानी का सहज गुण

**यस्य विद्यते । स योगी स च सर्वज्ञो जीवन्मुक्तः स उच्यते ।। लिङ्गाङ्गपदवाच्यार्थं हित्वा सम्यग्धिया पुनः । लक्ष्यार्थं लक्षयित्वा तं सोऽहमेवेति चिन्तयेत् ।। लिङ्गाङ्गपद-**

---

एवं तत्त्वमसि, अहं ब्रह्मास्मीति वाक्योत्थभावनात्रयं कर्तव्यत्वेनोपदिश्य तस्य फलमाह—लिङ्गाङ्गसम्बन्धीति स उच्यत इति। ननु संज्ञाविशेषलाभेऽपि वस्तुतो न किञ्चिदभीष्टं सिद्धं भवतीति पर्यनुयोगे आह—स योगी स च सर्वज्ञो जीवन्मुक्तः स उच्यत इति। योगः, तज्जन्यैश्वर्यम्, सर्वज्ञता, जीवन्मुक्तिश्च सिद्धा भवतीति महाफललाभोऽस्य सम्पद्यत इति भावः। नैतावन्मात्रमपि तु परमपुरुषार्थमोक्षमप्यसौ प्राप्नोतीत्याह—लिङ्गाङ्गपदवाच्यार्थं हित्वेत्यादिना। लिङ्गाङ्गपदयोस्तत्त्वंपदयोश्च वाच्यार्थं मायारूपोपाधिविशिष्टमविद्यारूपोपाधिविशिष्टं च हित्वा त्यक्त्वा लक्ष्यार्थं जहदजहल्लक्षणयोपनीतं शुद्धचैतन्यं गृहीत्वा स एवाहमिति चिन्तयन्, तादृश-

शीतलता होने पर भी अग्नि का सम्बन्ध जब तक रहता है, तब तक भले ही अपना गुण न दीखे, फिर भी जब अग्नि का सम्बन्ध-विच्छेद हो जायगा, तब पहले की तरह शीत गुण तो आ ही जाता है। वैसे ही यहाँ पर भी सम्भव होने से हमेशा-हमेशा के लिये जीव शिवस्वरूप कैसे हो सकता है ?

**समाधान**—ऐसी बात नहीं, क्योंकि दूध के एक बार दही हो जाने के बाद जैसे पुनः दूध नहीं हो सकता, वैसे ही शिवलिंगोपासना से एक बार जीव के हेय गुणों का नाश हो जाने पर फिर से उनका लौटना सम्भव नहीं है। इसलिये 'असि' पदवाच्य शिवभाव के प्राप्त हो जाने में संशय नहीं है। इसीलिये अंग नामक जीव लिंग की उपासना करते-करते ऊपर के दृष्टान्त के अनुसार (भ्रमरकीट न्यायानुसार) 'तत्त्वमसि' इस गुरूपदेश के श्रवण से "अहं ब्रह्मास्मि" मैं शिवस्वरूप ही हूँ, इस प्रकार महावाक्य के अर्थ का अनुभव करने लगता है। अतः छान्दोग्य उपनिषत् का महावाक्य वीरशैव सिद्धान्त के अनुसार लिंगांगसामरस्य का बोध करा रहा है।

इसके अतिरिक्त "कोऽहम्" इत्यादि वाक्य भी इस अर्थ को स्पष्ट करते हैं। मैं कौन हूँ ? ऐसा शिष्य के द्वारा पूछे जाने पर करुणावरुणालय गुरु "तत्त्वमसि" वह शिवलिंग ही तुम हो, ऐसा उत्तर देते हैं। इसके बाद लिंग और अंग का स्वरूप क्या है ? और उन दोनों का सम्बन्ध कैसा है ? ऐसा प्रश्न

**सम्भूतसम्यग्धीजन्ममात्रतः । अविद्या सह कार्येण नाभूदस्ति भविष्यति ।।" इति ।**

**अनुभवसूत्रे—"लिङ्गं तत्पदमाख्यातमङ्गं त्वंपदमीरितम् । संयोगोऽसिपदं प्रोक्तमनयोरङ्गलिङ्गयोः ।।" (५।२७) इति ।**

**एवं परमाप्तपरमशिवप्रणीतवेदविहितत्वेन लिङ्गधारणस्य वैदिकजनपरिग्राह्यत्वमभिहितम् ।**

---

चिन्तोद्भूतयथार्थबुद्धिबलात् सविलासाऽविद्या नासीत्, नाऽस्ति, न भविष्यतीत्यभावत्रयप्रतियोगित्वेन ज्ञाता भवतीति निःशेषाविद्योच्छेदेन परममुक्तिमप्ययं प्राप्नोतीति भावः।

अनुभवसूत्रमपि प्रमाणयति—लिङ्गं तत्पदमाख्यातमिति। तत्पदेनाख्यातमिति वक्तव्ये छन्दोऽनुरोधादियमुक्तिर्बोध्यबोधकयोरभेदाभिप्रायेण कथञ्चिन्नेतव्या।

पूछने पर गुरु कहते हैं कि हे शिष्योत्तम ! सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रह नामक पाँच कृत्यों को करने वाला ही लिंगपद वाच्य है। उस लिंग में ही सम्पूर्ण जगत् दीखता है और उसी में लीन हो जाता है। यही परशिव लिंग 'तत्' पद का अर्थ है। "मलावृतः संसारी" इस शिवसूत्र के प्रमाण से अपने अपने क्रियाकलापों के अनुसार ( कर्म के अनुसार ) जननमरण रूप संसार-सागर में डूबता-उतराता हुआ अनेक प्रकार के आयास-प्रयासों से कराहने वाला जीव ही 'अंग' कहा जाता है। यही अंग 'त्वम्' पद का अर्थ है। यह अंग और लिंग एक दूसरे के विरुद्ध स्वभाव वाले हैं। अतः इनमें सामरस्य ( ऐक्यभाव ) सम्भव नहीं है। इसलिये लक्षणा वृत्ति का आश्रय लेकर दोनों चैतन्यों के एकत्व को स्वीकार कर लेना उत्तम है। इस प्रकार स्कान्द, लैंग आदि पुराण बता रहे हैं। इस अर्थ में और भी इस प्रकार के हजारों प्रामाणिक ग्रन्थ इस अभिप्राय का समर्थन कर रहे हैं। अतः अंग में लिंगधारण की सिद्धि हो जाती है। इसी प्रकार अनुभवसूत्रकार भी तत्त्वमस्यादि महावाक्यार्थ को लिंगांगसामरस्य के अनुगुण निरूपित करते हैं।

इस प्रकार परशिव प्रणीत अपौरुषेयात्मक ऋक् आदि वेद-मन्त्रों के आधार-पर देह में लिंगधारण का समर्थन किया गया है।

इदं पुनरत्रावधातव्यम्—सर्वाण्यत्र प्रक्रियाऽद्वैतसिद्धान्तवत् प्रतीयते, तेन स एव सिद्धान्तोऽत्राभिमतोऽस्तीति बहूनां भ्रमः संभवति। परं तथा न भ्रमितव्यम्। अद्वैतसिद्धान्ते हि उपाधीनां सर्वेषां मिथ्यात्वमेवास्ति। अत्र तूपाधीनां न मिथ्यात्वम्, किन्तूत्पादविनाशशालित्वेनानित्यत्वमात्रम्। एवं जीवब्रह्मणोरद्वैतसिद्धान्ते सर्वथाऽभेद एवास्ति। एतन्मते तु परमेश्वरस्य जीवान्तर्यामितया जीवानां च तच्छरीरतया अहं मनुष्योऽहं देव इति, अहं कृशोऽहं स्थूल इत्याद्यभेदवद् जीवब्रह्मणोरप्यारोपिताभेदो व्यवह्रियते। तर्हि किमर्थं वाच्यार्थपरित्यागेन लक्ष्यार्थमादायाऽभेद उपपाद्यते, किमर्थं च जीवब्रह्मणोः स्वरूपत एव भेदसिद्धौ मायाऽविद्यारूपोपाधिद्वयं तयोर्भेदोपपादनाय परिगृह्यत इति चेत्, श्रूयताम्—सच्चिदानन्दस्वरूपस्य सर्वशक्तिमतः सर्वज्ञस्य परमेश्वरस्य जडचिदात्मकं सर्वं जगत् तादात्म्येनाभिमानविषयीभूतमिति परमेश्वरः सर्वात्मक उच्यते। जीवानां तु चिद्रूपाणामेव तत्तच्छरीरमात्रं तादात्म्येनाभिमानविषयीभूतमिति जीवास्तत्तच्छरीरात्मकाः पृथग् पृथग् भेदवन्त उच्यन्ते। परमेश्वरस्य सर्वाभिमानित्वात् सर्वशक्तिमत्त्वाच्च सर्वमेव जगद् यथेच्छति तथा कर्तुं शक्नोति सः। यदुक्तं भगवता—"सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्। सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति॥"(भ०गी० १३।१४) इति,"ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥" (भ० गी० १८।६१) इति च। जीवानां तु स्वशरीराभिमानित्वादल्पशक्तिमत्त्वाच्च स्वेच्छाप्रयत्नाभ्यां साक्षात् स्वस्वशरीरमात्रचेष्टने शक्तिर्भवत्यसति बाधके। एवं स्थिते परमेश्वरस्य निरस्तसाम्यातिशयमैश्वर्यं सर्वजगन्नियामकत्वं सर्वशक्तिमत्त्वं च दर्शयितुं मायोपाधिकत्वमिदं दर्शितम्, न त्वद्वैतवेदान्त इव वास्तविकाऽभेदेऽपि भेदोपपादनार्थं सर्वं जगदेवात्र मायापदेनोच्यते। तस्मिन् तादात्म्याऽभिमाननिमित्तकत्वात् सर्वनियन्तृत्वादिरूपैश्वर्यस्य मायोपाधिकत्वमुच्यत इत्याशयः। शक्तिविशेष एव माया इति वा। उपाधिभूतं वाच्यांशं परित्यज्य लक्ष्यार्थदर्शनं तु लक्ष्यभागस्यैव स्वान्तर्यामितया स्वात्मत्वबुद्ध्या सोऽहमिति चिन्ताभ्यासस्यौचित्यलाभाय। तादृशचिन्ताभ्यासश्च परमात्मशरणकत्वदृढीकरणेन परमेश्वरप्रसादलाभाय। ततश्चाज्ञाननिवृत्त्या सकलक्लेशात्यन्तनिवृत्तिलक्षणो मोक्षः सिद्ध्यति। परमेश्वरस्याभिमानस्तदीयसर्वज्ञताया बाधको न भवतीति तदीयोपाधिः

**इदानीं वेदार्थप्रतिपादकगौतममन्वादिस्मृतिविहितत्वेनापि तस्य तथात्वं प्रदर्श्यते। गौतमस्मृतौ—"मुखे मन्त्रो हृदि ध्यानं मस्तके लिङ्गधारणम्। रुद्राक्षं च शिखा भस्म इति ब्राह्मणलक्षणम्॥" इति। अत्र हृदि ध्यानम् अन्तर्लिङ्गानुसन्धानम्, मस्तके लिङ्गधारणमिति बाह्यलिङ्गधारणं चाभिहितम्।**

---

शुद्धसत्त्वप्रधाना मायोच्यते। अस्यैवाभ्यासस्य दार्ढ्याय लिङ्गाङ्गयोगोऽन्तर्बहिर्धारणरूपतया द्विविधे लिङ्गे च ब्रह्मरूपत्वदृष्टिः कर्तव्यत्वेनोच्यते। "अविद्यासहकारेण नाभून्नास्ति" इत्युक्तिस्त्वभिमाननिवृत्त्या तत्प्रयुक्तप्रवृत्तीनां सकलदुःखस्य च निवृत्त्यभिप्राया द्रष्टव्या, न तु सर्वथा स्वप्नपदार्थनिवृत्तिवत् प्रपञ्चनिवृत्त्यभिप्राया, जगति तादृशमिथ्यात्वस्यैतन्मतेऽनभ्युपगमादित्यलम्।

एवं वेदवाक्यैर्लिङ्गधारणस्य कर्तव्यत्वं साधयित्वा स्मृतिरपि तत्कर्तव्यत्वं दर्शयतीत्याह—मुखे मन्त्र इति।

### स्मृतियों में लिंगधारण

इसके बाद वेदों का अनुगमन करने वाली मनु आदि स्मृतियों के द्वारा लिंगधारण शास्त्रसम्मत सिद्ध किया जाता है। गौतम स्मृति में कहा गया है कि "मुंह में भगवान् शिव का ध्यान, शिर में इष्टलिंग, कण्ठ में रुद्राक्ष, भाल (ललाट) भाग में भस्म का त्रिपुण्ड्र और मस्तक पर शिखा को धारण करना ब्राह्मण का लक्षण है।

इस स्मृति में 'हृदि ध्यानम्' इस वाक्य से अन्तर्लिंगधारण और "मस्तके लिङ्गधारणम्" इस वाक्य से देह में इष्टलिंगधारण बताया गया है। इस प्रकार के दो प्रकार के लिंगधारण के प्रति श्रीरेणुक भगवत्पादाचार्य जी का यह आदेश है—

अन्तर्लिंगधारण और बहिर्लिंगधारण के भेद से लिंगधारण दो प्रकार का है। ये दो प्रकार के लिंगधारण मोक्षापेक्षियों के लिये आवश्यक हैं। आधार स्थान पर, हृदय स्थान पर अथवा भौहों के बीच में तेजोमय शिव का निरन्तर ध्यान करना ही अन्तर्लिंगधारण कहा जाता है। दीक्षा संस्कार से परिशुद्ध देह के शिर, कण्ठ, हृदय इत्यादि स्थानों में से किसी एक स्थान पर इष्टलिंग को धारण करना ही

**नन्वत्र ब्राह्मणमात्रोद्देशेन मन्त्रध्यानलिङ्गधारणादिषड्-विधधर्मवत्त्वं विधीयते, तच्चाचारविरुद्धम्, केषुचिल्लिङ्ग-धारणभस्मधारणोभयाभावात्, केषुचिल्लिङ्गधारणाभावादिति चेन्न, "मृताहं समतिक्रम्य चाण्डालाः कोटिजन्मसु" इति**

---

तच्चाचारविरुद्धमिति। श्रौतस्मार्तब्राह्मणेषु बहुषु यावज्जीवमग्नि-होत्रानुष्ठानकर्मशालिषु लिङ्गधारणादेरदर्शनादिति भावः। तदेव दर्शयति—केषुचिदित्यादिना। समाधत्ते—मृताहं समतिक्रम्येत्यादिना। मृताहं क्षय-

बाह्य लिंगधारण कहा जाता है। इन दोनों लिंगों को शास्त्र के ज्ञाता एवं महायोगी एक ही काल में धारण करने का सामर्थ्य रखते हैं। इस प्रकार का सामर्थ्य हो या न हो, बाह्य नाम से प्रसिद्ध इष्टलिंग को, यह इष्टलिंग ज्योतिर्लिंग ही है, ऐसी दृढ़ भावना से धारण करना चाहिये। "तस्याभिध्यानाद् योजनात् तत्त्वभावात्" ( श्वेताश्वतर ) यह श्रुति भी इस प्रकार के लिंग को धारण करना चाहिये, ऐसा निर्देश दे रही है।

**शंका**—लेकिन गौतम स्मृति में मुख में मन्त्र, हृदय में ध्यान, मस्तक पर शिवलिंग, शिर पर शिखा, भाल पर भस्म, कण्ठ में जो रुद्राक्ष धारण करता है, वह ब्राह्मण है, ऐसा ब्राह्मण का लक्षण बताया गया है। इस प्रकार के छः लक्षण केवल लिंगधारियों में ही दीखते हैं और किसी में नहीं, क्योंकि स्मार्त सम्प्रदाय के ब्राह्मणों के मुख में मन्त्र आदि पाँच तो दीखने में आते हैं, लेकिन देह में लिंग-धारण नहीं दीखता। ऐसे ही वैष्णव सम्प्रदाय के लोगों में मन्त्र आदि तीन ही दीखते हैं। भस्म, रुद्राक्ष और लिंगधारण नहीं दीखते। इसलिये ब्राह्मणों का सामान्य लक्षण बताने वाली यह गौतमोक्ति जब सभी में अनुगत नहीं हो सकती, तब यह लिंगधारण की विधि में कैसे समर्थ हो सकती है ?

**समाधान**—ऐसी बात नहीं, यह जो "मुखे''''ब्राह्मणलक्षणम्" गौतम स्मृति का वाक्य है, यह लिंगधारण के निमित्त कहा गया है। इसलिये यह सामान्य वाक्य न होकर विशेष वाक्य ही है, क्योंकि ये छः धर्म शैव, वैष्णव आदि में न दीखने पर भी दीक्षित वीरशैवों में पूर्णतया दीखते हैं।

**शंका**—तब तो समस्त वैदिक जनों से ग्राह्य और ब्राह्मण-सामान्य ( मात्र ) का बोधक यह गौतम स्मृति का वाक्य केवल वीरशैवों के निमित्त है, इस तरह से

**ब्राह्मणमात्रोद्देशेन मृतिदिनश्राद्धातिक्रमे दोषविधायकवाक्य-स्यैकादश्यादिव्रतप्रधानकानन्दतीर्थीयमतानुयायिनो व्यतिरिक्त-विषयत्ववत्, "रात्रिः शिवा काचन सन्निधत्ते विलोचने**

---

दिने एकोद्दिष्टश्राद्धम्, मतभेदेन त्रिदैवतपार्वणं वा समतिक्रम्य अकृत्वा। अत्र क्षयः पितुर्मातुश्च ग्राह्यः, तयोरेव सांवत्सरिकस्य नित्यत्वात्। आनन्द-तीर्थीयेति। तैरेकादश्यां श्राद्धप्राप्तौ व्रतभङ्गभिया श्राद्धं न क्रियते। तदा तन्निषेधकवाक्यानां वैष्णवग्रन्थेषूपलभ्यमानानामनुरोधेन श्राद्धातिक्रमदोष-बोधकवाक्ये एकादशीमृतस्य पितुः पुत्रेभ्यो वैष्णवविशेषेभ्योऽतिरिक्तविषय-कत्वेनायं सङ्कोचो मन्तव्यः।

रात्रिः शिवेति। कश्चिच्छैवः शिवरात्रौ जागरणाय स्वकीयनेत्रे प्रोत्साहयति—हे विलोचने नेत्रे, काचनाऽनिर्वचनीया महाफलदा

---

अर्थ के संकोच की कल्पना करनी होगी। तब अर्थ के संकोच से विशिष्ट वाक्य को कैसे प्रामाणिक माना जाय?

**समाधान**—ऐसी बात नहीं, क्योंकि स्मृतियों में पारस्परिक विरोध दीखने पर पूर्वाचार्य उस प्रकार के वाक्यों के अर्थ का संकोच करते हुए समन्वय कर लेते हैं। जैसे कि—"मृताहं समतिक्रम्य चाण्डालाः कोटिजन्मसु" जिस दिन वह मरा है, उस दिन श्राद्धकर्म करना चाहिये। इस प्रकार का श्राद्ध न करने पर वह व्यक्ति हीन जन्म को धारण करेगा। इस तरह से धर्माचार्य श्राद्ध कर्म करने का नियम बताते हैं। इस नियम को सभी स्मार्त ब्राह्मण स्वीकारते हैं, किन्तु एकादशी व्रत को प्रधान मानने वाले आनन्दतीर्थ सम्प्रदाय के लोग इस नियम को नहीं मानते। कहने का अभिप्राय यह है कि यदि एकादशी के दिन श्राद्धकर्म करना हो, तो उस दिन श्राद्धकर्म न कर वे एकादशी व्रत का ही पालन करते हैं। तब उन लोगों के लिये श्राद्धातिक्रमण नामक महादोष को न बताकर अन्य ब्राह्मणों के लिये वह महादोष है, ऐसा बताना उचित मानकर अर्थ का संकोच किया गया है। और भी—

"अपरिमित फल को प्रदान करने वाली मंगलमय रात साल भर में एक बार मिलती है। उसी रात को शिवरात्रि कहते हैं। हे नेत्रों, अति पुण्य से प्राप्त इस मंगलमय रात में तुम पलक न गिराते हुए बहुत ही जागरूक रह कर, बिलकुल

**जागृतमप्रमत्ते । समानधर्मा युवयोः सकाशे सखा भविष्यत्यचिरेण कश्चित् ।।" इति सकलजनलोचनोद्देशेन जागरणविधायकवाक्यस्य रामानुजमतानुयायिव्यतिरिक्तविषयत्ववच्चास्यापि लिङ्गधारिविप्रविषयत्वात् । किञ्च, मस्तके लिङ्गधारणमिति विशेषपर्यवसायिपदसत्त्वेन सामान्यपरस्यापि ब्राह्मणपदस्य लिङ्गाङ्गिब्राह्मणरूपविशेषपर्यवसानाच्च ।**

---

शिवा कल्याणमयी रात्रिः, शिवरात्रिरिति यावत्, सन्निधत्ते सन्निहिताऽस्ति । अस्यां रात्रौ युवामप्रमत्ते सावधाने सती जागृतं प्रमादान्निद्रावती मा भूतमित्यर्थः । किमेतस्य फलमित्यत्राह—समानेति । युवयोः सकाशं समीपं युवयोः समानधर्मा सखा मित्रम्, अर्थात् तृतीयं नेत्रमचिरेण कालेन भविष्यति । अस्यां रात्रौ जागरणात् त्रिनेत्रः साक्षाच्छिव एव मनुष्यो भवतीति तात्पर्यम् । तेन च शिवरात्रौ जागरणं शिवत्वप्राप्तये कर्तव्यमिति विधानं लभ्यते । एनमपि विधिं कतिपयवैष्णवसम्प्रदायानु-

न सो कर उस दिव्य मंगल विग्रहस्वरूप लिंग का ध्यान करते रहो । इस प्रकार ध्यान करने पर तुम दोनों के बीच में तीन नेत्रों वाले भगवान् शिव प्रत्यक्ष हो जायंगे" । यह जागरण विधायक वाक्य है । यह वाक्य लोक के सभी नेत्रों को ध्यान में रख कर लिखा गया है, न कि कुछ थोड़े ही नेत्रों को । इस प्रकार बताने पर भी इस पुण्य दिवस पर केवल शैव ही इस शिवरात्रि व्रत का अनुष्ठान करते हैं, रामानुज सम्प्रदाय के लोग नहीं करते । इसलिए "रात्रिः····कश्चित्" इस वाक्य के सामान्यतया सभी व्यक्तियों के नेत्रों को निमित बना कर कहे जाने पर भी केवल शैव सम्प्रदाय के लोगों के नेत्रों में ही अन्वित हो पाता है । इसलिये इस वाक्य के अर्थ में विवश होकर अर्थ का संकोच करना पड़ता है । इसी प्रकार गौतम स्मृति में बताये गये मन्त्र, ध्यान, लिंगधारण, शिखा, भस्म और रुद्राक्ष ये छः प्रतीक ( चिह्न ) केवल वीरशैवों के मुख्य प्रतीक हैं, ऐसा विशेषार्थ बताने के लिये ही प्रयुक्त हैं, ऐसा निश्चय हो जाता है । इसलिये यहाँ पर अर्थ का संकोच करना ही पड़ता है । अर्थ-संकोच को स्वीकार न करने पर यह वाक्य व्यर्थ साबित हो जाता है । इसलिये वाक्य की व्यर्थता को ध्यान में रख कर इस वाक्य की सार्थकता के लिये अर्थ-संकोच करने की अनुमति पूर्वाचार्यों ने दी है ।

**आक्षेप**—ऐसा कैसे हो सकता है ? अर्थात् ऐसा मान लेने पर इस स्मृति में "इति ब्राह्मणलक्षणम्" यहाँ 'ब्राह्मण' ऐसा सामान्य पद है, न कि वीरशैव

**नन्वेमपि लिङ्गाङ्गिब्राह्मणोद्देशेन मन्त्रध्यानादिषड्विध-धर्मसमुदायस्य लक्षणकरणे तथाविधक्षत्रियादावतिप्रसक्त-मिति चेन्न, इति ब्राह्मणलक्षणमिति वाक्यानुरोधेन ब्राह्मणत्वे**

---

यायिनो न मन्यन्ते, वाक्यविशेषादाग्रहाद् वा। एवमेव लिङ्गधारणविधिरपि लिङ्गधारिब्राह्मणविषयको मन्तव्यः। वस्तुतस्त्वविहितकर्मणामसङ्कोचेऽपि

ब्राह्मण। केवल वीरशैवों में अन्वय बताने वाला कोई विशेष वाक्य नहीं दीख रहा। तब जिद से अर्थ-संकोच करके यह स्मृति वीरशैव ब्राह्मणों के लक्षण को बताने के लिये प्रवृत्त है, ऐसा कैसे कह सकते हैं ?

**समाधान**—पूर्वापर वाक्यों के अभिप्राय का पूर्णतया विचार करने के कारण भले ही सन्देह हो जाय, लेकिन वास्तविकता का अन्वेषण कर विचार करने पर सन्देहों को स्थान ही नहीं मिलता। जैसे कि इस स्मृति में वैष्णव, शैव, वीरशैव के बोधक पद न होने पर भी बीच में ''मस्तके लिङ्गधारणम्'' ऐसा एक विशेष वाक्य है, अतः ''इति ब्राह्मणलक्षणम्'' इस अन्तिम वाक्य का वीरशैव ही अर्थ करना पड़ेगा। वैष्णव, शैव, द्विज ऐसा अर्थ करने का अवकाश न होने से, अर्थ-संकोच न करने पर भी यह वाक्य अनायास उस गौतम वाक्य के अनुरूप लिंगधारक ब्राह्मणों के लक्षण को ही बता रहा है, ऐसा निश्चय कर लेना चाहिये।

**शंका**—ठीक ही है, यह गौतम स्मृति लिंगधारक ब्राह्मणों के लक्षण को ही बता रही है, ऐसा स्वीकार करते हैं। लेकिन इस मन्त्र में आये हुए मन्त्र, ध्यान, लिंगधारण, शिखा, भस्म और रुद्राक्ष—ये छः धर्म लिंगधारी द्विजों में जैसे दीखते हैं, वैसे ही अन्य लिंगधारी क्षत्रिय आदि में भी दीखते हैं। क्योंकि—''भगवान् शिव की आज्ञा का पालन करने के लिये शिवव्रत को धारण करनेवाले शिवभक्तों को शिवलिंग, रुद्राक्ष, भस्म आदि प्रतीकों को धारण करना चाहिये। राजा की आज्ञा की अवहेलना करने पर जैसे व्यक्ति दण्डनीय हो जाता है, वैसे ही भगवान् शिव की आज्ञा का उल्लंघन करने पर नरक रूप शिक्षा का पात्र बन जाता है''। इस प्रकार शिव-सिद्धान्त में कहने के कारण अतिवर्णाश्रमी कहे जाने वाले वीरशैव मत के सभी अनुयायी इन छः प्रतीकों को धारण करे, ऐसा जब स्पष्ट हो जाता है, तब द्विज मात्र इन छः चिह्नों को धारण करे, ऐसा बताने वाला गौतम स्मृति का लक्षण अतिव्याप्ति नामक दोष से दुष्ट क्यों न माना जाय ?

**सति षड्विधधर्मवत्त्वं लिङ्गाङ्गब्राह्मणानां लक्षणमित्यत्र तात्पर्यावसायादिति ।**

---

श्राद्धादिवैधुर्यादिना कैश्चिदननुष्ठानेऽपि विधीनां काचित् क्षतिर्न भवति । इह सङ्कोचोक्तिस्त्वभ्युपगमवादेन ।

**समाधान**—इस गौतम वाक्य में "इति ब्राह्मणलक्षणम्" ऐसा एक विशेष पद होने से ब्राह्मणत्व रूप जाति से युक्त मन्त्र, ध्यान आदि छः धर्म लिंगधारी ब्राह्मण में ही दीखते हैं। लिंगधारी क्षत्रियादि में ब्राह्मणत्व रूप जाति से विशिष्ट धर्म नहीं दीखते। अतः यह लक्षण सल्लक्षण ही है। इसलिये यह कभी भी अलक्षण नहीं बन सकता है, ऐसा समझ लेना चाहिये।

"ब्रह्मा, विष्णु आदि देवता और गौतम आदि ऋषि शिवलिंग को अपने उत्तम अंगों में धारण करके निरन्तर पूजा करने के कारण ब्रह्म एवं इन्द्रादि पदों को पाकर लोक में सर्वोत्कृष्टता को प्राप्त कर चुके हैं"। इस प्रकार स्कन्दपुराण लिंगधारण की महिमा को बता रहा है। और भी—

"हे परशिव ! देवता कहे जाने वाले हम लोग माया से आवृत हो जाने से पशु हो गये हैं। आप तो सबके नियामक होने से पशुपति हैं। आदि देवता भगवान् शिव की स्तुति करते हुए सबके सब शिवलिंग, विभूति और रुद्राक्ष को धारण करके पशुपति की आराधना करते हैं, इसलिये पाशुपत कहे जाते हैं'। इस प्रकार लिंगपुराण में व्यास आदि महर्षि लोग लिंगधारण की महिमा का मुक्तकण्ठ से गुणगान करते हैं, अतः "मुखे····लक्षणम्" यह गौतम स्मृति ऋक् आदि वेदों से सिद्ध लिंगधारण का अनुवाद कर रही है, ऐसा समझ लेना चाहिये।

**शंका**—वेद ईश्वर से उच्चरित होने से अपौरुषेय कहे जाते हैं और स्मृतियाँ एक एक महर्षि से कहे जाने के कारण वेद की तरह अपौरुषेय नहीं हैं। इसलिये इस प्रकार ऋषि-प्रोक्त होने से इन स्मृतियों के द्वारा लिंगधारण की सिद्धि कैसे हो सकती है ?

**समाधान**—ऐसी बात नहीं है, क्योंकि आस्तिक भारतीय श्रुतियों को जितना प्रामाणिक मानते हैं, स्मृतियों को भी उतना ही प्रामाणिक मानते हैं। श्रुतियों की वाणी के अस्पष्ट होने से हम आसानी से उन मन्त्रों का अर्थ समझ नहीं सकते, अतः महान् तपस्वियों के रूप में मान्यताप्राप्त मनु, पराशर, गौतम

तत्रैव—"अक्षपादादयः सर्वे शक्त(ऋष)यः परया मुदा। धारयन्त्यलिकाग्रेषु शिवलिङ्गमहर्निशम् ।।" इति, मनुस्मृतौ—"सर्वकर्मविमुक्तस्य ध्यानयोगरतस्य च। न तस्य

---

ध्यानयोगरतस्य दहनादिकनिषेधतास्मृतिवाक्येनापि लिङ्गधारणं सिद्धं भवतीत्याह—सर्वकर्मविमुक्तस्येत्यादि। कोऽसौ ध्यानयोगरत इत्याकाङ्क्षायां

---

आदि महर्षियों ने उन निगूढ वेदों का अर्थ स्मृतियों के नाम से लिखा है। इस विषय में सभी पूर्वाचार्य अपनी स्वीकृति दे चुके हैं। महाकवि कालिदास का प्रयोग भी हम लोगों को मदद देता है। इस महाकवि के रघुवंश महाकाव्य में महाराजा दिलीप पुत्र की कामना से अपने कुलगुरु महर्षि वशिष्ठ के पास जाकर अपने परलोक के प्रतिबन्धक कर्मों को जानने की इच्छा करते हैं, तब वह त्रिकालज्ञ महर्षि अपनी दिव्यदृष्टि से इनको जानकर उस राजा को गोसेवा के निमित्त नियुक्त करते हैं। उस समय वह महाराजा अपने राज्य का सारा भार मन्त्रियों को सौंप कर मात्र वनजीवन ( ऋषिजीवन ) का आलम्बन करके अपनी धर्मपत्नी के साथ नन्दिनी नामक धेनु की सेवा किस प्रकार करते हैं, उसको बताने के सन्दर्भ में—"श्रुतेरिवार्थं स्मृतिरन्वगच्छत्" ऐसा बताया है। इसका यह अभिप्राय है कि ऋक् आदि वेदों के अर्थ का मनु, पराशर, गौतम आदि स्मृतियाँ जैसे अनुसरण करती हैं, वैसे ही राजा दिलीप की सहधर्मचारिणी सुदक्षिणा नन्दिनी के पीछे पीछे जा रही है। इस सुन्दर दृष्टान्त से यह सिद्ध हो जाता है कि स्मृति-वाक्य श्रुति के आधार से निकले हैं। अतः श्रुति के समान स्मृति को भी प्रामाणिक मानने में कोई सन्देह नहीं है। यह गौतम स्मृति वीरशैव मत की मुक्ति के साधनस्वरूप मन्त्र, ध्यान, शिखा, भस्म, रुद्राक्ष और लिंगधारण इन छः धर्मों को सामान्यतया दिखाती है। इसके अतिरिक्त मुक्ति के मुख्य कारण, परम उपादेय, सभी कालों में धारण करने योग्य, नित्य पूजनीय शिवलिंग को जीवनकाल पर्यन्त धारणीय रूप महाव्रत का निर्देश करने के लिये प्रवृत्त है।

"गौतम, दुर्वासा, अगस्त्य, वशिष्ठ, वामदेव आदि महर्षिगण, सरस्वती लक्ष्मी और शची आदि शक्तियाँ मुक्तिके बीजस्वरूप शिवलिंग को हमेशा परम भक्ति से धारण करते हैं"। ऐसा उसी गौतम स्मृति में लिंगधारण का अलग से भी विधान बताया है, अतः लिंगधारण जीवनकाल पर्यन्त कर्तव्य है, शेष ( इसके

दहनं कार्यं न च पिण्डोदकक्रिया ।।" इत्यत्र समुच्चयद्योतक-चकारसत्त्वेन ध्यानयोगरतसर्वकर्मविमुक्तयोः प्राधान्येनोद्देश्य-त्वात् कोऽसौ ध्यानयोगरत इत्याकाङ्क्षायाम्—"शिव-ध्यानरतो भूत्वा शिवलिङ्गाङ्गसंयुतः । शिवेतरपरित्यागी ध्यानयोगी स उच्यते ।। यथा बाह्ये शिवं ध्यात्वा पूजां कुर्वन्ति मानवाः । तथा हृदि प्रसन्नश्चेद् ध्यानयोगी स उच्यते ।।" इति तत्रैवोक्तत्वेन सर्वकर्मविमुक्तपदोपस्थाप्ययतीश्वरं ध्यान-योगिपदोपस्थाप्यलिङ्गधारिणं चोद्दिश्य दहनाभावादिविधानेन लिङ्गधारणसिद्धिः । बोधायनस्मृतौ—"सर्वसङ्गनिवृत्तस्य ध्यानयोगरतस्य च । न तस्य दहनं कुर्यान्नाशौचं नोदक-

---

स्मृतिस्थमेव ध्यानयोगरतलक्षणं दर्शयति—शिवध्यानरतो भूत्वा शिव-लिङ्गाङ्गसंयुतः । शिवेतरपरित्यागी ध्यानयोगी स उच्यते ।। इति । अनेनैव प्रकारेण—"सर्वसङ्गनिवृत्तस्य ध्यानयोगरतस्य च" इति बोधायनस्मृतेः,

अतिरिक्त ) मन्त्र, ध्यान, भस्म और रुद्राक्ष आदि इस लिंगधारण नामक महाव्रत के अंगभूत हैं, ऐसा स्पष्ट हो जाता है ।

इसी प्रकार मनुस्मृति में भी बताया गया है— 'सभी प्रकार की आसक्ति का परित्याग किये हुए संन्यासी और ध्यानयोगासक्त महात्मा—इन दोनों के मर जाने पर इनके स्थूल शरीर को जलाना नहीं चाहिये और उन मरे हुए लोगों के निमित्त पिण्डोदक आदि अपर कर्म नहीं करने चाहिये ।" इस श्लोक के "ध्यान-योगरतस्य च" इस वाक्य का लिंगधारी ऐसा अर्थ करना चाहिये, क्योंकि उसी मनुस्मृति में—"जो अपने देह में शिवलिंग को धारण करके निरन्तर शिव का ध्यान करते हुए भगवान् शिव ही उपास्य देव हैं, ऐसा निश्चय करके मात्र शिव को ही अपना सर्वस्व समझता है, वही शिवयोगी नाम से पुकारा जाता है" । ऐसा कहने से ध्यानयोगी पद लिंगांगिस्वरूप व्यक्ति के निमित्त से बताया गया है, ऐसा स्पष्ट हो जाता है ।

इसी प्रकार बोधायन स्मृति में भी कहा गया है । मनुस्मृति में प्रयुक्त "ध्यानयोगरतस्य च" यह वाक्य यहाँ पर भी आने से मनुस्मृति में जैसे लिंग-धारण परक अर्थ निश्चित किया गया है, वैसा ही यहाँ पर भी निश्चित कर लेना चाहिये । यही अर्थ यहाँ न्यायसंगत भी है ।

**क्रिया ।।" इत्यत्रापि ध्यानयोगरत इत्यनेनोक्तदिशा लिङ्ग-धारणसिद्धिः । शातातपस्मृतौ—"वानप्रस्थं योगिनं च लिङ्गैक्यं भिक्षुकं यतिम् । तुर्याश्रमाणां मध्ये च रसायां निक्षिपेन्मृतम् ।।" इत्यत्र लिङ्गधारणमुद्दिश्य खननविधाना-दुद्देश्यविशेषणत्वेन लिङ्गधारणसिद्धिरिति ।**

**नन्वनेनोदाहृतश्रुतिस्मृतिकदम्बेन लिङ्गधारणतत्पूजादे-र्नित्यत्वेन स्त्रीबालसाधारण्येन यावज्जीवभावित्वमभिहितम्, तदनुपपन्नम्, दर्शनस्पर्शनसम्भाषणाद्ययोग्यानां रजस्वलानां सूतिकास्त्रीणां च धारणपूजादेरत्यन्तविरुद्धत्वात् । यदि तत्र**

---

"वानप्रस्थं योगिनं च लिङ्गैक्यं भिक्षुकं यतिम्" इति शातातपस्मृतेश्च तत्साध-कत्वं बोध्यम् । लिङ्गैक्यं तीव्रध्यानाभियोगेन लिङ्गमयताप्राप्तिम् । स्त्रीबाला-दिसाधारण्येन लिङ्गधारणस्य नित्यत्वे रजस्वलानामत्यन्ताशुचित्वप्राप्तानां

शातातप स्मृति में जो बताया गया है, वह इस प्रकार है—सभी प्रापंचिक व्यवहारों को पुत्र के जिम्मे छोड़कर, धर्मपत्नी के साथ जंगल में निवास करते हुए, कन्द-मूल-फल खाकर जीवन यापन करने वाले वानप्रस्थाश्रमी, योगी अथवा लिंगांगसामरस्य को प्राप्त हुए लिंगधारी और भिक्षुक संन्यासी द्वारा स्थूल शरीर को छोड़ देने के बाद उनके उस शरीर को जमीन में गाड़ देना चाहिये । यहाँ जलाने का निषेध किया गया है, क्योंकि साथ में लिंग रहने के कारण उसे जलाया नहीं जा सकता । इससे भी लिंगधारण की सिद्धि होती है ।

इस प्रकार अनेक स्मृतियों से वीरशैव मत में जन्म लिये हुए स्त्री व पुरुषों को अपने गुरु से दीक्षा लेकर शिवलिंग को निरन्तर जब तक शरीर रहता है, तब तक धारण करते हुए और प्रतिदिन पूजा करते हुए अपना समय बिताना चाहिये, ऐसा सिद्ध हो जाता है ।

**शंका**—वेद को मानने वाले भारतीयों के द्वारा रजःसूतक ( मासिक धर्म से होनेवाला दोष ) और जननसूतक स्वीकार किया गया है। इन दोनों में से रजः-सूतक महान् दोष है, ऐसा शास्त्रकारों ने निर्णय किया है। एक पुरानी कथा के अनुसार तीन मुखों से विशिष्ट विश्वरूप नामक व्यक्ति यज्ञ का आरम्भ करके उस यज्ञ में छिपा कर राक्षसों को हविर्भाग दिया करता था। इन्द्र इसकी कपट-वृत्ति

धारणपूजादिकं क्रियते, तदाऽशुचिशरीरसम्बन्धाल्लिङ्गस्याप्यशुचित्वप्राप्तौ पुनः स्नानानन्तरमपि पूजाद्यकरणतापत्तेः। नहि तदा लिङ्गस्य पुनः संस्कारः क्रियते, भवत्सिद्धान्तविरोधादिति।

किञ्च, "शैवान् पाशुपतांश्चैव लिङ्गिनं व्रतिनं तथा। विडालव्रतिनश्चैव पाषण्डान् परिवर्जयेत्॥ पाषण्डं पतितं व्रात्यं चक्रिणं लिङ्गधारिणम्। तथा देवलकं दृष्ट्वा सवासा जलमाविशेत्॥ चक्रिणं लिङ्गिनं दृष्ट्वा सचैलं स्नानमाचरेत्। यस्तु सन्तप्तचक्रादिलिङ्गाङ्कितनुर्द्विजः॥ नाधि-

---

कथं कर्तव्यमित्याशङ्काम्, "शैवान् पाशुपतांश्चैव लिङ्गिनं व्रतिनं तथा" को जानकर इसको मार देता है। वह विश्वरूप ब्राह्मण था। अतः इन्द्र को ब्रह्महत्या का दोष लगा। उस दोष को चार भागों में विभाजित करके भूमि (जमीन), वृक्ष ( पेड़ ), जल ( पानी ) और स्त्री इन चारों को एक एक भाग बाँट दिया गया। पृथिवी ने कहा कि जब मेरे ये सब गड्ढे भर जायेंगे, तब इस दोष को मैं ग्रहण करूँगी। वृक्ष ने कहा कि मेरी डालियाँ जितने बार भी कटे, आप उन डालियों को उगाने का वर मुझे दे सकेंगे, तो मैं इस दोष को ग्रहण करूँगा। पानी ने कहा कि मुझे जितना खर्च करे, उतना बढ़ते रहने का वर दे सकेंगे, तो मैं इस दोष को ग्रहण करूँगा। स्त्री ने कहा कि जब तक मैं प्रसव नहीं करूँगी, तब तक गर्भस्थ शिशु को किसी प्रकार की हानि न हो, ऐसा वर प्राप्त होने पर ही मैं उस दोष को स्वीकार करूँगी। सबने अभीष्ट वर प्राप्त होने पर उस दोष को स्वीकार कर लिया। इस ब्रह्महत्या का अंश ही आज भी सोड़ा, गोंद, फेन और मासिक धर्म के रूप में दीखता है। यह बात तैत्तिरीय संहिता और भागवत पुराण में स्पष्टतया बताई गई है। इसलिये यह रजःसूतक ब्रह्महत्या के दोष से सम्बद्ध होने से जब स्त्रियाँ रजस्वला हो जाती हैं, तब तीन दिन तक वे देवदर्शन, देवस्पर्शन और देवपूजन के योग्य नहीं रहतीं, ऐसा धर्मशास्त्र का विधान है। जब वस्तुस्थिति ऐसी है, तो रजस्वला स्त्रियाँ परम पवित्र शिवलिंग को कैसे धारण कर सकेंगी और कैसे पूजा कर सकेंगी? उस अपवित्र काल में भी स्त्रियाँ यदि शिवलिंग को धारण करती हैं, उसकी पूजा करती हैं, तो उस अपवित्र शरीर के संबन्ध से शिवलिंग में रहने वाली शिवकला के चले जाने से शिवलिंग भी अशुद्ध

कारी स विज्ञेयः श्रौतस्मार्तादिकर्मसु । मुनेरन्नं न भोक्तव्यं योगिनां लिङ्गिनां तथा ।।'' इति शास्त्रनिषिद्धत्वाच्च लिङ्गधारणमकर्तव्यमेवेति पूर्वोदाहृतश्रुतिस्मृत्यादिकमन्तरानुसन्धानपरत्वेन यथाकथञ्चिद् योज्यमिति चेत्, मैवम्, ''न कर्मणा प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः''(तै०आ० १०।१०।३), ''नान्यत्र कर्मसन्त्यागान्मोक्षं विन्दन्ति मानवाः'' इत्यादिनाऽत्यन्ताभ्यर्हितमुख्यपुरुषार्थमुक्तिजनकत्वप्रतिपादनेऽपि—''न हिंस्यात् सर्वा भूतानि'',''न मांसमश्नीयात्'',''नोच्छिष्टं कस्यचिद्दद्यान्नाद्याच्चैतत्तथान्तरा । न चैवात्यशनं कुर्यान्न चोच्छिष्टः क्वचिद् व्रजेत् ।।'' ( २।५६ ) इत्यादिश्रुतिमनुस्मृतिभ्यां निषिद्धत्वेऽपि पशुविशसनमांसभक्षणसोमपानादेः प्रत्यक्ष-

---

इत्यादिलिङ्गधारणनिषेधश्च कथं समाधेय इत्याशङ्कां च क्रमेण समाधत्ते—मैवमित्यादिना ।

''न कर्मणा न प्रजया'', ''मा हिंस्यात् सर्वा भूतानि'', ''न मांसमश्नीयात्'' (तै० आ० १०।१०।१३) इत्यादिवाक्यैर्हिंसाया निषेधस्याग्नीषोमीयपश्वालम्भवाक्येन सङ्कोचवद् रजस्वलाऽशुचित्वबोधकवाक्यस्यापि

हो जायगा । अपि च, ''नाधिकारी स विज्ञेयः श्रौतस्मार्तादिकर्मसु'' अर्थात् लिंग को धारण किये हुए लोग श्रौत व स्मार्त कर्म करने के अधिकारी नहीं हैं, ऐसा अनेक प्रमाणों से अभी तक सिद्ध किया गया है । अतः लिंगधारण विषयक श्रुतियाँ और स्मृतियाँ अन्तर्लिंगधारण को बताने वाली हो सकती हैं, न कि बहिर्लिंगधारण परक । अतः ये श्रुति-स्मृतियाँ बहिर्लिंगधारण परक अर्थ को कैसे बता सकती हैं ?

**समाधान**–ऐसी बात नहीं है, क्योंकि शास्त्र सामान्य-शास्त्र एवं विशेष-शास्त्र के भेद से दो प्रकार का है । इन दोनों में से विशेष-शास्त्र की दृष्टि से सामान्य-शास्त्र दुर्बल है, ऐसी शास्त्र की मर्यादा है । जैसे कि—''मा हिंस्यात् सर्वा भूतानि'' ( किसी प्राणी की हिंसा न करें ), ''न मांसमश्नीयात्'' ( मांस का भक्षण नहीं करना चाहिये ), ''नोच्छिष्टं कस्यचिद् दद्यात्'' (जूठन किसी को न देवे ), ''नाद्याच्चैतत् तथान्तरा'' (जूठन को कोई न खावे) इस प्रकार के श्रुतिवाक्य सामान्य

विरुद्धत्वेऽपि च ''सोमेन यजेत, सोमेनोच्छिष्टम्'', ''यदग्नीषोमीयं पशुमालभेत'' इत्यादिविशेषवाक्यविहिततत्तद्धर्मकर्तव्यत्ववत् सर्वलिङ्गं स्थापयतीत्यादिनित्यविधिना लिङ्गधारणतत्पूजादेर्यावज्जीवकर्तव्यत्वविधाने—''गृहे यस्मिन् प्रसूता स्त्री सूतकं नात्र विद्यते'' (९।४५), ''लिङ्गार्चनरतायाश्च ऋतौ नार्या न सूतकम्। तथा प्रसूतिकायाश्च सूतकं नैव विद्यते ॥'' (९।४४), ''लिङ्गार्चनरता नारी सूतकी तु रजस्वला ॥ रविरग्निर्यथा वायुः कोटिकोटिगुणः शुचिः। तद्धारणात् प्रमुञ्चन्ति युवतिं सूतकादयः ॥'' इति सिद्धान्तशिखा-

---

''लिङ्गार्चनरतायाश्च ऋतौ नार्या न सूतकम्'' इत्यादिवाक्यैः संकोचान्न काप्यनुपपत्तिः। अन्येऽपि बहवोऽशौचसङ्कोचा धर्मशास्त्रे सन्तीति

वाक्य हैं। ''सोमेन यजेत, सोमेनोच्छिष्टम्, यदग्नीषोमीयं पशुमालभेत'' (सोमयाग से सम्बद्ध उच्छिष्ट का भक्षण करे, यज्ञ में संस्कार किये हुए पशु का वध करे) इस प्रकार का वाक्य विशेष वाक्य कहा जाता है। ये दोनों श्रुतियाँ एक दूसरे की विरोधी होने से किस वाक्य को प्रामाणिक माना जाय, इस प्रकार का सन्देह होने पर जो विशेष वाक्य है, वह सामान्य वाक्यों को दुर्बल बना देता है, इस प्रमाण के अनुसार यज्ञ से सम्बद्ध पशुबलि एवं सोमयाग सम्बन्धी उच्छिष्ट-भक्षण का विधान करने वाला विशेष वाक्य जहाँ प्रवृत्त होता है, वहाँ किसी प्राणी की हिंसा नहीं करनी चाहिये और उच्छिष्ट का भक्षण न करे, ऐसा विधान करने वाला सामान्य वाक्य प्रवृत्त नहीं होगा, ऐसा मीमांसाशास्त्र का नियम है। इसी प्रकार ''सर्वलिङ्गं स्थापयति'' इस प्रकार के श्रुति वाक्यों में शिवलिंग को निरन्तर धारण करना चाहिये और शिवलिंग की पूजा प्रतिदिन करनी चाहिये, ऐसा विशेष विधान किया गया है। इसलिये बीच में कभी लिंगधारण और पूजा के लिये प्रतिबन्धक रजःसूतक आदि के प्राप्त होने पर भी शिवलिंग को देह से अलग नहीं करना चाहिये और जीवनकाल पर्यन्त लिंग की पूजा करते रहना चाहिये। इस सन्दर्भ में—''लिंगधारण की हुई स्त्रियाँ मासिक धर्म से विशिष्ट होने पर अथवा प्रसव करने पर भी अपने को अशुचि न समझ कर यथावत् लिंगधारण करती हुई स्नान से परिशुद्ध होकर लिंग की पूजा करती रहें। लिंगधारण और लिंगपूजा

मणिवीरागमवचनेन, "यथा ह्यग्निसमावेशान्नायो भवति केवलम् । तथैव मम सान्निध्यान्न ते प्रकृतिमानुषाः ।। तैलयुक्तं तु कार्पासं ज्योतिस्पर्शात् तथैव तत् । स्नेह-युक्तस्य सद्भक्तेर्लिङ्गस्पर्शेन लिङ्गता ।।" इति पद्मपुराण-शिवरहस्यवचनानुरोधेन, "शैवं लिङ्गार्चनं यस्य यस्य चाग्नि-परिग्रहः । वानप्रस्थयतीनां च शरीरे नास्ति सूतकम् ।।" इति पराशरस्मृत्यनुसारेण च रजस्वलादिस्त्रीणां धारणपूजादि-

---

दृष्टान्तार्थमेव दर्शयति—पौण्डरीकदीर्घसत्र-दीक्षितकन्यामृतुमतीं पैत्रक-श्राद्धादाविति च । अत्र षडशीतिवाक्येषु सूतकात् प्राक् समारब्धमिदमेव वाक्यम् । प्रकृतोपयोगिलिङ्गधारणव्रतस्य यावज्जीवकर्तव्यतया सङ्कल्पित-त्वेन प्रारब्धत्वात् "सङ्कल्पो व्रतसत्रयोः" इत्यनेन तादृशसङ्कल्पस्य प्रारम्भरूपतया बोधितत्वात् । नायो भवतीति । यथा अग्नौ प्रवेशाल्लोह-

के विषय में रजस्वला आदि सूतकों से युक्त होने पर भी उनको जीवनकालीन कर्तव्य स्वरूप लिंगधारण और लिंगपूजा को नहीं छोड़ना चाहिये" ऐसा श्रीरेणुक भगवत्पादाचार्य कहते हैं । इनके अतिरिक्त अनेक शिवागमों में भी इस बात की पुष्टि की गई है । इसलिये सामान्य रूप से धर्मशास्त्रों में विधान किया हुआ अशौच निर्णय ऊपर के विशेष वाक्यों से दुर्बल एवं खण्डित हो जाता है ।

"आंच में जलाया हुआ लोहा मात्र लोहे के स्वभाव में न रह कर अन्दर और बाहर जैसे अग्निमय हो जाता है, वैसे ही शिवलिंग से युक्त मनुष्य मात्र मनुष्य न रह कर शिवस्वरूप हो जाता है । तेल में भीगी हुई बत्ती जब जलती है, तब वह अन्दर और बाहर से जैसे ज्योतिस्वरूप दीखती है, वैसे ही शिव-भक्ति स्वरूप तेल में भीगा हुआ शिवभक्त लिंगरूपी अग्नि के सम्बन्ध से लिंगस्वरूप होकर दीखेगा, न कि प्राकृत पुरुष की तरह" । इस प्रकार लिंगपुराण, शिवरहस्य आदि अनेक ग्रन्थ इस अभिप्राय का समर्थन कर रहे हैं । और भी—"जो लिंग की अर्चना में आसक्त हैं और जो अग्निदेव की आराधना करते हुए आहिताग्नि कहे जाते हैं, जो राज्य और राज्यलक्ष्मी को छोड़कर जंगल में निवास कर रहे हैं और जो सर्वसंग परित्याग कर संन्यासी हो गये हैं, ऐसे लोगों के शरीर में सूतक आदि कोई दोष नहीं रह सकते" इस प्रकार पराशरस्मृतिकार कहते हैं । इसलिये वीरशैव

करणे विरोधाभावात् । किञ्च, पौण्डरीकादिदीर्घसत्रदीक्षितयज्वपत्न्यास्तथाविधदीक्षाविषये रजस्वलाद्यशौचानामपवादकत्वाभाववद्यज्वनोऽपि तादृशदीक्षाविषये जाताऽशौचादीनामपवादकत्वाभाववच्च । द्रव्याभावेन प्रतिबन्धकान्तरवशेन वा द्वादशवत्सरपर्यन्तमविवाहितकन्याविवाहप्रसक्तौ माङ्गल्यतन्तुधारणाद्यनन्तरं होमकाले प्राप्ते कन्यकायास्तदानीम् ऋतुमतीत्वे दृष्टे वा श्रुते वा याज्ञिकाः किं कुर्वन्तीति

---

पिण्डं केवलं साधारणमयो न भवति, अर्थात् तत्कालेऽग्निमयं भवतीत्यर्थः । एवं सदाशिवस्य सान्निध्यात् ते लिङ्गधारिणः प्राकृतमनुष्या न भवन्तीत्यर्थः ।

दीक्षा को लेकर लिंगधारण की हुई स्त्रियाँ रजस्वजा आदि सूतकों से युक्त होने पर भी अपने देह में धारण किये हुए शिवलिंग को अलग नहीं कर सकतीं और दैनंदिन पूजा को भी नहीं छोड़ सकतीं ।

इस विषय पर अनेक दृष्टान्त हैं । पूर्वमीमांसा में पौण्डरीक आदि अनन्त यागों के स्वरूप का वर्णन किया गया है । उन यागों में कुछ याग तात्कालिक याग हैं और कुछ याग बहुत दिनों तक किये जाने वाले होते हैं । इस प्रकार के पौण्डरीक, वाजपेय आदि बहुत दिनों तक चलने वाले यागों को करने के लिये यजमान अपनी पत्नी के साथ यज्ञ की दीक्षा लेकर यज्ञ का आरम्भ करता है । इस यज्ञ की समाप्ति के बीच में यजमान की पत्नी के रजस्वला होने पर भी आरम्भ किये हुए उस यज्ञ को रोका नहीं जाता और संकल्प किये गये उस दीर्घ यज्ञ का सम्पादन करने में सूतक दोष नहीं होता, ऐसा शास्त्रों के आधार पर माना जाता है । उस प्रकार शिवदीक्षा संस्कार को प्राप्त किये हुए वीरशैव सम्प्रदाय के स्त्रीपुरुष जीवनकाल पर्यन्त लिंगधारण एवं लिंगाराधन नामक महायाग का आरम्भ करने के बाद बीच में किसी प्रकार का सूतक प्राप्त होने पर भी लिंग का परित्याग नहीं कर सकते और स्नान से शुद्ध होकर पूजा कर सकते हैं, ऐसा सिद्ध हो जाता है । इस विषय में यहाँ इस आशय के समर्थक अनेक प्रमाणों को दिखाया गया है ।

धर्मशास्त्रों में लड़कियों के रजस्वला होने से पहले ही शादी कर लेने का विधान है । ऐसा न करने पर, उसके घर पर रजस्वला हो जाने को दोषयुक्त

तात्पर्येण—"विवाहे वितते तन्त्रे होमकाल उपस्थिते । कन्यामृतुमतीं दृष्ट्वा कथं कुर्वन्ति याज्ञिकाः ।।" इति प्रश्ने—"हविष्मतीरिमा आपो हविष्मान् देवो अध्वरः" ( तै० सं० १।३।१२।१ ) इति मन्त्रेण कन्यकां स्नापयित्वा नववस्त्राभ्यामलङ्कृत्य "युञ्जानः प्रथमं मनः" ( तै० सं० ४।१।१।१ ) इति द्वे आहुती जुहुयादिति भट्टीये विवाहखण्डे प्रतिपादितत्वेन तत्र रजस्वलाशौचस्य विवाहदीक्षापवादकत्वाभाववचच । पैतृकश्राद्धादौ पितृत्वेनावाहितब्राह्मणानां दक्षिणाप्रदानानन्तरजाताऽशौचादिश्रवणे तादृशदीक्षाविषये जाताऽशौचादेरपवादकत्वाभाववचच ।

"तनुत्रयगतानादिमलत्रयमसौ गुरुः । दीक्षात्रयेण निर्दग्ध्वा लिङ्गत्रयमुपादिशत् ।। यावज्जीवमिदं लिङ्गं शरीरान्न

---

तनुत्रयगतानामिति । कारणशरीर-लिङ्गशरीर-स्थूलशरीरगतं मलत्रयमाधारत्रित्वाद् त्रिविधम् । कायिक-वाचिक-मानसिकरूपपापत्रयम् । निर्दग्ध्वेति ल्यब्भाव आर्षः ।

माना गया है । किसी कारणवश, पिता की गरीबी के कारण अथवा अन्य किसी कारणान्तर से बारह साल के अन्दर-अन्दर विवाह न किये जाने पर और रजस्वला हो जाने के उपरान्त सभी सुविधाएँ प्राप्त हो जाने से विवाह करने का निश्चय करने पर उस विवाह से सम्बद्ध कुछ पूर्वांगों को कर लेने के बाद वह युवती यदि रजस्वला हो जाती है, तो विवाह के अंगस्वरूप अवशिष्ट होम आदि कर्म करना चाहिये या नहीं ? इस प्रकार का संशय उपस्थित होने पर पहले ऋतुमती कन्या को "हविष्मतीरिमा आपो हविष्मान् देवो अध्वरः" इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए स्नान कराकर शुद्ध वस्त्रों से अलंकृत करके अग्निदेव के सामने बिठा कर—"युञ्जानः प्रथमं मनः" इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए उस कन्या से दो बार आहुति दिलानी चाहिये, इस प्रकार भाट्टीय विवाह खण्ड में निर्णय किया गया है । इससे विवाह दीक्षा को प्राप्त कर लेने के बाद बीच में रजस्वला आदि अशौच के प्राप्त होने पर भी उस कर्म को न रोक कर पूर्ण करने में अपावित्र्य की कल्पना नहीं की जाती ।

वियोजय ॥" इति गुरुकृतलिङ्गधारणदीक्षायाः, "नित्यं स्ववामहस्ताग्रे सावधानेन पूजयेत्" इति तत्पूजादीक्षायाश्च यावज्जीवभावित्वेन तादृशदीक्षाविषये रजस्वलाद्यशौचाना-मपवादकत्वाभावस्याभ्युपेतव्यत्वात् । अत एवाशौचनिर्णयार्थं प्रवृत्तषडशीतिस्मृतौ कौशिकादित्येन—"प्रेतकार्यनिवृत्तानां पतितानां च पैतृके । भूमिरक्षणकृत्येषु राज्ञस्तत्प्रेषितस्य च ॥ जन्मप्रभृतिपापानां विनाशे विचरिष्यतः । प्रेतकार्याधिकारार्थं कर्मण्यपि च पैतृके ॥ उत्क्रान्तिवैतरण्योश्च दाने प्रेतोदकस्य च । एवंविधानामन्येषां नाशौचं न च सूतकम् ॥ कर्तव्या-न्येव कर्माणि यथा पुण्यस्तथैव सः । सूतकात् प्राक् समारब्ध-मनेकाहं तु यद् व्रतम् ॥ कायिकं तत्प्रकुर्वीत न तु दानार्चनं जपम् । वानप्रस्थयतिब्रह्मचारिणः शुचयो मताः । इतरेऽपि समारब्धकर्माणः शुचयः सदा ॥" इत्यादिना समारब्धव्रत-कर्मणां मध्ये जाताऽशौचादिप्रसक्तावपि तत्तत्कर्माणि कर्तव्यान्येवेत्युक्त्वा कस्य कर्मणः को वा प्रारम्भ इत्य-पेक्षायाम्—"प्रारम्भो वरणं यज्ञे सङ्कल्पो व्रतसत्रयोः । नान्दीमुखं विवाहादौ श्राद्धे पाकपरिग्रहः ॥" इत्युक्तम् ।

---

प्रेतकार्यनिवृत्तानामित्यादि स्पष्टम् ।

लिंगपुराण के वचन के अनुसार श्रीगुरु स्थूल, सूक्ष्म और कारण शरीर से सम्बद्ध कार्मिक, मायीय और आणव नामक तीन प्रकार के मलों को क्रिया, वेधा और मनु नामक तीन प्रकार की दीक्षाओं से निवारण करके क्रमशः इष्ट, प्राण और भाव नामक तीन लिंगों को धारण कराते समय कहते हैं कि हे शिष्य ! इस लिंग को तुम्हारा शरीर जब तक रहता है, तब तक उससे अलग न करना और प्रतिदिन स्नान से शुद्ध होकर बायें हाथ पर रख कर नियम के अनुसार पूजा करना ।

इस विषय में धर्मशास्त्रों में और भी विचार किया गया है । धर्मशास्त्र के वाक्यों के आधार पर गृहयज्ञ आदि करते समय ऋत्विजों को वरणी देना ही पहला कार्य माना जाता है । चान्द्रायण, तीर्थयात्रा, लिंगधारण और लिंगपूजा आदि व्रतों में और पौण्डरीक आदि दीर्घ यागों में संकल्प करना ही प्रथम कार्य है ।

**तस्य चायमर्थः—यज्ञे गृहयज्ञादौ ऋत्विग्वरणं प्रारम्भः, व्रते चान्द्रायणतीर्थयात्रालिङ्गधारणपूजादौ, सत्रे पौण्डरीकादि-दीर्घसत्रे संकल्पः प्रारम्भः, नान्दीमुखं विवाहादिकर्मणि, श्राद्धे पाकक्रिया प्रारम्भः। तत्तत्कर्मणामेतादृशप्रारम्भानन्तर-मशौचेऽपि कर्तव्यत्वमेवेति। एवं च—"लिङ्गधारणकं नाम व्रतं माहेश्वराभिधम्। यावज्जीवमिदं दत्तमिष्टलिङ्गं समर्चयेत्॥" इत्यादिस्कन्दपुराणोक्तरीत्या लिङ्गधारणतत्पूजा-व्रतस्यापि गुरुकृतदीक्षासमये यावज्जीवभावित्वेन संकल्प-करणादान्तरालिकाशौचादिप्रसक्तावपि कर्तव्यमेवेत्यङ्गी-करणीयम्। रजस्वलानां धारणाद्यंशे परिशुद्धत्वे कर्मान्तरेऽपि परिशुद्धिः स्यादिति तुल्यम्।**

---

विवाह आदि कार्यों में नान्दीमुख ही प्रथम कार्य हैं। श्राद्धादि कर्मों में पाकपरिग्रह ही प्रथम कार्य है। इस प्रकार उन उन कर्मों को आरम्भ करने के बाद बीच में किसी प्रकार के सूतक के प्राप्त होने पर भी आरम्भ किये हुए किसी भी कार्य को रोका नहीं जाता। पितृश्राद्ध आदि में ब्राह्मणों को बुला कर वरणी देने के बाद किसी अशौच आदि की बात सुने जाने पर भी कार्य का आरम्भ हो जाने से बीच में उस प्रकार के किसी दोष को नहीं माना जाता। इसलिये आरम्भ किये हुए उस कार्य को संशय रहित होकर समाप्त कर लेना चाहिये, ऐसा धर्मशास्त्र-कारों का निर्णय है।

इसी प्रकार स्कन्द आदि महापुराण भी इसी अर्थ का अनुवाद कर रहे हैं। श्रीरेणुक भगवत्पादाचार्य लिंगधारण स्थल में श्रीगुरु शिष्य को शिवदीक्षा से संस्कृत करके उस शिष्य के प्राण का लिंग में समावेश करके और उस लिंग का प्राण में समावेश करके शिष्य पर शिवलिंग-प्रदान का अनुग्रह करते हुए कहते हैं कि हे शिष्य ! यह शिवलिंग जीवनकाल पर्यन्त तुम्हारे शरीर से अलग नहीं होना चाहिये इस लिंग की प्रतिदिन पूजा करते रहना। प्रमाद से इस लिंग के तुम्हारे शरीर से अलग हो जाने पर प्राण तक छोड़ देने के लिये तैयार रहना। इसलिये लिंगधारण और लिंगपूजा रूप इस महाव्रत का देह जब तक रहता है, तब तक आचरण करना है, इस बीच में किसी प्रकार का सूतक आ जाने पर भी गुरु के

केचित्तु दन्तधावनगण्डूषजलादिना पवित्रीकृतमुखस्य मन्त्रोच्चारणादौ शुद्धत्वेऽप्यन्यशरीरनिष्ठोवनादावपरिशुद्धत्ववद् धारणपूजादिविषये परिशुद्धत्वेऽपि कार्यान्तरे तदभाव इति प्राहुः।

यदुक्तम् — अशुचिशरीरसम्बन्धाल्लिङ्गस्याप्यशुचित्वमिति, तदत्यन्तारमणीयम्। यद्यप्यत्र पूर्वोदाहृतपराशरस्मृतिसिद्धान्तशिखामण्यादिवचनरीत्या धारणाद्यंशे शरीरस्याशुचित्वाभावेन तत्सम्पर्काल्लिङ्गस्य तथात्वं दूरापास्तमेव, तथाप्यभ्युपेत्यवादेन निराक्रियते—तत्राऽशुचिशरीरसम्पर्काल्लिङ्गाधिष्ठितचित्कलास्वरूपपरशिवस्याशुद्धिरापद्यते, उत तच्छरीरभूतलिङ्गस्य ? नाद्यः, "निष्कलं निष्क्रियं शान्तं

---

यदुक्तम्—अशुचिशरीरसंबन्धादित्यादि। अयमेतत्समाधानग्रन्थस्याशयः—प्रथमं त्वेतन्मते परवैराग्यप्राप्तसंन्यस्तशरीरवद् वास्तविकशिवमयत्वप्राप्तशरीरस्याशुचित्वमेव नास्ति। मतान्तरालम्बनेन तच्छरीस्याशुचित्वा-

द्वारा किया हुआ संस्कार अथवा लिंग में रहने वाली शिवकला कभी नष्ट न होकर स्थिर रूप से जैसी की तैसी रहती है, ऐसा समझ लेना चाहिये।

**शंका**—ऐसा मान लेने पर यह भी मानना होगा कि सूतक आदि दोषों से युक्त होने पर जब तक सूतक की अवधि है, तब तक देह तो अपवित्र ही रहता है; इस प्रकार के अपवित्र देह में लिंग को धारण करने पर और उस अपवित्र देह से लिंग की पूजा किये जाने पर वह लिंग भी अपवित्र हो ही जाता है ?

**समाधान**—अभी पूर्व में बताये गये विशेष वाक्यों को प्रमाण वाक्य न मानने पर और दुर्बल सामान्य वाक्यों का स्थानसंकोच न करने पर सभी भागों में और सभी विषयों में सूतक दोष मान लेने पर यहाँ लिंगधारण सिद्धान्त का विरोध होगा ही, युक्ति और शास्त्र की भी एकता नहीं हो सकेगी। यहाँ अपवित्र शरीर के सम्बन्ध से पंचावयवों से निर्मित शिवलिंग के आश्रय में रहने वाले चित्कलाविशिष्ट शिव ही अपवित्र होते हैं ? अथवा उस परमात्मा भगवान् शिव का निवास स्थान स्वरूप मात्र शिवलिंग अपवित्र होता है ? ऐसे दो विकल्प उत्पन्न होते हैं। लिंग में रहने वाली शिवकला अपवित्र हो जाती है, ऐसा तो नहीं कह सकते, क्योंकि

**निरवद्यं निरञ्जनम्" ( श्वे० उ० ६।१९ ) इति, "तस्मात् सर्वगतः शिवः" ( श्वे० उ० ३।११ ) इति च श्रुत्यवगमित-निरस्तसमस्तदोषलवकलङ्कस्य शुच्यशुचिवस्तुसाधारण्येन सर्वान्तर्यामिणः परमेश्वरस्याशुचिशरीरसम्पर्केण दोषा-पादनासम्भवात् । न द्वितीयः, अविभाज्यसम्बन्धेन निर्दुष्ट-परमेश्वराधिष्ठानभूतलिङ्गस्यापि तदापादनासम्भवात् । यदि मन्यसे क्रियादीक्षासमये पञ्चामृतपञ्चगव्यस्नानतत्तदधि-वासषडध्वशोधनकलाह्वानादिना लिङ्गे गुरुकृतसंस्कारस्या-शुचिशरीरसम्बन्धान्नाश इति, तर्हि तदपि कूर्मरमणीदुग्धपान-**

---

भ्युपगमेऽपि तत्सम्बन्धाल्लिङ्गस्य तदधिष्ठातृशिवतत्त्वस्य चाशुचित्वं न सम्भवति। परमात्मनस्तावदशुद्धित्वोक्तिः पातकायैव भविष्यति। तद-

"निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्", "तस्मात् सर्वगतः शिवः" इस प्रकार की श्रुतियाँ उस परमशिव के निष्कल पापशून्य सर्वव्यापक रूप की स्तुति करती हैं। इसलिये जैसे सूर्य की किरणें शुचि-अशुचि आदि के भेद के बिना सभी पदार्थों के ऊपर समान रूप से पड़ने पर भी निर्लिप्त ही रहती हैं, वैसे ही सर्वव्यापक चित्कलाविशिष्ट परशिव को अपवित्र शरीर का सम्बन्ध अपवित्र नहीं बना सकता। देह में धारण किया जाने वाले इष्टलिंग और उसमें निवास करनेवाली शिवकला का अविभाज्य सम्बन्ध होने से जब शिव हमेशा पवित्र ही रहता है, तब उनका नित्य निवासस्वरूप इष्टलिंग भी सदा पवित्र ही रहेगा। इसलिये देह में धारित इष्टलिग की अपवित्रता की कल्पना भी नहीं की जा सकती। यह बात न मानकर अपवित्र शरीर से सम्बद्ध होने से इष्टलिंग भी अपवित्र हो ही जाता है, ऐसी जिद (आग्रह) करना उचित नहीं है। लिंग को देह में धारण करने से पहले दीक्षा संस्कार तो करना ही है। इसके लिये पंचामृत और पंचगव्य आदि से शिलामय शिवलिंग को स्नान करा कर धान्याधिवास, क्षीराधिवास एवं षडध्वशोधन आदि से परिशुद्ध करके गुरु उस शिवलिंग में शिवकला की स्थापना करते हैं। इस प्रकार के सभी संस्कारों के रहते हुए वह शिवलिंग अपवित्र कैसे हो सकता है? यह माना जाय कि पहले किये गये संस्कारों का भी नाश हो जाता है, तो यह सब के लिये अनिष्टप्रद होगा।

मेवानुकरोति । तथाहि—क्रियेच्छादिस्वरूपस्याशुतरविनाशिनो यागस्य कालान्तरभाविस्वर्गजनकत्वान्यथानुपपत्त्या यज्वतत्पत्न्योर्यागजनितफलोदयपर्यन्तस्थायिनोऽपूर्वरूपसंस्कारस्यान्तरालिकजाताशौचरजस्वलाशौचादिनाश्यत्वाभाववत् प्रकृतेऽप्यध्वशोधनाधिवासादेराशुविनाशिनः—"संस्कृत्य गुरुणा

---

धिष्ठितलिङ्गस्याशुचित्वं वक्तुमशक्यम्, परमात्माभेदाध्यवसायात् षडध्व-

कोई व्यक्ति स्वर्ग की कामना से अपनी धर्मपत्नी के साथ ज्योतिष्टोम आदि यज्ञ करता है। वह यज्ञ क्रियारूप होने से, स्थूल कार्य होने से, कुछ दिनों में समाप्त हो जाता है। यज्ञ के समाप्त होते ही यजमान स्वर्ग नहीं जाता। कई साल तक यही रहता है। बाद में अपने स्थूल शरीर के साथ रहने वाले यागसंस्कार (अपूर्व) से सम्बद्ध यजमान की आत्मा स्वर्ग को प्राप्त कर लेती है। यह सिद्धान्त पूर्वमीमांसा में निर्णीत है। यहाँ यज्ञ करने के बाद अनेक साल तक वह यजमान जीवित रहता है और बीच में कोई न कोई (जात-मृत आदि) सूतक आ जाता है। उस प्रकार के सूतक दोषों से उसके शरीर में रहने वाले स्वर्गसिद्धि के हेतुभूत यज्ञजन्य संस्कार नष्ट हो जाने चाहिये। तब भारी द्रव्य-व्यय एवं प्रयास से किया गया यज्ञ ही निष्फल हो जायगा। इससे यज्ञ के सम्पादक दोनों पति-पत्नियों को अपने जीवन काल में किसी प्रकार का सूतक आ जाने पर भी उस यज्ञ के संस्कार जब तक स्वर्ग की प्राप्ति नहीं हो जाती, तब तक सुस्थिर रहते हैं, ऐसा मानना होगा। उसी प्रकार यहाँ पर भी गुरु के द्वारा की गई शिवदीक्षा के नष्ट हो जाने पर भी उस दीक्षा का संस्कार शिवलिंग में स्थिर होकर रहता है। अंग शब्द वाच्य जीवात्मा को जब तक विदेहमुक्ति नहीं हो जाती, तब तक नित्य संकल्पित लिंगधारण, लिंगपूजा और लिंग के निमित्त किये जाने वाले निवेदन ( भोग ) आदि उपचारों से शिवलिंग में रहने वाली शिवकला भी अंकुर की तरह प्रतिदिन बढ़ती ही रहती है। अतः बीच में प्राप्त होने वाले रजस्वला आदि दोषों से शिवलिंग में रहने वाली शिवकला नष्ट नहीं होती, वह सुस्थिर होकर रहती है, ऐसा मानना होगा।

इस अभिप्राय के समर्थक और भी वाक्य हैं—"गुरु के द्वारा संस्कृत शिवलिंग को निरन्तर अपने बायें हाथ पर रखकर षोडश उपचारों से नियम के अनुसार

**दत्तमिष्टलिङ्गमतन्द्रितः। नित्यं स्ववामहस्ताग्रे सावधानेन पूजयेत्॥'' इति वचनसिद्धलिङ्गसंयुक्ताङ्गविदेहमुक्तिपर्यन्तं नित्यसङ्कल्पितपूजानिवेदनादिप्रयोजकत्वासम्भवेन तेनापि लिङ्गे शक्तिरूपस्थायिसंस्कारजननेन तस्याप्यान्तरालिका-शौचादिमद्देहसम्पर्कादिना नाशासम्भवात्। यद्यतोऽपि नाशः कल्प्यते, तदा यज्वतत्पत्नीवृत्तिसंस्कारस्य गङ्गास्नानान्न-दानादिजनिततत्तत्संस्काराणां चान्तरालिकाशौचादिना नाशेन**

---

शोधनादिजन्यसंस्कारोऽशुचित्वेन नश्यति, तेनापूज्यत्वमायातीत्यपि वक्तु-

पूजा करनी चाहिये'' ऐसी पूर्वाचार्यों ने आज्ञा दी हैं। इसलिये लिंगधारी मनुष्य का स्थूल देह जब तक रहेगा, तब तक उसे धारित लिंग की प्रतिदिन पूजा करनी चाहिये। बीच में पंचसूतकों में से किसी भी सूतक के प्राप्त होने पर नित्य संकल्पित लिंगधारण एवं लिंगपूजा रूपी महाव्रत का जीवनकाल पर्यन्त आचरण करने में कोई बाधा नहीं है।

इतना समझाने के बाद भी अपवित्र शरीर के सम्बन्ध से देह में रहनेवाला संस्कार नष्ट हो ही जाता है, ऐसा दुराग्रह लोक के अनुभव का विरोधी होगा। जैसे कि कोई अपार धन का वितरण करके गंगा स्नान करता है, दूसरा काशी, रामेश्वर आदि तीर्थों का सेवन करता है, तीसरा घर पर आये हुए अतिथि-अभ्यागतों को अन्न-दान करता है, चौथा कुआ, बावली, तालाब आदि खुदवाता है और कोई देवालय का निर्माण करा कर वहाँ पर देवमूर्तियों की प्रतिष्ठा कराता है। इस प्रकार के पुण्य कर्मों के सम्पादन से उन-उन कर्मों के अनुसार संस्कार उत्पन्न होकर जब तक शरीर रहता है, तब तक रहकर देह-वियोग के बाद उन पुण्य कर्मों के अनुसार फल की प्राप्ति करा देते हैं, इस प्रकार का सर्वानुभव है। पुण्य-कर्म करने वाले व्यक्ति के बहुत साल तक रहने पर बीच में किसी प्रकार का सूतक आ जाने पर उस अपवित्रता से सम्बद्ध देह के सभी संस्कार नष्ट नहीं होते। उनको नष्ट हुआ मान लेने पर तो सभी पुण्य कर्म निष्फल हो जायंगे और ऐसा पुण्य कर्म करने को कोई प्रवृत्त ही नहीं होगा। फिर तो—''स्वर्गकामो यजेत'' इस प्रकार के कर्मफलबोधक सभी वेद, आगम और पुराण वाक्य व्यर्थ हो जायँगे। तब तो—''कभी न कभी आग में जल कर भस्म हो जाने वाला यह शरीर फिर से

सकलकर्मणां फलाभावप्रसक्तौ तद्बोधकवेदशास्त्राद्यप्रामाण्यप्रसक्तौ बौद्धमतप्रवेशापत्तेः। यदि च—"शैवं लिङ्गार्चनं यस्य यस्य चाग्निपरिग्रहः" इति पूर्वोदाहृतपराशरस्मृतिपर्यालोचनया यज्वशरीरस्याऽशौचाभावान्न पूर्वरूपसंस्कारनाश इत्युच्यते, तदा तेनैव लिङ्गाङ्गशरीरेऽप्यशौचाभावप्रतिपादनेन तत्संयुक्तलिङ्गेऽपि संस्कारानिवृत्तेः। किञ्च, श्रीभुवनेश्वरपुरुषोत्तमादिस्थले निवेदनमात्रेण परिशुद्धप्रसादस्य—"चाण्डालवाटिकायां वा मत्प्रसादं सुपावनम्" इति वचनानुरोधेन जात्यन्तरस्पर्शेऽपि वैदिकपरिग्राह्यत्वाङ्गीकारेण साक्षान्निरस्तदोषकलङ्कनित्यशुद्धपरमशिवाधिष्ठानभूतलिङ्गस्याशुचिशरीरसम्बन्धेऽप्यशुचित्वाभावे विवादाभावाच्च।

---

मशक्यम्, यागजन्यापूर्वस्य यजमानदम्पत्योरात्मगतस्याशौचेन नाशादर्शनादशौचस्य संस्कारनाशं प्रत्यहेतुत्वादिति।

उत्पन्न नहीं होता। यह शरीर जब तक रहता है, तब तक सभी प्रकार के सुखों का अनुभव कर लेना चाहिये, क्योंकि मर जाने के बाद फिर किसी सुख के अनुभव का मौका नहीं मिल पाता। इसलिये जब तक देह रहे, तब तक भले ही ऋण क्यों न लेना पड़े, बढ़िया खाना खा कर सुख का अनुभव कर लेना चाहिये" चार्वाकों की इस उक्ति के अनुसार सभी को नास्तिक बन जाना होगा। इसलिये—"शैवं लिङ्गार्चनं यस्य" पराशरस्मृति के इस वचन के अनुसार सूतक दोष से आत्मा में रहने वाला अपूर्वत्व जैसे कभी भी नष्ट नहीं होता, वैसे ही दीक्षित शरीर में धारण किये हुए शिवलिंग में रहने वाला संस्कार भी सूतक स्पर्श से नष्ट न होकर निरन्तर सुस्थिर रहता है, ऐसा ही मानना उचित है।

पुनश्च "चाण्डालवाटिकायां वा मत्प्रसादं सुपावम्" इस प्रमाण के अनुसार भुवनेश्वरी, पुरुषोत्तम आदि स्थानों में चाण्डाल द्वारा पकाया गया भोजन भी भगवान् को निवेदित करने से परिशुद्ध हो जाता है, ऐसी दृढ़ भावना से उस प्रसाद को वैदिक लोग भी ग्रहण करते हैं, वैसे ही शिवलिंग भी किसी दोष से दूषित न होकर नित्य शुद्ध ही रहता है, क्योंकि परशिव से अधिष्ठित होने से शरीर भले ही सूतक आदि से अपवित्र हो, लेकिन शिवलिंग कभी भी अपवित्र नहीं हो सकता। संस्कार भी कभी नष्ट नहीं होते, ऐसा समझ लेना चाहिये।

**न च स्थावरेऽपि जाताऽशौचादिमज्जनस्पर्शे प्रतिष्ठाकालीनाचार्यकृतसंस्कारस्यापि नाशो न स्यादिति वाच्यम्, वैषम्यात्। प्राणलिङ्गस्थले यल्लिङ्गं यत्र धार्यम्, तस्य तदीययावज्जीवकर्तव्यपूजानिवेदनादिबोधकशास्त्रबलेन शुच्यशुचिसाधारणकालकर्तव्यपूजादिप्रयोजकसंस्कारस्य स्थायित्व-**

---

वैषम्यादिति। स्थावरलिङ्गप्राणलिङ्गयोरित्यर्थः। स्थावरलिङ्गे प्रतिदिनं पूज्यताप्रयोजकसंस्कारेण प्रयुक्तपूजायां कर्तृनियमाभावादेकस्याशुचित्वे पुरुषान्तरेण तत्पूजाया निर्वाहात्। तत्र परमेश्वरेणाऽशुचिस्पर्शनं सह्यते, प्राणलिङ्गे तु एकपुरुषस्यैव यावज्जीवं पूजनीयताप्रयोजकसंस्कारस्य दीक्षाकाले गुरुणा विहितत्वादशौचावस्थायां तत्पुरुषस्पर्शे न तन्नाशः। यावज्जीव-

---

**शंका**—ऐसा मान लेने पर, मन्दिर में प्रतिष्ठित लिंग सूतक दोष से दूषित पुरुष के संस्पर्श से दूषित नहीं होना चाहिये। अपवित्र पुरुष द्वारा शिवलिंग की पूजा होने पर भी उस लिंग के प्रतिष्ठा काल में आचार्य के द्वारा किया हुआ संस्कार यदि नष्ट नहीं होता, तो फिर उस लिंग के निमित्त संप्रोक्षण क्यों किया जाता है ?

**समाधान**—देह में धारण किये हुए शिवलिंग और जमीन पर प्रतिष्ठित शिवलिंग में अन्तर है। जमीन पर प्रतिष्ठित शिवलिंग को स्थावर लिंग कहते हैं और उस स्थावर लिंग की प्रतिदिन एक ही व्यक्ति पूजा करेगा, ऐसा कोई नियम नहीं है। पहले के पुजारी के मर जाने पर अथवा जाताशौच आदि से अपवित्र हो जाने पर दूसरा कोई उस लिंग की पूजा कर लेता है। इस लिये वह अपवित्रता को सह लेता है। लेकिन देह में धारण किये गये इष्टलिंग को जो धारण करता है, उसे ही जीवनकाल पर्यन्त पूजा करनी है और उसी के साथ वह शिवलिंग ओझल हो जाता है, ऐसा विधान किया गया है। जब तक वह व्यक्ति रहता है, तब तक अपने देह से एक क्षण भी उस शिवलिंग को नहीं छोड़ सकता और उस इष्टलिंग की पूजा कोई दूसरा नहीं कर सकता। इस प्रकार के महाव्रत का पालन जब किया जाता है, तब बीच में रजस्वला आदि अशौच प्राप्त होने पर भी अपने देह में रहने वाले लिंग की खुद ही पूजा करती होती है। इसलिये लिंगांगी लिंग की पूजा में और लिंगधारण में निरन्तर शुद्ध ही रहता है। दीक्षा के समय श्रीगुरु के द्वारा किये गये संस्कार को

**कल्पनेऽपि स्थावरे तदभावात् । अत एव तत्र पुनः संप्रोक्षणादिकमपि दृश्यत इत्यलं विस्तरेण ।**

**यच्चोक्तम्—शैवान् पाशुपतांश्चैवेत्यादिशास्त्रनिषिद्धत्वेन लिङ्गधारणमकर्तव्यमिति, तदप्यनाकलितरमणीयम् । तादृशशास्त्रपर्यालोचनया सर्वेषामप्यदर्शनीयत्वप्रतीत्या नास्माकमनिष्टमिति । तत्र शिवसम्बन्धिनः शैवा इति**

---

पूजाया बाधापत्त्या व्रतभङ्गभिया च तादृशसंस्कारस्य तेनैतन्मतेऽनाश्यत्वकल्पनादिति ।

नास्माकमनिष्टमिति । "यश्चोभयोः समो दोषः परिहारस्तयोः समः । नैकः पर्यनुयोक्तव्यस्तादृगर्थविचारणे ॥" इति न्यायादिति भावः । शिवदेवता-

उस प्रकार के अशौच आदि नाश नहीं कर सकते । इसलिये अपवित्र पुरुष के स्पर्श से स्थावर लिंग ही प्रोक्षण की अपेक्षा रखता है, इष्टलिंग नहीं ।

**शंका**—आपके आग्रह पर अशौच काल में भी लिंगधारण और लिंगपूजा कर सकते हैं, ऐसा प्रमाण और युक्तियों के आधार पर मान भी लिया जाय, फिर भी—"शैव सम्प्रदाय और पाशुपत मत के लोगों को ऐसे ही लिंगधारियों, विडालव्रतिकों, पाखण्डियों, पतितों, व्रात्यों, चक्रचिह्नवालों और देवलकों को देखना नहीं चाहिये । किसी कारणवश देख लेने पर पहने हुए वस्त्रों सहित स्नान करना चाहिये" इस प्रकार के प्रमाण वाक्य होने से लिंग का धारण करना कहाँ तक उचित है ?

**समाधान**—इस प्रकार का आक्षेप सामान्यतया अच्छा लगने पर भी विवेक दृष्टि से विचार करने पर उचित नहीं मालूम पड़ता, क्योंकि ऊपर का प्रमाण-वाक्य केवल लिंगधारण का ही निषेध नहीं करता, बल्कि शैव और वैष्णव आदि के दर्शन का भी निषेध करता है । इसलिये यह वाक्य लिंगधारियों की तरह वैष्णव आदि मतों की भी निन्दा करता है । अतः मात्र लिंगधारियों के ऊपर दोष देना न्यायसंगत नहीं है । इन वाक्यों की वेद के विरोधी कोई नास्तिक लोग कल्पना कर बैठे हैं, अतः इनको प्रामाणिक वाक्य नहीं माना जा सकता । यदि प्रामाणिक वाक्य मान भी लिया जाय, तो भी उस श्लोक में स्थित लिंगधारी पद का तप्तलिंगधारी से अन्वय करना होगा, न कि इष्टलिंगधारी से । अथवा इन श्लोकों में शैव, पाशुपत और लिंगी, ऐसा अलग-अलग अर्थ देने वाला असमानार्थक चकार होने से

व्युत्पत्त्या शैवपदेन भूतिरुद्राक्षधारिणां पूर्वशैवानां स्मार्तानां प्रदोषकालशिववन्दनभस्मधारणवतामानन्दतीर्थीयानां च ग्रहणं भवति । न चावयवशक्त्या मतान्तरगतत्वेऽपि तस्य योगरूढ्या लिङ्गधारकब्राह्मणबोध इति वाच्यम्, विशिष्य तद्बोधक-लिङ्गिपदासत्त्वात् । न च शैवपदस्य लिङ्गिपदविशेषणत्वमिति वाच्यम्, पाशुपतांश्चैवेत्युक्तसमुच्चयद्योतकचकारविरोधात् । किञ्च, पाषण्डपदमपि स्मार्तपरमेव, "पाषण्डाः सर्वलिङ्गिनः" ( अ० को० २।७।४५ ) इति कोशेन त्रिपुण्ड्रोर्ध्वपुण्ड्रादि-चिह्नानां तेषामेव सत्त्वात्, भागवतप्रविष्टानां तेषां सत्यभामा-रुक्मिणीकृष्णवेषादिनानाविधलिङ्गसत्त्वात्, लीनमर्थं गमयतीति व्युत्पत्त्या तत्तद्देवताभिव्यक्तिस्थानशिलाताम्रादिप्रतिमानां लिङ्गपदवाच्यत्वेन—"आदित्यमम्बिकां विष्णुं गणनाथं महेश्वरम्" इति वचनावगततादृशपञ्चलिङ्गपूजायास्तेषां

---

कत्वरूपशैवत्वस्यात्यन्तहठवद्वैष्णवातिरिक्तेषु प्रायः सर्वेष्वेव वास्तविक-ब्राह्मणेषु सद्भावात् सर्वेषामेवास्पृश्यत्वापत्तेः । रूढिशक्तिमाश्रित्य लिङ्गधारि-मात्रविषयपरत्वं वक्तुमशक्यम्, लिङ्गिपदस्य पृथक् तस्मिन् श्लोके सत्त्वेन पौनरुक्त्यापत्तेः । शैवपदस्येतरविशेषणत्वं न सम्भवति, शैवान् पाशुपतांश्चेति चकारेण समुच्चयस्य प्रतीयमानत्वात् । "पाषण्डाः सर्वलिङ्गिनः" ( अ० को० २।७।४५ ) इति कोशे सर्वलिङ्गिपदे सर्वे च ते लिङ्गिनश्चेति इनन्तेन कर्मधारयवत् । "न कर्मधारयान्मत्वर्थीयः" इत्यस्य प्रायिकत्वेन सर्वाणि

'लिंगी' पद को शैव और पाशुपत पद का विशेषण बनाने का अवसर ही नहीं मिलता । इस श्लोक में 'पाषण्ड' पद भी विद्यमान है । वह पाषण्ड पद "पाषण्डाः सर्वलिङ्गिनः" इस प्रकार अमरकोश में कहा गया है । तदनुसार तिर्यक् पुण्ड्र और ऊर्ध्व पुण्ड्र आदि सभी प्रकार के चिह्नों को धारण करने वालों को ही सर्वलिंगी कहा जाता है । उस प्रकार के सर्वलिंगी ही पाषण्डी हैं, क्योंकि शिव-लिंगधारियों में उस प्रकार के मिश्रित चिह्न नहीं दीखते और "शिव एको ध्येयः" इत्यादि श्रुतियों में ऐसा बताया गया है कि पतिव्रता स्त्री की तरह निरन्तर एक ही देवता के उपासक लिंगांगियों में पाषण्ड पदवाच्य सर्वलिंग पद का अर्थ अन्वित

**प्रसिद्धत्वाच्चेति । न च पाषण्डलिङ्गपदयोर्विशेषणविशेष्यभाव इति वाच्यम्, लिङ्गधारिब्राह्मणानामुक्तपाषण्डपदवाच्यसर्वलिङ्गित्वाभावात् "पाषण्डं पतितं व्रात्यम्" इत्यत्रापि पाषण्डपदमुक्तदिशा स्मार्तपरमेव ।**

**"मुनेरन्नं न भोक्तव्यम्" इत्यपि नास्मदनिष्टापादकम्, "यजमानकृतं पापमन्नमाश्रित्य तिष्ठति । अन्नं न प्रतिगृह्णीयात् प्राणैः कण्ठगतैरपि ।।" इति सर्वत्राप्यन्नप्रतिग्रहनिषेधात् । किञ्च, "नाश्रोत्रियहुते यज्ञे ग्रामयाजिहुते तथा । स्त्रिया क्लीबेन च हुते भुञ्जीत ब्राह्मणः क्वचित् ।।" (४।२०५), "उग्रान्नं सूतिकान्नं च पर्याचान्तमनिर्दिशम् । अनर्चितं वृथामांसमवीरायाश्च योषितः ।। द्विषदन्नं न गृह्णीयान्नमवधूतमपक्षुतम् । पिशुनाऽनृतयोश्चान्नं कृतविक्रयिणस्तथा ।।" (४।२१२-२१४), "गणान्नं गणिकान्नं च विदुषां च विगर्हितम् । विष्ठा वार्धुषिकस्यान्नं शास्त्रविक्रयिणो मलम् ।।" (४।२१९-२२०) इत्यादितत्तदन्ननिषेधमनुस्मृतौ लिङ्गधार्यन्नस्यानिषेधाच्चेति ।**

---

लिङ्गानि सन्ति येष्विति कर्मधारयोत्तरमत्वर्थीयान्तत्वस्यापि संभवात् । लिङ्गपदस्य च लीनमर्थं गमयतीति पूर्वदर्शितव्युत्पत्त्या तत्तद्देवताभिव्यञ्जकप्रतिमामात्रपरत्वेन सर्वप्रतिमाऽऽराधकत्वस्यैकस्मिन् पुरुषे बाधितत्वेनानेकत्व एव पर्यवसानस्य वक्तव्यतयाऽनेकप्रतिभासु देवाराधकानां सर्वेषामेव पाषण्डत्वं प्राप्नोतीत्येतद्ग्रन्थस्याशयः ।

"मुनेरन्नं न भोक्तव्यम्" इति निषेधस्तु न कस्यापि निन्द्यत्वमापादयति, "अन्नं न प्रतिगृह्णीयात् प्राणैः कण्ठगतैरपि" इत्यनेन सर्वेषामेवान्नस्य निषेधात्, मनुस्मृतौ—"उग्रान्नं च" (४।२०५) इत्यादिना निषिद्धान्नानां गणनप्रकरणे लिङ्गधारिणां निषिद्धान्नत्वेनागणनाद् एवंविधनिषेधा द्वेषप्रयुक्ता इवाभान्ति । "सद्वृत्तिमपि विज्ञाय लिङ्गिने चेतराय च । देयमाहु-

नहीं हो सकता । "यजमान द्वारा किये हुए पाप उसके अन्न में रहते हैं, इसलिये भीषण (असह्य) विपत्ति आने पर भी परान्न का सेवन नहीं करना चाहिये", "अवैदिक के, स्त्री, नपुंसक, क्रूरस्वभाव वाले, रजस्वला, शत्रु, निन्दित, चुगलखोर, झूठ बोलने वाले, अन्न को बेचने वाले, वेश्या, विद्वन्निन्दक, कृषक, शास्त्रविक्रेता,

**वस्तुतस्तु श्रुतिस्मृत्योर्विरोधे विरोधाधिकरणन्यायेन श्रुतेः प्रबलत्वात् प्रागुदाहृतसर्वालिङ्गं स्थापयतीत्यादिप्रबलानेकश्रुतिविहितलिङ्गधारणस्य स्मृत्या निषेधायोगेन वेदतुल्यमहाभारते अनुशासनिकपर्वणि—"किमाहुर्भरतश्रेष्ठ विप्राः पात्रं सनातनम् । लिङ्गिनं ब्राह्मणं चैव ब्राह्मणं चाप्यलिङ्गिनम् ॥" (१३।२२।१) इति युधिष्ठिरेण पृष्टे—"सद्वृत्तिमपि विज्ञाय लिङ्गिने चेतराय च । देयमाहुर्महाराज उभावेतौ**

---

र्महाराज उभावेतौ तपस्विनौ ॥" (१३।२२।२) इति महाभारतवाक्येन तपःस्वाध्यायसद्वृत्तिविशिष्टब्राह्मणे लिङ्गिन्यलिङ्गिनि च पात्रत्वमवगम्यते ।

और ब्याज से जीने वाले के अन्न को भी स्वीकार नहीं करना चाहिये" मनुस्मृति के इस वाक्य में इस प्रकार के निषिद्ध व्यक्तियों की पंक्ति में लिंगधारियों को नहीं गिना गया है ।

श्रुति और स्मृति में विरोध होने पर विरोधाधिकरण न्याय से श्रुतियाँ प्रबल हो जाती हैं, तब स्मृतियाँ अपने आप दुर्बल हो जाती है, इस प्रकार मीमांसाकार निर्णय कर चुके हैं । इसलिये "सर्वलिङ्गं स्थापयति","ओं नमो ब्रह्मणे धारणम्" इस प्रकार के अनेक श्रुति वाक्यों से सिद्ध लिंगधारण को दुर्बल स्मृति वाक्यों से बाधित नहीं किया जा सकता, अतः सभी प्रकार से लिंगधारी लोग निर्दुष्ट हैं, ऐसा समझ लेना चाहिये ।

"तुष्यतु दुर्जनः" इस न्याय के अनुसार पूर्व में बताये गये 'शैवान् पाशुपतांश्चैव" इन स्मृति-वाक्यों को प्रमाण मान लेने पर भी इस श्लोक में आये हुए 'चक्रिणम्', 'लिङ्गधारिणम्' इन पदों का चक्र के चिह्न से युक्त होने पर भी दुष्कर्म, दुःसंग आदि से श्रुतिनिर्दिष्ट चक्रांक को छोड़कर लिंग को जो धारण करते हैं और मुक्तिप्रद एवं श्रुतिप्रतिपादित उस शिवलिंग को छोड़कर जो चक्रांक को धारण करते हैं, उस प्रकार के अधीर स्वभाव वाले व्यक्ति श्रुतिस्मृत्यादि निर्दिष्ट कर्मों से बाहर हो जाते हैं, ऐसा अर्थ कर लेना चाहिये, क्योंकि वे एक मत को छोड़ कर दूसरे मत में प्रवेश करने से पापात्मा हो जाते हैं ।

प्रथम भारतीय इतिहास ग्रन्थ महाभारत भी—"भारतः पञ्चमो वेदः" इस प्रमाण से वेद की तरह सर्वोत्कृष्ट माना जाता है । इसलिये इस ग्रन्थ में शिवलिंग

**तपस्विनौ ॥" ( १३।२२।२ ) इति भीष्मवचनेन लिङ्ग-धारिद्विजानां दानपात्रताविधानात् । तेषामदर्शनीयत्वायोगेन च नानेन लिङ्गधारिणां निन्द्यत्वम् ।**

**परन्तु—"यो वै स्वां देवतामतियजते प्र स्वायै देवतायै च्यवते न परां प्राप्नोति पापीयान् भवति" इति श्रुत्या "श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात् स्वनुष्ठितात्" ( भ० गी० ३।३५ ); "यः स्वधर्मपरित्यागादन्यधर्मं समारभेत् । तं**

---

"यो वै स्वां देवतामतियजते" इत्यादिश्रुतिस्मृतिभिर्यस्या देवताया दीक्षा येन गृहीता, तस्या यावज्जीवं तेन प्राधान्येनाराधनं करणीयमिति शास्त्र-सिद्धान्तः प्रतीयते। एवं स्थिते ये किञ्चित्कालं लिङ्गिनः, किञ्चित्कालं चक्रिणः, एवंरूपेणोभयाराधका भवन्ति, तेषामुक्तसिद्धान्तविरुद्धत्वादवश्यं गर्हणीयत्वमनुभवपथमारोहति । ये तु हृदयतः सत्यभावेन रागद्वेषौ विहा-

धारियों की श्रेष्ठता के बारे में जहाँ तक वर्णन किया गया है, उस पर थोड़ा-बहुत विचार करना उपयुक्त सा लगता है । इस महाभारत के आनुशासनिक पर्व में धर्म-राज युधिष्ठिर और भीष्म के प्रश्नोत्तर के समय धर्मराज प्रश्न करते हैं कि हे भरतकुल के भूषण भीष्म ! लोक में लिंगी ब्राह्मण और अलिंगी ब्राह्मण नाम से दो प्रकार के ब्राह्मण हैं । इनमें किन ब्राह्मणों को दान देना चाहिये ? ऐसा प्रश्न किये जाने पर भीष्म कहते हैं कि हे महाराज ! तपस्वी, अध्ययन-सम्पन्न और क्रियानिष्ठ लिंगी अथवा अलिंगी दोनों ही दान लेने के अधिकारी हैं ।

इस विषय में यह श्रुति प्रमाण है—यः = जो अधिकारी पुरुष, स्वां देवताम् = अपने मत के आचार्य द्वारा उपदिष्ट देवता को, अतियजते = अतिक्रमण कर लेता है, प्रस्वायै = अपने द्वारा पूजी जाने वाली, देवतायै = देवता से, च्यवते = भ्रष्ट हो जाता है, सः = वह भ्रष्ट, परां = उत्कृष्ट पद को, न प्राप्नोति = प्राप्त नहीं कर सकता, पापीयान् = पापात्मा, भवति = हो जाता है ।

इससे परम्परागत अपने मत के आचार्य से जिस देवता से सम्बद्ध दीक्षा को लेता है, उस देवता के चिह्नों को जब तक जीवित रहता है, तब तक नहीं छोड़ना चाहिये, ऐसा स्पष्ट हो जाता है । इस विषय में अन्यत्र भी कहा गया है कि दूसरे के धर्म का आचरण करने की अपेक्षा अपने मताचार्य से उपदिष्ट धर्मा-

**विलोक्य दुरात्मानं कुर्यात् सूर्यावलोकनम् ।। भिनत्ति वेद-मर्यादां स्वजात्याश्रमगोचराम् । आश्रयत्यन्तधर्मांश्च यः स पाषण्ड उच्यते ।।" इति भगवद्गीतादिवचनैः, "वरं स्वधर्मो विगुणो न पारक्यः स्वनुष्ठितः । परधर्मेण जीवन् हि सद्यः पतति जातितः ।।" ( १०।९७ ) इति मनुस्मृत्या, "अतियजेत निजां यदि देवतामुभयतश्च्यवते जुषतेऽप्यघम्" इत्यभियुक्तोक्त्या च स्वधर्मपरित्यागपूर्वकान्यधर्मस्वीकारिणो निन्द्यत्वेन, "चक्रिणं लिङ्गिनम्" इत्यत्रापि यस्तु प्रथमं लिङ्गीभूत्वा दुष्कर्मवशात् तदुपेक्ष्य चक्रीभवति, प्रथमं चक्रीभूत्वा तदुपेक्ष्य लिङ्गी वा भवति, तं दृष्ट्वा**

---

यैकदेवनिष्ठास्तन्मात्रलीनाशया भवन्ति, तेषां निन्दायामवसरो नास्ति। तादृशानेव शिवयोगिनो रात्रिन्दिवं परमशिवध्यानेन शिवमयत्वं प्राप्तान्

चरण गुणहीन होने पर भी श्रेष्ठ माना गया है। जो परम्परा से आये हुए अपने धर्म को छोड़कर दूसरे धर्म का आश्रय लेता है, उस व्यक्ति का मुँह नहीं देखना चाहिये। किसी कारणवश प्रमाद से देख लेने पर उस व्यक्ति से प्राप्त पाप के निवारण के लिए सूर्य का दर्शन करना चाहिये। जो अपनी जाति से सम्बद्ध आश्रमों का अतिक्रमण कर अन्य धर्मों का अनुसरण करता है, वह वेद की मर्यादा के विपरीत आचरण कर बैठा है, इसलिये वह पाषण्डी कहा जाता है।

मनुस्मृति में भी कहा गया है कि अपने मताचार्य से उपदिष्ट धर्म के सारहीन लगने पर भी उसी का अनुष्ठान करना चाहिये। परकीय धर्म के उपयुक्त लगने पर भी उसका अनुष्ठान नहीं करना चाहिये। जो अपने धर्म को छोड़कर अन्य धर्म से जीवित रहता है, वह जातिभ्रष्ट माना जाता है। अन्यत्र भी कहा गया है—जो अपने द्वारा पूजा की जाने वाली देवता को छोड़ कर दूसरी देवता की आराधना करता है, वह किसी भी देवता के अनुग्रह को न पाकर उभयतः भ्रष्ट तो हो ही जाता है, साथ ही वह पापात्मा भी हो जाता है।

इसलिये हर व्यक्ति को अपने जीवन में एक ही धर्म और एक ही देवता की शरण में रहना चाहिये। ऐसा न करके यदि वह कुछ समय तक लिंगधारी होकर भगवान् शिव की आराधना करता है और कुछ समय चक्रांकित होकर विष्णु की

**सचैलं स्नानमाचरेदित्येवार्थः स्वीकरणीयः । यस्तु सन्तप्तचक्रादिलिङ्गाङ्कितनुरित्यस्यापि लिङ्गपदस्य लाञ्छनपरत्वेन सन्तप्तचक्रादीनि च तानि लिङ्गानि च तैरङ्कितनुर्द्विजः श्रौतस्मार्ताद्यनधिकारीत्यर्थः, ब्राह्मणस्य तनुर्ज्ञेयेत्यादिना प्रागेव चक्राङ्कितनिषेधात्, "शङ्खचक्राङ्कितनुं वैष्णवं शिवदूषकम् । पश्येद् यदि प्रमादाद्वा कुर्यात् सूर्यावलोकनम् ।।" इत्याद्यनुरोधाच्च यदि लिङ्गपदस्य शिवलिङ्गपरत्वम्, तदा प्रथमं तप्तमुद्राङ्कितो भूत्वाऽनन्तरं तदुपेक्ष्य लिङ्गीभवति, तद्वैपरीत्येन चक्री वा भवति, सोऽपि बहिष्कार्य इत्येवं पूर्व-**

---

आराधना करता है, तो ऐसे अस्थिरमति व्यक्ति को उभयभ्रष्ट व पाषण्डी कहा जाता है । एक देवता की आराधना छोड़कर अनेक कामनाओं मे अनेक देवताओं की जो पूजा करता है, उसी को पाषण्डी, पतित अथवा व्रात्य कहते हैं । इसी अभिप्राय को "शैवान्‥‥श्रौतस्मार्तादिकर्मसु" इन श्लोकों का तात्पर्य समझ लेना चाहिये ।

## एकदेवोपासना

चराचरात्मक इस जगत् के सर्जक एक ही परमात्मा हैं, न कि अनेक । जैसे एक घर का एक मुखिया होता है और अन्य लोग उसके अधीन रहते हैं, तब उस घर का व्यवहार शान्तिपूर्वक चलता है । ऐसा न होकर अनेक व्यक्ति अपने को मुखिया मान बैठें तो उस घर की स्थिति विषम हो जाती है । इसी तरह एक ही दुनिया के अनेक सर्जक मान लेने पर कभी न कभी उनमें राग-द्वेष आदि उत्पन्न हो जाने पर "सुन्दोपसुन्द" न्याय की तरह सबके सब नष्ट हो सकते हैं । इसलिये सृष्टि, स्थिति और संहार का कर्ता एक ही है । वही उपासकों की अभिरुचि के अनुसार तथा उन लोगों की दृष्टि के अनुसार विष्णु, शिव, शक्ति आदि अनन्त आकृतियों में अभिव्यक्त होकर उन लोगों के पुण्य-पाप के अनुसार फलप्रदान करता है । इससे ऐसा लगता है कि भगवान् एक ही है । फिर भी विभिन्न मत के उपासक लोग अपने-अपने मतों की प्रक्रिया के अनुसार अलग-अलग नामों से उसे पुकारते हैं और इस तरह से उनका भगवान् अलग-अलग हो जाता है । वह भगवान् अच्छा है, यह भगवान् अच्छा नहीं है, ऐसा नहीं मानना चाहिये । गाय का दूध देश-भाषाओं के अनुसार अनेक नामों से पुकारा जाता है, फिर भी उसके स्वरूप में

**वद् वक्तव्यम्, अन्यथा—"क्रिमिकीटपतङ्गेभ्यः पशवः प्रज्ञयाऽधिकाः। पशुभ्योऽपि नराः श्रेष्ठास्तेषु श्रेष्ठा द्विजातयः।। द्विजातिष्वधिका विप्रा विप्रेषु कृतबुद्धयः। कृतबुद्धिषु कर्तारस्तेभ्यः संन्यासिनोऽधिकाः।। तेभ्यो विज्ञानिनः श्रेष्ठास्तेषु शङ्करपूजकाः। तेषु श्रेष्ठा महाभाग मम लिङ्गाङ्गसङ्गिनः।। लिङ्गाङ्गसङ्गिष्वधिकः षट्स्थलज्ञानवान् पुमान्। तस्मादप्यधिको नास्ति त्रिषु लोकेषु सर्वदा।। स वन्द्यः सर्वदा पूज्यः संसारविजिगीषुभिः। बहुनोक्तेन किं वत्स स एवाहं न**

---

सांसारिकतुच्छविषयसुखविमुखानधिकृत्य क्रिमिकीटपतङ्गेभ्यः, द्विजातिषु, तेभ्यो विज्ञानिनः, लिङ्गाङ्गसङ्गिषु, स वन्द्य इमानि वाक्यानि प्रवृत्तानि

तो किसी प्रकार का भेद नहीं दीखता। अपनी वंश-परम्परा के अनुसार उस भगवान् का जिस किसी रूप में ध्यान, पूजा और स्मरण करने पर भी हम लोगों के दुःख का निवारण तो कर ही देता है। अतः जन्म से प्राप्त हुए मत और अपने अभ्यस्त मार्ग को छोड़ कर अनभ्यस्त मत का अनुसरण नहीं करना चाहिये। मनुष्य यदि एकाग्रबुद्धि नहीं है, तो उसके मन में अनेक संशय उत्पन्न होते रहते हैं, वह अशान्त रहता है और इस तरह अपने जीवन को ही व्यर्थ गवाँ बैठता है। अनन्य निष्ठा से विशिष्ट व्यक्ति एक पतिव्रता स्त्री के समान है। धर्मशास्त्र के नियम के अनुसार स्त्रियाँ एक जन्म में एक ही विवाह करती हैं। जब पाणिग्रहण किया, उस समय पति कुरूप हो, सुन्दर हो, श्रीमान् हो, गरीब हो, सुखी हो, दुःखी हो, मूर्ख हो, विद्वान् हो— उसी को अपनी कुलदेवता मान कर उसी में निरतिशय प्रेम दिखलाती है। क्षणिक सुख अथवा अनेक प्रकार की कामनाओं से, संगदोष से अथवा धन की आशा से अन्य-अन्य पुरुषों का वरण करना साध्वी का लक्षण नहीं है। साध्वी वही है, जो अनन्यनिष्ठ होकर अपने पति की सेवा करती है। यही उसका एक मात्र धर्म है।

मत अनन्त होने पर भी सभी मतों में परमात्मा परिपूर्ण होकर रहता है। इसलिये अपनी अपनी भावना के अनुसार इष्टार्थ को प्रदान करने में जब परमात्मा समर्थ है, तब अपने मत को छोड़कर अन्य मत में प्रवेश क्यों किया जाय? इसी अभिप्राय से कहा गया है कि परमात्मा के द्वारा निर्मित जाति-धर्मों को जो अतिक्रमण कर लेता है, वह पाषण्डी हो जाता है। वह किसी भी कर्म का

**संशयः ।।" इति, "शिरोदेशेऽथवा कण्ठे हस्ते वक्षस्थलेऽपि वा । लिङ्गधारणहीनो यस्तं त्यजेदन्त्यजं यथा ।। कुण्डं च गोलकं चैव लिङ्गधारणवर्जितम् । तथा देवलकं चैव दृष्ट्वा चान्द्रायणं चरेत् ।। स्थूलाङ्गे त्विष्टलिङ्गं तु यो न धारयते द्विजः । दृष्ट्वा तं सहसा पुत्र सचैलं स्नानमाचरेत् ।। मस्तके बाहुदण्डे वा ललाटोर्ध्वप्रदेशके । अलिङ्गधारणं दृष्ट्वा कुर्यात् सूर्यावलोकनम् ।। यो न पूजयते भक्त्या लिङ्गं त्रिभुवनेश्वरम् । नासौ स्वर्गस्य मोक्षस्य न च राज्यस्य भाजनम् ।। शिवयोगिशरीरे तु नित्यं सन्निहितः शिवः । योगीन्द्रपूजनात् तस्मात् साक्षात् संपूजितः शिवः ।। ये योगिनं द्विषन्त्यज्ञाः सर्वपापेष्ववस्थिताः । ये शिवज्ञाननिरतं प्रद्विषन्तीह योगिनम् ।। विकल्पन्ते महात्मानं ये मूढाः शिवलिङ्गिनम् । ते**

---

मन्तव्यानि। शिरोदेशे, कुण्डं च गोलकं च, स्थूलाङ्गे त्विष्टलिङ्गं तु, मस्तके बाहुदण्डे वा—एषां चतुर्णां वाक्यानां शैवशिवाराधनविद्वेषस्याकर्तव्यत्वाभिप्रायकत्वम्, "यो न पूजयते भक्त्या लिङ्गं त्रिभुवनेश्वरम्। नासौ स्वर्गस्य मोक्षस्य न च राज्यस्य भाजनम् ।।" अस्य श्लोकस्य श्रुतिस्मृतिपुराणसिद्धान्तबोधकत्वं बोध्यम्। शिवयोगिशरीरे तु, ये योगिनं द्विषन्त्यज्ञाः,

अधिकारी नहीं समझा जाता। जो अपने आश्रम-धर्मों का अतिक्रमण कर चलते हैं, वे पतित कहे जाते हैं। इसी प्रकार स्कन्दपुराण आदि में भी कहा गया है कि ज्ञान में मच्छर की अपेक्षा मक्खियाँ, मक्खियों की अपेक्षा पक्षी, पक्षियों से पशु, पशुओं से मनुष्य, मनुष्यों से द्विज, द्विजों से विप्र, विप्रों से यज्ञकर्ता, यज्ञ करने वालों से संन्यासी, संन्यासियों से तत्त्ववेत्ता, तत्त्ववेत्ताओं से शिवलिंगाराधक, शिवलिंगाराधकों से शिवलिंगधारी, शिवलिंगधारियों से षट्स्थलज्ञानी श्रेष्ठ हैं। इनके बराबर तीनों लोकों में कोई नहीं है। वे ही वन्द्य (नमस्कार करने योग्य) हैं और वे ही पूज्य हैं। वह षट्स्थलज्ञानी मैं हूँ। इस प्रकार भगवान् शिव ने स्कन्द को प्राणियों का तरतम भेद सुनाया है।

वीरागम आदि में भी बताया गया है कि गले में, भाल भाग में, हाथ में, अथवा वक्षस्थल पर शिवलिंग को जो वीरशैव धारण नहीं करते, वे अन्त्यजों

**यान्ति पितृभिः सार्धं नरकेषु न संशयः॥" इति शङ्करसंहिता-वीरागममुकुटागमशिवधर्मोत्तरादिवचनविरोधापत्तेः।**

**ननु—"निगृहीताश्च ये राज्ञा चौर्यदोषेण कुत्रचित्। परदारान् विशन्तश्च रोषात् तत्पतिभिर्हताः॥ असमानैश्च सङ्कीर्णाश्चण्डालाद्यैश्च विग्रहम्। कृत्वा तैर्निहता ये च चण्डा-**

---

विकल्पन्ते महात्मानम्, एषां त्रयाणामपि पूर्ववत् शिवयोगिविद्वेषस्य जघन्यत्वबोधकत्वं ज्ञेयम्। विरोधापत्तेरिति। अस्य पूर्वोक्तेनान्यथेत्यने-नान्वयः। तत्रान्यथेत्यस्य "चक्रिणं लिङ्गिनं दृष्ट्वा सचैलं स्नानमाचरेत्" इत्यादिनिषेधानां दीक्षाविषये त्यागोपादानशालिचलितलिङ्गविषयकत्वाभाव इत्यर्थः।

पूर्वग्रन्थे एकां दीक्षां गृहीत्वा एनां परित्यज्यान्यां दीक्षां गृह्णन्ति, अनन्तरं तामपि परित्यज्य तृतीयाम्—एवंरूपा उपासनाविषयेऽलब्धपदाः पाषण्डपदार्थत्वेन दर्शिताः। स्कन्दपुराणादौ तु—"शिवोक्तां जातिमर्यादां योऽतीत्य भुवि वर्तते। स पाषण्ड इति ज्ञेयः सर्वकर्मबहिष्कृतः॥" इति वाक्येन जातिमर्यादापरित्यागः पाषण्डपदार्थ इत्युच्यत इति विरुद्ध्यतेऽयं ग्रन्थ इत्याशङ्कते—नन्वित्यादिना। "निगृहीताश्च ये राज्ञा" इत्युक्तिस्तु

के समान हैं, ऐसा समझ लेना चाहिये। अन्धा हो, गोलक (वर्णसंकर) हो, देवलक (देवपूजक) हो— सभी को लिंगधारण करना चाहिये। जो वीरशैव होकर अपने स्थूल देह में इष्टलिंग को धारण नहीं करते, उनका दर्शन तक नहीं करना चाहिये। शिर पर अथवा मस्तक पर शिवलिंग को धारण करना चाहिये। जो भक्ति से शिवलिंग की पूजा नहीं करता, वह स्वर्ग, मोक्ष अथवा राज्य तक प्राप्त नहीं कर सकता। लिंगधारी शिवयोगी के शरीर में भगवान् शिव निरन्तर निवास करता है। उनकी पूजा साक्षात् भगवान् शिव की ही पूजा मानी जाती है। उनसे द्वेष करने वाला पापात्मा अपने पितरों के साथ नरक के गर्त में गिरता है। इस प्रकार स्कन्द आदि पुराणों में बताया गया है। विष्णुपुराण आदि में भी बताया गया है कि चोरी करने वाला कारागार का निवासी, तिरस्कृत परस्त्री-गामी, निम्न जाति वालों से झगड़ा करने वाला चण्डालों का आश्रय लेने वाला, रोक लगाने वाला, आग लगाने वाला, विष (जहर) डालने वाला और अपने मत (धर्म) तथा आश्रम का अतिक्रमण करने वाला पाषण्डी कहा जाता है।

लादिसमाश्रिताः । बन्धाग्निविषदाश्चैव पाषण्डाः क्रूरबुद्धयः ।। शिवोक्तां जातिमर्यादां योऽतीत्य भुवि वर्तते । स पाषण्ड इति ज्ञेयः सर्वकर्मबहिष्कृतः ।। भ्रष्टो यः स्वाश्रमाचारात् पतितः सोऽभिधीयते ।।" इति विष्णुपुराणस्कन्दपुराणादौ चौर्यपरदारादिरतानामेव पाषण्डादिपदार्थनिर्वचनेन—"पाषण्डं पतितं व्रात्यम्" इत्यत्रापि पाषण्डपदं तत्परमेवेति चेन्मैवम्, नहि पाषण्डपदस्य नियतार्थकत्वम्, पुराणधर्मशास्त्रकोशादिषु बहुधा तन्निर्वचनात्, तत्रापि शक्तिनिश्चायककोशेनोक्तदिशा सर्वलिङ्गत्वस्य पाषण्डपदप्रवृत्तिनिमित्तत्वप्रतिपादनात्, तस्य चानियतदेवतोपासकस्मार्तेषु पूर्वोपपादितत्वेन तेषां तद्रूपत्वानपायात्, "अलिङ्गधारिणं दृष्ट्वा कुर्यात् सूर्यावलोकनम्" इत्यादिना तेषामदर्शनीयताया वज्रलेपायितत्वाच्चेति ।

---

प्रासङ्गिकी द्रष्टव्या । समाधत्ते—नहीत्यादिना । शब्दानामनेकार्थत्वदर्शनान्नायं विरोध इति भावः ।

**शंका**—ऐसा मानने पर "पाषण्डं पतितं व्रात्यम्" इस श्लोक में बताये गये पाषण्ड, पतित आदि पद चोरी करने वालों में, व्यभिचार करने वालों में, निन्द्य कार्य करने वालों में ही व्यवहृत होते हैं, न कि अन्य किसी में, यह बात कैसे मानी जाय ?

**समाधान**—यह पद जार, चोर आदि के लिये व्यवहृत किया गया है। इसके अतिरिक्त पुराण, धर्मशास्त्र और अमरकोश आदि में भी इन पदों का भिन्न भिन्न अर्थ बताया गया है। जैसे कि एक ही देवता की पूजा न करके अनेक देवताओं की पूजा करते हुये अनेक देवताओं का चिह्न धारण करने वालों को पाषण्डी कहा जाता है और संस्कार से रहित मानव व्रात्य कहे जाते हैं। लिंग धारण न करने वाले लोगों को देखना नहीं चाहिये, ऐसा प्रमाण-वाक्य होने से पाषण्ड आदि पद एकदेवोपासक लिंगधारियों में अन्वित न होकर अनेक देवताओं के उपासक होकर अनेक देवताओं के प्रतीकात्मक चिह्नों को धारण करने वालों में अन्वित होता है।

एवं पूर्वोदाहृतनिषेधवचनानां निन्दापरत्वमङ्गीकृत्येद-मुक्तम्, वस्तुस्थितिस्तावदाकर्ण्यतां सावधानेन । तथाहि—यत्याश्रमोक्तप्रकरणपठितपाषण्डं पतितमित्यादिवाक्यानाम्, "तिलकं चतुरस्रं वा द्वीपाश्वत्थदलाकृतिम् । ललाटे धारयेद्यस्तु न तं पश्येदनापदि ।। लिङ्गधारणहीनो यस्तं त्यजेदन्त्यजं यथा।" इत्यादिलिङ्गधारणपठितवाक्यानाम्, चक्रधारणप्रकरणपठित-तदतिरिक्तनिन्दापरवाक्यानां च नहि निन्दा निन्दितुमीष्टे, अपि तु स्तुत्यं स्तौतीति न्यायेन तत्तत्प्रकरणविहिततत्तदर्थ-

---

एतावता प्रबन्धेन—"आततायिनमाहन्यादपि वेदान्तपारगम्" इति न्यायेनाभ्युपगमवादेन च स्वविरोधिषु विरोधस्यौचित्येन तैः सह विवादे विचारप्रौढिं प्रदर्श्येदानीं सत्पक्षपातो हि धियां स्वभाव इति स्थित्या निन्दावाक्यानां वास्तविकतात्पर्यमाह—वस्तुस्थितिस्तावदिति । अय-माशयः—"अपशवोऽन्ये गोऽश्वेभ्यः पशवो गो अश्वाः" इति श्रौतवाक्यस्य पशुत्वविशिष्टानामपि हस्तिमहिषादीनां पशुत्वाभावं ब्रुवाणस्य पशुत्वनिषेधे न तात्पर्यम्, किन्वीदृशो गवाश्वयोर्महिमा यदग्रे पशवोऽपि हस्त्यादयोऽ-पशव उच्यन्ते, इत्येवंरूपयोर्गवाश्वयोः प्रशंसायामेव तात्पर्यं मीमांसकैः कल्प्यते । तदेवोच्यते—नहि निन्दा निन्दितुमीष्टे, अपि तु स्तुत्यमेव स्तौतीति । अनेनैव न्यायेन तिलकं चतुरस्रं वा, लिङ्गधारणहीनो यः, शैवान् पाशुपतांश्चैव, पाषण्डं पतितं व्रात्यम्, चक्रिणं लिङ्गिनं दृष्ट्वा, यस्तु संतप्तचक्रादि, मुनेरन्नं न भोव्यक्तमित्यादिवाक्यानां स्वस्वमतापेक्षयाऽ-

हर एक मत के आचार्य, उनके मत के अनुयायी अथवा योग, सांख्य आदि शास्त्रों के अनुयायी अपने-अपने सिद्धान्त को सुस्थिर बनाने के निमित्त अन्य मतों का स्वरूप बतला कर उनमें सारहीनता का ज्ञापन कराते हैं, क्योंकि अन्य सिद्धान्तों में जब तक सारहीनता का बोध न कराया जाय, तब तक अपने सिद्धान्त में जिज्ञासुओं की अभिरुचि का उदय नहीं होता । यहाँ दूसरे सिद्धान्त के अथवा उस सिद्धान्त में बताये हुए देवता के प्रति दूषण देने में तात्पर्य नहीं है, किन्तु अपने सिद्धान्त अथवा अपने सिद्धान्त में बताये हुए देवता की अत्यधिक स्तुति करते हुए उस देवता में अचंचल भक्ति का उदय कराकर मुक्ति की इच्छा

**प्रशंसापरत्वमेव वाच्यम्, अन्यथा—"तपोयज्ञफलादीनां विक्रेतारो द्विजोत्तमाः। यतयश्च भविष्यन्ति बहवोऽस्मिन् कलौ युगे ।। शुक्लदन्ता जिताक्षाश्च मुण्डाः काषायधारिणः। शूद्रा धर्मं चरिष्यन्ति युगान्ते समुपस्थिते ।।" इति लिङ्गपुराणवचनेन, "दुर्भोजनदुरालापा दुष्प्रतिग्रहतत्पराः। दुर्विहारदुराचारा वृथा-गर्वविदूषिताः ।। माठापत्यं च यतयः करिष्यन्ति धनाशया। ग्रामण्यनिरता यन्त्रमन्त्रतन्त्रविशारदाः ।। रण्डोपदेशनिरता-**

---

न्यमतनिन्दकानां यथासम्भवं स्वमतस्तुतावेव तात्पर्यं मन्तव्यम्, न तु तन्निन्दायाम्। अन्यथा केनापि प्रकारेण सत्यभावेन परमेश्वरनिष्ठावता-मुपासकानां कथं निन्द्यत्वमुपपद्येत। दम्भेन धर्ममनुतिष्ठन्तो वञ्चकास्तु सर्वमत एव निन्दिता भवन्तीति तेषां निन्द्यत्वेन तत्तन्मते निन्दावसरो नास्ति। ततश्च स्वस्वतात्पर्यविषयीभूतार्थमादाय नेमानि वाक्यानि परस्परं विरुन्धन्तीति सूपपादितो भवत्यविरोधः। अन्यथा तपोयज्ञफलादीनामिति। तत्रान्यथेत्यस्य शैवान् पाशुपतानित्यादिवाक्यानां वैष्णवादिग्रन्थेषु धृतानां मतान्तरहेयत्वबोधकानां स्वीयमतस्तुतिमात्रतात्पर्यकत्वाङ्गीकार इत्यर्थः। स्वार्थतात्पर्यकत्वाभ्युपगम इति फलितम्। अस्य यतीनामपि निन्द्यत्वापत्ते-रित्यनेनान्वयः। एतद्ग्रन्थकारलेखात्—"तपोयज्ञफलादीनां विक्रेतारो द्विजोत्तमाः। यतयश्च भविष्यन्ति बहवोऽस्मिन् कलौ युगे ।।", "शुक्लदन्ता जिताक्षाश्च मुण्डाः काषायधारिणः। शूद्रा धर्मं चरिष्यन्ति युगान्ते समुप-स्थिते ।। दुर्भोजनदुरालापा दुष्प्रतिग्रहतत्पराः। दुर्विहारदुराचारा वृथा-गर्वविदूषिताः ।। माठापत्यं च यतयः करिष्यन्ति धनाशया। ग्रामण्यनिरता यन्त्रमन्त्रतन्त्रविशारदाः ।। रण्डोपदेशनिरतास्तत्संभाषणतत्पराः। सर्वेषा-

रखने वालों को मुक्ति दिलाना पूर्वाचार्यों का ध्येय है। इस विषय में मीमांसा का एक न्याय प्रसिद्ध है कि जो वस्तु स्तुति करने योग्य है, उस वस्तु की स्तुति करने में ही तात्पर्य है, न कि अन्य वस्तु की निन्दा में। इसी को 'नहि निन्दा' न्याय कहते हैं। इसी न्याय को मीमांसक उदाहरण के रूप में दिखलाते भी हैं कि जैसे गाय और घोड़ा पशु वर्ग में है, वैसे ही ऊँट, भैंस, भैंसा आदि भी पशु वर्ग में हैं। लेकिन गाय और घोड़ा ही पशु है और हाथी, भैंस आदि पशु नहीं हैं, ऐसा

स्तत्सम्भाषणतत्पराः। सर्वेषामुपदेष्टारो वैराग्येण विवर्जिताः ।। वञ्चकाश्च भविष्यन्ति यतयः काञ्चनाशया । सर्वत्र विचरिष्यन्ति तृष्णया नगरादिषु ।। वयसा पयसा दध्ना क्षीरशाल्योदनेन च । यतिरेतैरनुदिनं प्रमत्तः पतितो भवेत् ।। काषायधारिणः केचिद् लम्पटा विषयेष्विह । एकदण्डास्त्रिदण्डाश्च मुण्डिनो लोकवञ्चकाः ।। शिश्नोदरपराश्चान्ये वेश्यासक्तास्तथाऽपरे । कपटा नास्तिकाः केचिद् वृथा वै वेषधारिणः ।। राजसेवां प्रकुर्वन्ति पिबन्ति रुधिरं परे । खादन्ति मांसं राजेन्द्र पिबन्ति मधु गर्विताः ।। तेषां सन्दर्शनादेव नरः किल्बिषमाप्नुयात् ।" इत्यादिस्कन्दादित्यपुराणवचनैर्यतीनामपि निन्द्यत्वापत्तेः । एवं च सकलवैदिकर्मानुष्ठातॄणां दानपात्रत्वादिना प्रसिद्धानां च वैष्णवस्मार्तानन्दतीर्थीयानां बहुजनवन्द्ययतीनां

---

मुपदेष्टारो वैराग्येण विवर्जिताः ।। याचकाश्च भविष्यन्ति यतयः काञ्चनाशया । सर्वत्र विचरिष्यन्ति तृष्णया नगरादिषु ।। वयसा पयसा दध्ना क्षीरशाल्योदनेन च । यतिरेतैरनुदिनं प्रमत्तः पतितो भवेत् ।। काषायधारिणः केचिद् लम्पटा विषयेष्विह । एकदण्डास्त्रिदण्डाश्च मुण्डिनो लोकवञ्चकाः ।। शिश्नोदरपराश्चान्ये वेश्यासक्तास्तथापरे । कपटा नास्तिका केचिद् वृथा वै वेषधारिणः ।।" इत्यादिनिषिद्धाचारबोधकवाक्यानां स्वार्थे तात्पर्यं नास्तीति लभ्यते । परमिदमत्यन्तमनुचितम्, एषां वाक्यानां स्वार्थे एव तात्पर्यात् । कलियुगोत्पन्नानां बहूनां निन्द्यत्वमापाद्येतेति चेत्, का क्षतिः ? सन्त्येव कलियुगभवाः प्रायेण निन्द्या निन्द्याचाराः, नहि तेषां परिग्रहमात्रेण पापकर्मणां पुण्यत्वं भविष्यति, वस्तुस्थितेरन्यथयितुमशक्यत्वात् । नहि बहूनां वेश्यासक्तत्वेन वेश्यासङ्गोऽपि धर्मत्वं प्राप्स्यति ।

श्रुति कहती है । प्रकरण के अनुसार गाय और घोड़े की स्तुति में ही इस श्रुति का तात्पर्य है, न कि भैंस आदि की निन्दा में ।

इसी तरह लिंगधारण के महत्त्व को नाना प्रकार से प्रकट करने के लिये वीरशैव सिद्धान्तकार अलिंगधारी की निन्दा करके अन्य मतों में सारहीनता को दिखलाते हैं । इस प्रकार के सभी वाक्य सन्दर्भ के अनुसार शिवलिंगधारण

**सर्वेषां चादर्शनीयत्वे प्रपञ्चमर्यादोच्छेदापत्तेः । तेषां च तत्तत्कर्मानुष्ठातृत्वदानपातृत्वविधायकवेदशास्त्रपुराणागमेतिहासविरोधापत्तिश्चेत्यलं मूषकग्रहणार्थं गिरिखननेनेति ।**

**ननु मा भून्नामोक्तस्मृतिभिर्लिङ्गधारणस्य निन्द्यत्वम्, तथाप्यमरकोशे ब्रह्मवर्गे—"धर्मध्वजी लिङ्गवृत्तिरवकीर्णी क्षतव्रतः" (२।७।५४) इति लिङ्गवृत्तिपदस्य निषिद्धनाममध्यपठितत्वेन धर्मस्येव ध्वजं चिह्नं यस्य स धर्मध्वजी । लिङ्गधारणमेव वृत्तिर्जीवनं यस्य स लिङ्गवृत्तिः, मिथ्यानुष्ठानलक्षणजीविकावतो नाम । अव व्रतान्तरे कीर्णं स्खलितं रेतो**

---

तस्मादसमञ्जस एवायं ग्रन्थः । तथाप्यशेषविधिनिषेधार्थपरिपालनस्याशक्यत्वात् प्रायश्चित्तीयत्वादिदानीं प्रायो न कश्चन मुक्तो भवतीति निषिद्धाचारिषूपेक्षयैव वर्तितव्यमिति कथञ्चित् सङ्गमनीयम् ।

"धर्मध्वजी लिङ्गवृत्तिरवकीर्णी क्षतव्रतः" ( २।७।५४ ) इत्यमरकोशे लिङ्गवृत्तिपदेन भक्त्या परमेश्वरतोषणार्थं लिङ्गधारिणां ग्रहणं न प्राप्नोति,

के प्राशस्त्य को प्रकाशित करते हुए शिवलिंग में सुदृढ़ भक्ति का उदय करा देने में समर्थ होते हैं । अन्य मतों की निन्दा करने में उनका तात्पर्य नहीं है ।

**शंका**—अमरकोश के ब्रह्मवर्ग में धर्मध्वजी, लिंगवृत्ति, अवकीर्णी और क्षतव्रती पदों के बीच लिंगवृत्ति पद भी है । इससे लिंगधारी निषिद्ध हैं, ऐसा भ्रम हो जाता है ।

**समाधान**—लिंगाभट्टि नामक व्याख्यान ग्रन्थ में इस श्लोक के धर्मध्वजी, लिंगवृत्ति, अवकीर्णी आदि पदों की व्याख्या देखने पर यह भ्रम दूर हो जाता है । वहाँ बताया गया है कि "धर्मस्येव ध्वजं चिह्नं यस्य स धर्मध्वजी" इस प्रकार के समास से वास्तव में धर्मबुद्धि न होने पर भी धर्म के प्रतीकों को धारण करके पेट भरने के लिये दिखावटी भक्ति को दिखलाने वालों को धर्मध्वजी कहा जाता है । "लिङ्गधारणं वृत्तिर्जीवनं यस्य स लिङ्गवृत्तिः" इस प्रकार के समास से लिंग में निष्ठा न होने पर भी जीविका के निमित्त गले में लिंग को धारण करके सारे शरीर में लाल ( गेरुआ ) वस्त्र पहन कर और भस्म एवं रुद्राक्ष धारण करके घूमने वाले कपट वेषधारी ही लिंगवृत्ति कहे जाते हैं । इसी प्रकार "अव = व्रतान्तरे,

यस्य सोऽवकीर्णी, क्षतं व्रतं यस्य सः क्षतव्रतः। नष्टब्रह्मचर्यस्य नामानीति तद्व्याख्यानभूतलिङ्गाभट्टीये लिङ्गवृत्तिपदस्य मिथ्यानुष्ठानजीविपरत्वेन व्याख्यानाच्च लिङ्गधारणमवद्यमेवेति चेन्न, मनुस्मृतौ—"धर्मध्वजी सदा लुब्धश्छाद्मिको लोकदम्भकः। वैडालवृत्तिकश्चैव हिंस्रः सर्वाभिनिन्दकः॥" (४।१९५) इत्यादिना निन्द्यान् विगणय्य "अलिङ्गी लिङ्गिवेषेण यो वृत्तिमुपजीवति। स लिङ्गिनां हरत्येनस्तिर्यग्योनौ च जायते॥" (४।२००) इत्यनन्तरस्मृतौ कञ्चिल्लिङ्गधारिब्राह्मणमपि धार्मिकमन्नस्वर्णादिकं सजातीयानामेव दास्यामीति नियमवन्तं श्रुत्वा कश्चिद् धूर्तः स्मार्तः कपटलिङ्गधारिवेषेण तद्गृहं प्रविश्य अन्नस्वर्णादिकं गृहीत्वा जीवति। मध्याह्नसमयसमागतो ह्यतिथिरन्नं दातृगृहे भुक्त्वा स्वीयसुकृतजालं तस्मै दत्त्वा तदीयपापपञ्जरं परिगृह्य गच्छतीति पुराणगाथानुरोधेनायमपि कपटवेषधारी तदीयपापपञ्जरं प्रतिगृह्य

---

वृत्तिपदस्य जीविकायां प्रसिद्धत्वेन देवताप्रदर्शनद्वारा जीविकार्थमेव ग्रहणस्यान्याय्यत्वादित्याह—मा भूदित्यारभ्य लिङ्गाभट्टकृतं व्याख्यानमपि कीर्ण = स्खलितं रेतोऽस्यास्तीति अवकीर्णी" तथा "क्षतं व्रतमस्येति क्षतव्रती" इस प्रकार के समास से ब्रह्मचर्य को जो खो बैठे हैं, ऐसा अर्थ होता है। लिंगवृत्ति पद का 'वृत्ति' शब्द जीवनयापन रूप अर्थ का प्रकाशक है। पहले अलिंगी होकर बाद में लिंगी वेश में शिवलिंग को कण्ठ में धारण करके लोगों को भ्रम में डाल कर उस लिंग के आधार पर पेट पालना केवल पाप का ही स्वरूप है। मोक्ष की आकांक्षा से निरन्तर शिव की पूजा, शिव का ध्यान, शिवस्मरण और शिवजप आदि वास्तविक कार्यों से जगन्नियामक भगवान् शिव को सन्तुष्ट करना ही लिंगधारण का मुख्य लक्ष्य होता है। इस लक्ष्य को छोड़ कर लिंगधारी के वेष में अपनी जीविका का निर्वहण करने वाला ही लिंगवृत्ति कहा जाता है। इस प्रकार के लिंगवृत्ति की निन्दा उपयुक्त ही है। इसी आशय का मनुस्मृतिकार इस प्रकार समर्थन कर रहे हैं कि— 'जो व्यक्ति शिवलिंगधारी नहीं है, वह लिंगधारी का वेष धारण करके साम्प्रदायिक शरणों के (शिवभक्तों के) घर जाकर अन्न

गच्छति, नियमभङ्गकारित्वात् । अनन्तरं तिर्यग्योनौ च जायत इत्युक्तत्वेनामरकोशपठितलिङ्गवृत्तिपदस्यापि तत्परत्वावश्यंभावान्न गुरुकृतदीक्षालब्धलिङ्गधारिब्राह्मणपरम् । अत एव मिथ्यानुष्ठानलक्षणजीविकावतो नामानीति लिङ्गाभट्टकृतव्याख्यानमपि संगच्छत इति । पुराणवचनानि तु सर्वलिङ्गं स्थापयतीत्यादिश्रुत्युपबृंहणत्वेन स्कान्दलैङ्गिकवचनानि कानिचिदुक्तान्येव । अन्यान्यपि लिङ्गधारणविधायकान्युदाह्रियन्ते । तत्र तावत् पद्मपुराणे शिवगीतासूपनिषत्सु सीतावियोगविह्वलरामचन्द्रान्तिकं गतवति भगवति लोपामुद्रावल्लभे तमभिवन्द्य कान्तावियोगजनितदुःखशान्तिकरतत्प्राप्त्युपायो वक्तव्य इति राघवेन पृष्टे निखिलसुरासुरदुर्जयशक्रजित्-कुम्भकर्णाद्यनुजतनुजवर्गवेष्टितदशकण्ठकण्ठलुण्ठनमन्तरेण जनकतनयाप्राप्तिर्न भवति, तच्च परमशिवप्रसादाधीनमित्युक्त्वा तत्प्रसादार्थं वेदसारशिवसहस्रनामभिर्मनुदीक्षां विधायैतैर्नामभिरुपास्यमानो महादेवः साक्षात्कृतो भूत्वा दिव्यास्त्रशस्त्रादिकं दास्यति, तेन

---

सङ्गच्छत इत्यन्तग्रन्थेन । वाक्यानि तु स्पष्टार्थकानीति न व्याख्यायन्ते ।

और सुवर्ण आदि का दान लेकर उन लोगों के व्रत को भ्रष्ट करते हैं, वे पापी पशु की जाति में जन्म लेते हैं" । इन सबसे स्पष्ट है कि यह वाक्य सम्प्रदाय के अनुसार गुरु से शिवदीक्षा संस्कार को पाकर परिशुद्ध देहवाला होकर जो शिवकला से विशिष्ट लिंग को धारण करता है, उसके निमित्त नहीं कहा गया है ।

## शिवगीता में लिंगधारण

इसके बाद पद्मपुराणान्तर्गत अगस्त्य-राघव संवादरूप शिवगीता से भी लिंगधारण सिद्ध किया जाता है । जब श्रीराम दण्डकारण्य में निवास करते थे, उस समय दुष्ट रावण ने सीता का अपहरण कर लिया । भगवान् राम सीता के वियोग में असह्य परिताप का जब अनुभव कर रहे थे, तब भगवान् अगस्त्य श्रीराम के पास आये । उस समय श्रीराम बहुत ही विनम्रता के साथ उनको प्रणाम कर

च रावणं निहत्य सीतां प्राप्स्यसीत्युक्त्वाऽन्तरधादित्यर्थक—"मोक्तुमैच्छत्ततः प्राणान् सानुजो रघुनन्दनः। लोपामुद्रापतिर्ज्ञात्वा तस्य सन्निधिमागमत् ॥" इत्यारभ्य—"एवमुक्त्वा मुनिश्रेष्ठे गते तस्मिन्निजाश्रमम्" इत्यन्तेनाभिधाय अनन्तराध्याये—"अथ रामगिरौ रामः पुण्ये गोदावरीतटे। शिवलिङ्गं प्रतिष्ठाप्य कृत्वा दीक्षां यथाविधि ॥ भूतिभूषितसर्वाङ्गो रुद्राक्षाभरणैर्युतः। अभिषिच्यजलैःपुण्यैर्गौतमीसिन्धुसम्भवैः॥ अर्चयित्वा वन्यपुष्पैस्तद्वद्वन्यफलैरपि। भस्मच्छन्नो भस्मशायी व्याघ्रचर्मासने स्थितः॥ नाम्नां सहस्रं प्रजपन् नक्तन्दिवमनन्यधीः॥" इत्यादिना दाशरथितपःप्रभावमुपवर्ण्य समनन्तरं

---

"अथ रामगिरौ रामः पुण्ये गोदावरी तटे। शिवलिङ्गं प्रतिष्ठाप्य कृत्वा दीक्षां यथाविधि ॥ भूतिभूषितसर्वाङ्गो रुद्राक्षाभरणैर्युतः। अभिषिच्य जलैः पुण्यैर्गौतमीसिन्धुसम्भवैः ॥ अर्चयित्वा वन्यपुष्पैस्तद्वद् वन्यफलैरपि। भस्मच्छन्नो भस्मशायी व्याघ्रचर्मासने स्थितः। नाम्नां सहस्रं प्रजपन् नक्तंदिवमनन्यधीः ॥" इत्यादिशिवगीताप्रदर्शितरामचन्द्रतपःप्रयोजकागस्त्य-नाना प्रकार से सत्कार करते हुए उनसे पूछते हैं कि हे महर्षिपुंगव! सीता के वियोग का दुःख असह्य होने के कारण मैं बहुत ही पीड़ा का अनुभव कर रहा हूँ! इस दुःख का उपशामक कोई उपदेश मुझे दीजिये। ऐसी प्रार्थना करने पर महर्षि अगस्त्य कहते हैं कि हे राम! रावण तो महाबलशाली है ही, साथ ही उसे सुरासुरों के विजेता इन्द्रजित्, कुम्भकर्ण आदि महान् बलशालियों की सहायता भी प्राप्त है। तुम वर्तमान स्थिति में उससे युद्ध करने में समर्थ नहीं हो और युद्ध में उन्हें मारे बिना तुम्हारा वियोगजन्य परिताप दूर नहीं हो सकता। ऐसा कहने पर श्रीराम कहते हैं कि—हे मुनिश्रेष्ठ! आप समुद्र को पार करके लंका में प्रविष्ट होकर रण में रावण का संहार करने का उपाय बताइये। इस समय तो आपके बिना मेरा कोई रक्षक नहीं है। ऐसी प्रार्थना करने पर भगवान् अगस्त्य कहते हैं कि—हे राम! नाशरहित जो पार्वतीपति हैं, उनकी आराधना करो। शीघ्र ही तुम्हारा मनोरथ पूर्ण हो जायगा। ब्रह्मा, इन्द्र आदि से अजेय उस रावण को भगवान् शिव की अनुकम्पा के बिना तुम मार नहीं

**दुष्करतपःप्रभावात् साक्षात्कृतेन परमशिवेन पाशुपतादि-दिव्यास्त्रशस्त्रादिकं दत्त्वा तत्त्वोपदेशः कृत इत्यभिहितम् । ततश्च शिवराघवसंवादे मोक्षासाधारणकारणतया भक्तिमार्ग-प्रदर्शनानन्तरम्—"भक्तियोगो मया प्रोक्त एवं कुरु रघूत्तम । सर्वकामप्रदान्मत्तः किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ।।" इति परमशिवे-**

---

भगवत्कृतोपदेशानन्तरमधिकारानधिकारनिरूपणावसरे—"अज्ञोऽपहासोऽ-भक्तश्च भूतिरुद्राक्षधारणे । लिङ्गिनो यश्च वा द्वेष्टि ते नैवात्राधिकारिणः ।।" इति लिङ्गधारिद्वेषिणां पाशुपतदीक्षायामनधिकारोक्त्या लिङ्गधारणस्य तत्कर्तॄणां च माहात्म्यमर्थात् सिद्धं भवति । रामचन्द्रस्य तपोवर्णने तु—"शिवलिङ्गं प्रतिष्ठाप्य" इत्युक्त्या "वालुकावेदिकामध्ये तल्लिङ्गं स्थाप्य

सकोगे । इसलिये शिवागमों के कथनानुसार शिवाराधना की योग्यता की उत्पादिका शिवदीक्षा मैं तुम्हें देता हूँ । शास्त्रमर्यादा के अनुसार तुम शिव की आराधना करो । इससे भगवान् शिव प्रत्यक्ष होकर तुम्हारी कामना को पूर्ण करेंगे । तुम तेजस्वी होकर अनायास ही शत्रु को जीत लोगे, तुम्हारी कामना के अनुरूप सिद्धि को प्राप्त कर लोगे, सुखपूर्वक राज्यभार का ग्रहण करोगे और शरीरपात के बाद शिवसायुज्य प्राप्त करोगे ।

तब श्रीराम ने कहा—हे मुनिश्रेष्ठ ! मैं कृतार्थ हूँ । समुद्र को पान करने वाले आप जब मुझ पर प्रसन्न हैं, तो मुझे क्या दुर्लभ हो सकता है ? मुझे शिवानुग्रहहेतुक शिवदीक्षा देने का अनुग्रह करें । ऐसी प्रार्थना करने पर अगस्त्य मुनि श्रीराम को शिवदीक्षा देकर और पाशुपत व्रत की विधि बता कर अपने आश्रम पधारते हैं । तब से श्रीराम महान् शिवभक्त होकर पुण्य नदी में स्नान करके भस्म, रुद्राक्ष आदि से अलंकृत होकर गोदावरी के तटवर्ती रामगिरि में शिवलिंग की प्रतिष्ठा करके पूजा करने का उपक्रम करते हैं । एक मास तक केवल फलों का सेवन करके, दूसरे मास में केवल गीली पत्ती खाकर, तीसरे माह में मात्र जल का पान करके, चौथे माह में केवल वायुभक्षण करते हुए निरन्तर दहराकाश में देदीप्यमान भगवान् शिव का ध्यान करते हुए अतिकठोर तपस्या करते हैं । इतने में प्रलयकालीन गर्जना की तरह बड़ी भयंकर ध्वनि होती है । उस ध्वनि को सुनकर भय एवं भ्रान्ति से विह्वल श्रीराम आकाश की तरफ देखते हैं, तो आकाश में एक अद्भुत तेज का पुंज दिखाई पड़ता है । यह तो भयंकर राक्षसों की

**नाभिहिते—"भगवन्मोक्षमार्गोऽयं त्वया सम्यगुदाहृतः। तत्राधिकारिणं ब्रूहि तत्र मे संशयो महान्॥" इति रामप्रश्ने— "ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रास्त्रियश्चात्राधिकारिणः। ब्रह्मचारी गृहस्थो वाऽनुपनीतोऽथवा द्विजः। वनस्थो वाऽवनस्थो वा यतिः पाशुपतव्रती॥ बहुनात्र किमुक्तेन यस्य भक्तिः शिवार्चने। स एवात्राधिकारी स्यान्नान्यचित्तः कथञ्चन॥" इत्यधिकारिणो विगणय्य अनन्तरम्—"जडोऽन्धो बधिरो मूको**

---

रावणः। अर्चयामास गौरीशं पुष्पैराहुतिगन्धिभिः॥" इत्यादिवाल्मीकि-

माया है, ऐसा समझकर कोप की अधिकता के कारण युद्ध करने के लिये सन्नद्ध होकर हाथ में धनुष, बाण. चक्र, महाचक्र और कालचक्र आदि को लेकर वे इनका प्रयोग करने लगते हैं। ये सब अस्त्र समुद्र में गिरने वाले ओलों की तरह उस ज्योति में लीन हो जाते हैं। इस विस्मयजनक स्थिति को देख कर लक्ष्मण मूर्च्छित हो जाते हैं। इस दृश्य को देख कर श्रीराम भय से आकुल होकर जमीन पर घुटने टेक कर आँख मूँद कर उच्च स्वर से शिवसहस्रनाम का उच्चारण करते हुए नाना प्रकार के स्तोत्रों से स्तुति करके जब ध्यान में डूब जाते हैं, तो फिर दूसरी बार एक भयंकर शब्द सुनाई पड़ता है। पृथिवी डर से काँपने लगती है, पर्वत डोलने लगते हैं, दसों दिशाएँ प्रतिध्वनित हो उठती हैं, देवता लोग आकाश से पुष्पवृष्टि करने लगते हैं।

तब श्रीराम अपने ध्यान को समाप्त कर हाथ जोड़ कर धीरे से उठते हैं। उस समय वृषभारूढ एवं करोड़ों सूर्य के समान प्रकाश्यमान भगवान् शिव प्रत्यक्ष होकर श्रीराम को आश्वासन देकर वरप्रदान करते हुए शत्रुविजयहेतुक पाशुपत आदि अस्त्रों का उपदेश करते हुए कहते हैं कि—हे राम! इस समय मैंने तुम्हें जो उपदेश किया है, तदनुसार तुम आचरण करो। ऐसा भगवान् शिव द्वारा कहे जाने पर श्रीराम ने उनसे कहा कि—हे देवदेव परमेश्वर! लोककण्टक रावण को जीतने के लिये महास्त्र एवं उनके प्रयोग करने का समय एवं विधि बताने के साथ ही आपने मोक्षमार्ग का भी उपदेश किया है। अब इस मोक्ष का अधिकारी कौन है, इस विषय को जानने की मेरी अभिलाषा है। ऐसी प्रार्थना करने पर ईश्वर ने कहा कि—हे राम! ज्यादा कहने की जरूरत नहीं है? जो अनन्य चित्त से शिव की आराधना ( भक्ति ) करता है, वही मोक्ष का अधिकारी

निश्शौचः कर्मवर्जितः । अज्ञोपहासोऽभक्तश्च भूतिरुद्राक्षधारणे । लिङ्गिनो यश्च वा द्वेष्टि ते नैवात्राधिकारिणः ।।'' इत्यपवर्गानधिकारिनिरूपणे लिङ्गाङ्गिदूषकाणां मोक्षानधिकारित्वप्रदर्शनाल्लिङ्गधारणसिद्धिः, लिङ्गाङ्गिनिन्दकानामनधिकारित्वप्रदर्शनेन लिङ्गधारणवतां तदासक्तचित्तानां च मोक्षाधिकारित्वमर्थात् सिद्धमित्यवगन्तव्यम् ।

अपि च—''महाजनो येन गतः स पन्थाः'' इति न्यायेन कश्यपात्रिभरद्वाजादिमहर्षिसंघेन हिरण्यगर्भनारायणादि देवतासमाजेन लक्ष्मीसरस्वतीप्रमुखमहाशक्तिभिरन्यैश्चात्यन्ताभ्यर्हितैः शिवलिङ्गधारणस्याचरितत्वेन तस्य वैदिकजनपरिग्राह्यत्वमकामेनापि स्वकरणीयम् । तथाहि लैङ्गे—

---

रामायणप्रदर्शितरावणकर्तृकशिवस्थापनवद् वेदिकादौ स्थापनमेव दर्शितम् । परन्तु लिङ्गिनो यश्च वा द्वेष्टीत्युक्तिर्लिङ्गसत्त्वमवश्यं गमयति ।

एवम्—''कश्यपात्रिभरद्वाजगौतमाद्या महर्षयः । धारयन्ति सदा लिङ्गमुत्तमाङ्गे विशेषतः ।।'' इत्यादि, लिङ्गं त्रिभुवनेश्वरमित्यन्तं लिङ्गपुराणवाक्यम्, तथोरःस्थले हरिर्लिङ्गमित्यादि धृत्वा मूर्ध्नि पितामह इत्यादि

है । जो बुद्धिहीन, अन्धा, बहिरा, गूँगा, विहित कर्मों को न करने वाला, दैव भक्तिरहित और उपहासक है, विभूति एवं रुद्राक्ष आदि में जो निष्ठा नहीं रखता हैं, वह मोक्ष का अधिकारी नहीं हो सकता । जो शिवलिंगधारियों से द्वेष करता है, वह भी मोक्ष के लिये अधिकारी नहीं हो सकता ।

### पुराण और लिंगधारण

'महाजनो येन गतः स पन्थाः'' अर्थात् शास्त्रज्ञ, तपोनिष्ठ और ज्ञानवृद्ध महानुभाव अनादि काल से जिस मार्ग का अनुसरण कर रहे हैं उसी मार्ग का अनुसरण सभी को करना चाहिये । इस लौकिक न्याय के अनुसार पूर्व काल में प्रसिद्ध उस शिव लिंग को कौन कौन अपने कण्ठ आदि उत्तम अंगों में धारण करके और आराधना करके कौन सा फल प्राप्त कर लिया है ? यह बात व्यास महर्षि द्वारा रचित लिंगपुराण में सुस्पष्ट की गई है । वहाँ कहा गया है कि महान् तपस्वी कश्यप, अत्रि, भरद्वाज और गौतम आदि महर्षि लोग शिवलिंग

**''कश्यपात्रिभरद्वाजगौतमाद्या महर्षयः। धारयन्ति सदा लिङ्गमुत्तमाङ्गे विशेषतः।। नारायणोऽपि भगवान् देवा ब्रह्मादयोऽनघाः। धारयन्त्युत्तमाङ्गेषु शिवलिङ्गमनामयम्।। लक्ष्मीसरस्वतीमुख्याः स्वललाटोर्ध्वदेशके। धारयन्त्यप्रमादेन लिङ्गं त्रिभुवनेश्वरम्।।'' इति। स्कान्दे शङ्करसंहितायाम्—''उरःस्थले हरिर्लिङ्गं धृत्वा मूर्ध्नि पितामहः। लिङ्गस्थं मां समाराध्य स्वं स्वं पदमवापतुः।। मल्लिङ्गं मस्तकाद्यङ्गे धृत्वा शक्रपुरोगमाः। देवा मां लिङ्गमध्यस्थं पूज्य स्वं स्वं पदं ययुः।। लक्ष्मीसरस्वतीमुख्या देव्यो मल्लिङ्गमादरात्। धृत्वा निजाङ्गे तल्लीनभावा जग्मुः परं सुखम्।।'' इति। सिद्धान्तशिखामणौ—''ब्रह्मविष्ण्वादयो**

---

शङ्करसंहितावाक्यत्रयम्, एवम्—''ब्रह्मविष्ण्वादयो देवा मुनयो गौतमादयः'' (६।५५) इत्यादिसिद्धान्तशिखामणिवाक्यद्वयं विधिबोधकपदाभावेऽपि महाजनाचारदर्शनेन लिङ्गधारणस्य कर्तव्यत्वं व्यञ्जयन्ति। ''रौद्रं समभ्यर्च्य

को अपने उत्तम अंगों में निरन्तर धारण करते हैं। षड्गुणैश्वर्य सम्पन्न नारायण, चतुर्मुख ब्रह्मा और इन्द्र आदि आठ दिक्पाल भी भवरोग विनाशक इस शिवलिंग को अपने उत्तम अंगों में धारण करते हैं। लक्ष्मी, सरस्वती, शची देवी आदि महाशक्तियाँ भी त्रिभुवनाधिपति स्वरूप शिवलिंग को बहुत ही जागरूकता से अपने अपने भाल भागों में धारण करती हैं। स्कन्दपुराण की शंकरसंहिता में बताया गया कि शिवलिंग को विष्णु ने अपने वक्षस्थल में और ब्रह्मा ने शिर पर धारण करते हुए उस शिवलिंग में रहने वाले भगवान् शिव की निरन्तर पूजा कर विष्णुपद और ब्रह्मपद को प्राप्त किया है। इन्द्र आदि देवता शिवलिंग को मस्तक, कण्ठ, वक्षस्थल आदि उत्तम अंगों में धारण करते हुए निरन्तर पूजा करने के कारण अपने अपने पद को प्राप्त करते हैं। लक्ष्मी, सरस्वती आदि देवियाँ उस शिवलिंग को अपने अंगों में धारण कर और उसी लिंग में अपने मन को लीन कर निरतिशय सुख को प्राप्त करती हैं।

सिद्धान्तशिखामणि में भी कहा गया है कि ब्रह्मा, विष्णु आदि देवता, गौतम आदि महर्षि, लक्ष्मी आदि शक्तियाँ शिवभक्ति से विशिष्ट होकर निरन्तर अपने अपने उत्तम अंगों में शिवलिंग को धारण करते हैं।

देवा मुनयो गौतमादयः। धारयन्ति सदा लिङ्गमुत्तमाङ्गे विशेषतः ॥ लक्ष्म्याद्यादिशक्तयः सर्वाः शिवभक्तिविभाविताः। धारयत्यलिकाग्रेषु शिवलिङ्गमहर्निशम् ॥"(६।५५-५६) इति। अत्र च—"उत्तमाङ्गे गले वापि" इत्यादिवचनावगमितलिङ्ग-धारणस्थानविशेषप्रदर्शनपूर्वकं देवर्षीणां लिङ्गधारणं स्पष्टमेव। ब्रह्मवैवर्ते—"रौद्रं समभ्यर्च्य हि लिङ्गमादौ शिलामयं चारु हरिः स्वभक्त्या। सुदुर्लभं वैष्णवमाद्यमग्र्यमवाप्तवानेष परं पदं तत् ॥"

आदित्यपुराणे—"ब्रह्मा पूजयते नित्यं लिङ्गं शैलमयं शुभम्। यस्य सम्पूजनादेव प्राप्तं ब्रह्मत्वमुत्तमम् ॥ शक्रोऽपि देवराजेन्द्रो लिङ्गं मणिमयं शुभम्। भक्त्या पूजयते नित्यं तेन शक्रत्वमाप्तवान् ॥ इन्द्रनीलमयं लिङ्गं विष्णुः पूजयते सदा। विष्णुत्वं प्राप्तवांस्तेन वैकुण्ठं च सनातनम् ॥ सोमो मुक्तामयं लिङ्गं धनदो हैमलिङ्गकम्। वायुः पित्तलजं

---

हि लिङ्गमादौ शिलामयं चारु हरिः स्वभक्त्या" इत्यादिब्रह्मवैवर्तादिवाक्यैः शिलामयस्येन्द्रनीलमणिमयस्य च रुद्रलिङ्गस्य पूजनाद् विष्णोः शैलमयस्य पूजनाद् ब्रह्मणो मणिमयस्य पूजनाच्छक्रस्य मुक्तामयस्य पूजनाच्चन्द्रस्य सुवर्णमयस्य पूजनात् कुबेरस्यापि शिलामयस्य शिवलिङ्गस्य पूजनाद् वायोः कांस्यलिङ्गस्य पूजनाद् वसूनां स्फटिकलिङ्गस्य पूजनाद्

ब्रह्मवैवर्त पुराण का कहना है कि हरि ( विष्णु ) शिलामय लिंग की भक्ति से आराधना करके किसी से भी अलभ्य, जगद्रक्षण के निमित्त अपेक्षित कर्तृत्व को प्राप्त कर सर्वोत्कृष्ट विष्णुपद पर विराजमान हैं।

आदित्यपुराण में भी कहा है कि चतुर्मुख ब्रह्मा प्रतिदिन शिलामय शिवलिंग की आराधना करके जगत्सर्जनकर्तृत्व को, देवता सार्वभौम देवेन्द्र रत्नमय शिवलिंग की आराधना करके स्वर्ग के आधिपत्य को, विष्णु इन्द्रनीलमय लिंग की आराधना करके जगद्रक्षणकर्तृत्व को, चन्द्रमा मुक्तामय लिंग की आराधना करके जगत् को प्रकाशित करने की सामर्थ्य को, कुबेर सुवर्णमय लिंग की आराधना करके नव-

**लिङ्गं वसवः कांस्यलिङ्गकम् ।। अश्विनौ मरुतश्चैव स्फाटिकं लिङ्गमादरात् । दिवाकरस्ताम्रमयं पन्नगास्तु प्रवालकम् ।। असुराः कार्षजं लिङ्गं पिशाचास्त्रपुजं तथा । एवं देवाः सगन्धर्वाः सयक्षोरगराक्षसाः ।। पूजयन्ति सदा लिङ्गमीशानं सुरनायकम् ।।" इति । पराशरपुराणे—"रौद्रं लिङ्गं महाविष्णुर्भक्त्या शुद्धं शिलामयम् । चारुचित्रं समभ्यर्च्य लब्धवानुत्तमं पदम् ।।", भारते द्रोणपर्वणि—"देवदेवस्त्वचिन्त्यात्मा ह्यजय्यो विष्णुरव्ययः । सर्वरूपं भवं ज्ञात्वा लिङ्गेऽर्चयति तं प्रभुम् ।। तस्मिन्नभ्यधिकां प्रीतिं करोति वृषभध्वजः ।।" इति । कूर्मपुराणे—"ब्रह्मणः सृष्टिकर्तृत्वं विष्णोर्दानवमर्दनम् । स्वर्गाधिपत्यमिन्द्रस्य शिवलिङ्गस्य पूजनात् ।।" इति ।**

---

अश्वमरुतां ताम्रमयस्यार्चनाद्, दिवाकरस्य प्रवाललिङ्गपूजनात् पन्नगानां कार्षजलिङ्गपूजनादसुराणां रङ्गमयलिङ्गपूजनात् पिशाचानां स्वस्वाधिकारप्राप्तिबोधनद्वारा सर्वेषां देवानां तत्तच्छिवलिङ्गे शिवाराधकत्वमिष्टशिवलिङ्गसान्निध्यं च सूचितं भवति। एवं भारते द्रोणपर्वणि वर्तमानं सर्वभूतभवं ज्ञात्वेत्यादिवाक्यमपि व्याख्येयम् ।

निधियों के स्वामित्व को प्राप्त करते हैं। वायुदेव पीतल के लिंग की, अष्टवसु फूल (कांस्य) के लिंग की, अश्विनीकुमार एवं अन्य देवता स्फटिक लिंग की, सूर्य ताम्रलिंग की, नागेन्द्र मणिमय लिंग की, असुर गूलर की लकड़ी से बनाये गये लिंग की, पिशाच रांगा के लिंग की प्रतिदिन पूजा करते हुए अपने-अपने अभिलषित स्थिरपद को प्राप्त करते हैं। ऐसे ही यक्ष, गन्धर्व, राक्षस और उरग (नाग) आदि समस्त देवदानव देवोत्तम भगवान् शिव की आराधना करते हैं। पराशर पुराण का कहना है कि जगद्रक्षणशील महाविष्णु ने शिलामय लिंग की भक्ति से आराधना करके अत्युत्तम विष्णुपद को प्राप्त किया है। महाभारत के द्रोणपर्व में कहा गया है कि नाशरहित, अजेय, देवोत्तम, अतिसूक्ष्म और अचिन्त्य स्वरूप विष्णु भवशब्दवाच्य निग्रहानुग्रहसमर्थ भगवान् शिव की आराधना करके ही वृषभध्वज परमेश्वर की प्रीति को प्राप्त कर सके हैं। कूर्मपुराण का भी कहना है कि शिवलिंग की पूजा करके ही ब्रह्मा ने जगत् की सृष्टि करने की सामर्थ्य को, विष्णु ने समस्त राक्षसों का संहार करने की शक्ति को, इन्द्र ने सार्वभौमस्वरूप स्वर्गलोकाधिपत्य को प्राप्त किया है।

नन्वत्र भारतब्रह्मवैवर्तादित्यपुराणादिवचनैः सर्वदेवानामन्येषां च तत्तत्फलोद्देशेन पीठादावेव शिवलिङ्गपूजनमभिहितमिति कथं शरीरधृतलिङ्गपूजापरत्वं तद्वचनानाम् ? इति चेन्मैवम्, स्कान्दलैङ्गादिपूर्वोदाहृतवचनैरिन्द्रोपेन्द्रहिरण्यगर्भादीनां मस्तककन्धरादिधारणस्थानप्रदर्शनपूर्वकं लिङ्गधारणविधानेन लिङ्गधारिणां करपीठपूजायाः साधितत्वेन च भारतादिवचनानां तद्विरुद्धदारुपीठाद्यधिकरणकशिवलिङ्गपूजापरत्वा-

---

पीठादावेवेति । वस्तुतस्तत्रेष्टापत्तिरुचिता, अष्टादशसु पुराणेषु भारतादीतिहासेषु च वर्तमानानां सर्वेषां वाच्यानामेकस्मिन्नेवार्थे उपसंहारसाहसे फलाभावात् । बहूनि वाक्यानि सोमनाथमल्लिकार्जुनकेदारेश्वरादिज्योतिर्लिङ्गमाहात्म्यप्रख्यापकानि सन्ति । बहूनि वेदिप्रतिष्ठितशिवलिङ्गपूजामाहात्म्यबोधकानि सन्ति । तेषां सर्वेषामिष्टलिङ्गविषयकत्वोपपादने उपपादयितुरप्रामाण्यापत्तेः । तस्माल्लिङ्गपुराणकामिकागमादिवाक्यैरेव स्वेष्टमेतद्

**शंका**—ब्रह्मवैवर्न, आदित्यपुराण और महाभारत आदि ग्रन्थों में विष्णु आदि समस्त देव और दानवों ने शिवलिंग की पूजा की, ऐसा तो बताया गया है, किन्तु शिवलिंग को देह में धारण करते हुए उस शिवलिंग की हथेली पर रखकर पूजा करने की बात तो कहीं नहीं की । इसलिये जमीन पर प्रतिष्ठित सोमनाथ, मल्लिकार्जुनलिंग और केदारलिंग आदि पुराणप्रसिद्ध ज्योतिर्लिंगों की पूजा करने से अथवा इन्द्रनील, स्फटिक आदि के शिवलिंगों को काष्ठ, रजत अथवा सुवर्ण आदि पीठों पर रखकर पूजा करने से उनको फल मिला, ऐसा तो कह सकते हैं, परन्तु निरन्तर देह में धारण करके नियमित रूप से हथेली पर रखकर पूजा करने से उक्त फल मिला, ऐसा कैसे कह सकते हैं ?

**समाधान**—ऐसी बात नहीं, अभी बताये गये लिंगपुराण, स्कन्दपुराण और सिद्धान्तशिखामणि आदि ग्रन्थों में ब्रह्मा, विष्णु और इन्द्र आदि देवता; लक्ष्मी, सरस्वती आदि देवियाँ सबके सब शिवलिंग को अपने उत्तम अंगों में धारण करते हैं, ऐसा बताया गया है । ब्रह्मवैवर्त, आदित्यपुराण, महाभारत आदि ग्रन्थ सामान्यतया लिंगपूजा की बात करते हैं, तो भी अपनी हथेली पर रखकर नियमित रूप से प्रतिदिन पूजा करते हैं, इस प्रकार के पुष्ट कथन के परिशीलन से और

योगेन हस्ताधिकरणकपूजाविधायकत्वे सिद्धे नारायणेन्द्रादीनां लिङ्गधारणसिद्धेर्वज्रलेपायितत्वादिति ।

किञ्च, "ईश्वरं तमहं वन्दे यस्य लिङ्गमहर्निशम् । यजन्ते सह भार्याभिरिन्द्रज्येष्ठा मरुद्गणाः ।।" इति ब्रह्माण्डपुराणे चिदम्बरसंहितावचनेनापीन्द्रादीनां लिङ्गधारणं साक्षादेव सिद्धं भवति । तत्र—"यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु" (१००२ भ्वा०) इति सूत्रेण यजधातोः सम्बन्धरूपसङ्गतिकरणार्थकत्वेनेन्द्रज्येष्ठा इन्द्रप्रमुखा मरुद्गणा देवा यस्य शिवस्य शरीरभूतं लिङ्गंभार्याभिः सहयजन्तेऽविभाज्यसम्बन्धेन धारयन्तीत्यर्थः ।

---

ग्रन्थकृद्भिः साधयितुमुचितम् । लिङ्गात्मकशिवविग्रहे शिवपूजाविधायकानि तु परःसहस्राणि वाक्यानि सन्तीति नास्ति तदंशे कस्यापि विवादः ।

एवमेव—"ईश्वरं तमहं वन्दे यस्य लिङ्गमहर्निशम् । यजन्ते सह भार्याभिरिन्द्रज्येष्ठा मरुद्गणाः ।।" इति चिदम्बरसंहितावाक्ये यजधातोः "यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु" (१००२ भ्वा०) इति पाणिनीयधातुपाठदर्शितसङ्गत्यर्थकत्वोपपादनक्लेशाश्रयणमपि व्यर्थम्, यजन्त इत्यस्यात्यन्तप्रसिद्धपूजयन्त इत्यर्थं इव सङ्गच्छन्त इत्यर्थे विचारवतां श्रद्धानुत्पत्तेः, बहूनां वाक्यानां स्वार्थसाधकानां सद्भावेन कस्यचिद् वाक्यस्यैतादृशक्लिष्टव्याख्यानेन स्वेष्टोपयोगित्वोपपादने प्रयोजनाभावाच्च ।

कण्ठ आदि स्थानों में धारण करते हैं, ऐसी एकवाक्यता का निश्चय करना ही उचित है, न कि सुवर्ण आदि पीठों पर रखकर पूजा करते हैं, ऐसा निश्चय करना । इसके अतिरिक्त—"इन्द्र आदि देवता अपनी अपनी धर्मपत्नियों के साथ निरन्तर जिस परम शिवलिंग को धारण करते हैं, उस शिवलिंग को मैं नमस्कार करता हूँ" । इस प्रकार ब्रह्माण्डपुराण की चिदम्बरसंहिता में निर्दिष्ट होने से इन्द्र आदि देवता शिवलिंग को धारण करते थे, ऐसा स्पष्ट हो जाता है । इस श्लोक के—'यजन्ते' इस धातु का 'धारण करते हैं' ऐसा अर्थ लिया गया है, क्योंकि "यज देवपूजासंगतिकरणदानेषु" इस पाणिनीय धातुपाठ में 'संगतिकरण' ऐसा एक अर्थ स्वीकार किया गया है । इस 'संगतिकरण' पद के सम्बन्धबोधक होने से देवता लोग अविभाज्य सम्बन्ध से शिवलिंग को धारण करते हैं, ऐसा निश्चय हो जाता है ।

**नन्वेवमपीन्द्रादीनां हेमपीठादौ मणिमयादिलिङ्गपूजा-समये चन्दनलेपादिकादाचित्कसम्बन्धेनापि यजधात्वर्थसङ्गति-करणरूपार्थसिद्धेरविभाज्यसम्बन्धेन धारयन्तीत्यर्थः कथं सिद्धचतीति चेन्न, यावदहःकालवाचकाहःशब्दस्य निशाकाल-मात्रवाच्यनिशाशब्दस्य च यजधात्वन्वये सार्वकालिकधारण-सिद्धावविभाज्यसम्बन्धेनैव तत्सिद्धेः। न च यजधातोः सङ्गति-करणार्थकत्वेऽपि सङ्गतेर्यावदहर्निशकालीनत्वसिद्धावप्यन्तर्य-**

---

एवमेव हेमपीठादौ मणिमयादिशिवलिङ्गस्येन्द्रादिकर्तृकपूजासमये हस्तकरणकचन्दनलेपादिना यजधातुप्रतिपाद्यसङ्गत्यर्थस्य निर्वाहादविभाज्य-सम्बन्धस्य न सिद्धिरित्याशङ्क्याह—अहर्निशमिति। तद्घटकस्याहःशब्दस्य यावद्दिनवाचकतया निशाशब्दस्य यावद्रात्रिवाचकतया "कालाध्वनोरत्यन्त-

**शंका**—लेकिन इस श्लोक में आये हुए 'यजन्ते' इस धातु का देवपूजा से सम्बद्ध भी अर्थ तो बताया गया है। इससे इन्द्र आदि देवता सुवर्ण आदि बाह्य पीठों के ऊपर रत्नमय शिवलिंग को रखकर प्रातःकाल आदि समयों में चन्दन आदि पूजा-द्रव्यों को धारण कराते हैं, यह अर्थ ही संगत लगता है। इस प्रकार की एक एक समय पर की जाने वाली पूजा को छोड़कर निरन्तर देह में धारण करना चाहिये, ऐसा अर्थ क्यों स्वीकार किया जाय ?

**समाधान**—इसलिये कि 'ईश्वरं····मरुद्गणाः" इस चिदम्बरसंहिता के श्लोक में 'यजन्ते' ऐसा क्रियापद तो है ही, इसके अतिरिक्त 'अहर्निशम्' ऐसा भी एक पद है। यहाँ पर 'अहः' पद पूर्णतया दिन को और 'निशा' पद रात को बता रहा है। इस प्रकार 'अहर्निशम्' यह शब्द 'यजन्ते' इस पद के यज धातु में विशेषणता सम्बन्ध से अन्वित करने पर दिन-रात ऐसे कालभेद का विभाजन न करते हुए सभी कालों में इष्टलिंग को अविभाज्य ( भेदरहित ) सम्बन्ध से धारण करना है, ऐसा अर्थ सिद्ध हो जाता है और बाह्य (सुवर्ण आदि के) पीठों में रखकर कभी-कभी शुभ दिनों में पवित्र हस्त से पूजा करनी है, इस प्रकार के अर्थ को बताने का अवसर ही नहीं मिलता।

**शंका**—'यजन्ते' इस धातु के देवपूजा रूप अर्थ को न मानकर संगतिकरण ( धारण ) रूप अर्थ को स्वीकार करने से निरन्तर देह में लिंग को धारण करना

जन्त इत्येवार्थः स्वीक्रियते, तथा च न तेषां स्थूलाङ्गलिङ्गधारणसिद्धिरिति वाच्यम्, अन्तःपदस्य वचनेऽदृष्टत्वेनाध्याहारदोषापत्तेः, "मल्लिङ्गं मस्तकाद्यङ्गे धृत्वा शक्रपुरोगमाः" इत्यधिकरणविशेषणसमर्पणपूर्वकस्थूलाङ्गलिङ्गधारणविधायकपूर्वोदाहृतशङ्करसंहितावचनानुरोधाच्चेति ।

आगमवचनानि तु यावज्जीवलिङ्गधारणपूजाविधायकानि कानिचिदुक्तान्येव । अन्यान्यपि कामिकादिवातुलान्तागमेष्वनुसन्धेयान्येव । विस्तरभयान्नेह लिख्यन्ते ।

---

संयोगे द्वितीया" (पा० २।३।५) इति सूत्रविहितात्यन्तसंयोगार्थकद्वितीयायाः प्रापकतार्थकतया भक्तजीवनाधारभूतदिनरात्रित्वव्यापकत्वस्य रूप अर्थ के सिद्ध होने पर भी कोई आपत्ति नहीं है, लेकिन कण्ठ आदि उत्तम अंगों में नैरन्तर्य सम्बन्ध से लिंग को धारण करना ही चाहिये, ऐसा अर्थ कैसे सिद्ध हो सकता है ? 'यजन्ते' इस क्रिया पद से अन्तरंग में (मन में) निरन्तर शिवलिंग का ध्यान करना चाहिये, ऐसे अर्थ की कल्पना क्यों नहीं कर सकते ?

**समाधान**— नहीं कर सकते, क्योंकि—इस श्लोक के 'यजन्ते' इस धातु का अन्तर्धारणपरक अर्थ करने का अवकाश नहीं मिल पाता। इस श्लोक में उस प्रकार के अर्थ को बताने वाला 'अन्तः' ऐसा कोई पद नहीं आया है। इस प्रकार के अर्थ के बोधक पद के न होने पर भी अन्यधारण अर्थ का ग्रहण करने के लिये 'अन्तः' ऐसे पद का अध्याहार किये जाने पर 'अध्याहार' नामक दोष की प्राप्ति होगी और 'मल्लिङ्गं मस्तकाद्यङ्गे धृत्वा शक्रपुरोगमाः" इस प्रकार के कण्ठ, मस्तक आदि स्थूलांगों में लिंगधारण का विधान करने वाले शंकरसंहिता आदि ग्रन्थों का विरोध होगा। इसलिये 'यजन्ते' यह क्रिया पद बहिर्लिंगधारणपरक है, ऐसा कहना ही न्यायसंगत है।

## शिवागमों में लिंगधारण

इस प्रकार जीवनकाल पर्यन्त शरीर में शिवलिंग को धारण करना चाहिये और हथेली पर रखकर पूजा करनी चाहिये, इस अभिप्राय का समर्थन करने वाले श्रुति, स्मृति, पुराण आदि के वचनों को दृष्टान्त के रूप में दिया गया है। अब उसी तरह के कामिकादि वातुलागम पर्यन्त अट्ठाईस शैवागमों में लिंगधारण के बारे में जो बताया गया है, उसका उल्लेख यहाँ पर किया जाता है।

**नन्वागमानामप्रामाण्यात् कथं तद्बोधितलिङ्गधारणादेः प्रामाण्यमिति चेन्न, आगमाप्रामाण्यं वदन् वादी प्रष्टव्यः— किमशेषागमानामप्रामाण्यम्, उत—"वातुलान्ताः कामिकाद्याः शिवप्रोक्ताः शिवागमाः" इत्यनेन परमशिवप्रणीतत्वेन प्रसिद्धानामष्टाविंशतिसंख्याकानां शैवागमानामप्रामाण्यम्, नारायणावतारविशेषबुद्धादिप्रणीतयागीयहिंसाया अधर्मसाधनत्वप्रतिपादकवेदविरुद्धजैनबौद्धाद्यागमानामप्रामाण्यं वा ?**

**नाद्यः, "न गायत्र्याः परं मन्त्रम्", "अघोरान्नापरो मन्त्रो नास्ति तत्त्वं गुरोः परम्" (म० स्त० ३५) इत्यादिना च वेदमातृगायत्र्यादिमहामन्त्रनित्यानुष्ठानपुरश्चरणादेरशेषब्राह्मणा-**

---

सङ्गतिकरणरूपयजने बोधनेनाविभाज्यसम्बन्धः सिद्ध्यतीति समाधानम्, अन्तर्लिङ्गधारणेनान्यथासिद्धिशङ्कायामध्याहारदोषेण समाधानं च बोद्धव्यम् ।

आगमाप्रामाण्यं वदन् वादी प्रष्टव्य इति । अत्र विकल्पत्रयोपन्यासपुरःसरसमाधानग्रन्थस्यायमाशयः—विकल्पितकल्पेषु सर्वेषामागमानामप्रामाण्य-

**शंका**—मान लीजिये आपके कथनानुसार देह में शिवलिंगधारण की बात और हथेली पर पूजा की बात आगमों में बताई गई है, लेकिन हम लोग आगम वचनों को प्रामाणिक नहीं मानते । इस प्रकार के अप्रामाणिक आगमों में लिंगधारण की बात कहने मात्र से बहिर्लिंगधारण और हस्तपीठाधिकरण पूजा की सिद्धि कैसे हो सकती है ?

**समाधान**—आपका यह कथन ठीक नहीं है, क्योंकि आगम केवल एक दो नहीं, असंख्य हैं । उनमें शैवागम, वैष्णवागम, बौद्धागम और जैनागम भी हैं । ये सब अप्रामाणिक हैं ? अथवा भगवान् शिव द्वारा उपदिष्ट आगम, जो कामिक आगम से लेकर वातुल पर्यन्त अट्ठाईस हैं ? ऐसा विकल्प हो जाता है । यदि कहा जाय कि सबके सब अप्रामाणिक हैं, तब तो—"गायत्री मन्त्र से उत्कृष्ट मन्त्र नहीं है, क्योंकि गायत्री को वेदमाता बताया गया है । अघोर मन्त्र से बढ़ कर कोई मन्त्र नहीं है । ऐसे ही गुरु से अतिरिक्त कोई श्रेष्ठ तत्त्व नहीं है" इस प्रकार के कथन से ऋगादि वेदों में मातृस्वरूप जो गायत्री मन्त्र है, उस मन्त्र का अनुष्ठान

**वश्यकत्वेन—"जननं जीवनं पश्चात्ताडनं बोधनं तथा। अथाभिषेको विमलीकरणाप्यायने ततः ।। तर्पणं दीपनं गुप्तिर्दशैता मन्त्रसंस्क्रियाः । नमः स्वाहा वषड्ढुं वौषट्फडन्तं हृदादिकम् ।। ...इत्येते मन्त्रपल्लवाः । मन्त्राणां पल्लवः पादः प्रणवः शिर उच्यते। शिरःपल्लवसंयुक्तो मन्त्रोऽभीष्टफल-प्रदः ।। ऋषिं मूर्ध्नि मुखे च्छन्दः देवतां हृदि विन्यसेत् । आधारे बीजशक्तिं च पादयोः कीलकं न्यसेत् ।। मूकः सुप्तो मृतो नग्नो वीर्यहीनो वृथाफलः । भुजङ्गः कीलितः शून्य ईदृङ्-मन्त्रा वृथाफलाः ।। न्यासं विना भवेन्मूकः सुप्तः स्यादासनं विना । पल्लवेन विना मन्त्रो नग्नस्तु परिकीर्तितः ।। शिरो-हीनो मृतः प्रोक्तो वृथा मन्त्रो गुरुं विना। ऋषिदैवतछन्दोभि-**

---

मिति कल्पः कामिकादिवातुलान्तागमानामप्रामाण्यमिति कल्पश्च तावत् केनाप्यास्तिकेन स्वीकर्तुं न शक्यते, सकलास्तिकगणैः प्रामाण्येन स्वीकृतस्य गायत्र्यादिमन्त्राणां पुरश्चरणविधेस्तान्त्रिकमन्त्राणां दीक्षाविधेर्मन्त्राङ्गभूत-शिरःपल्लवादिपारिभाषिकार्थस्यागमेष्वेव निरूप्यमाणत्वात् । अवशिष्यते

और पुरश्चरण आदि अवश्य कर्तव्य है, ऐसा सिद्ध हो जाता है। जनन, जीवन, ताडन, बोधन, अभिषेक, विमलीकरण, आप्यायन, कर्षण, दीपन और गुप्ति—ये दस मन्त्र के संस्कार हैं। नमः, स्वाहा, वषट्, वौषट्, हूँ और फट् इस प्रकार हृदयादि स्थानों में न्यास किये जाने वाले मन्त्रों के छः पल्लव आगमों में ही बताये गये हैं। "पल्लव ही मन्त्र का पाद है, प्रणव ही शिर है" इस कथन से मन्त्रांग स्वरूप शिर और पाद से रहित मन्त्र फल प्रदान नहीं कर सकते। 'उन मन्त्रद्रष्टा ऋषियों का शिर में, उन मन्त्रों के छन्दों का मुख में, उन मन्त्रों के देवताओं का हृदय में, उन मन्त्रों की बीजशक्ति का आधार में, उन मन्त्रों के कीलक का पादों में न्यास करना चाहिये"। इस प्रकार का न्यास किये बिना जपे गये मन्त्र मूक कहे जाते हैं। आसनशुद्धि के बिना जपित मन्त्र सुप्त कहे जाते हैं। पल्लव के बिना जपे गये मन्त्र नग्न कहे जाते हैं। शिरस् के बिना जपित मन्त्र मृत कहे जाते हैं। गुरु से उपदेश लिये बिना जपे गये मन्त्र निष्फल कहे जाते हैं। ऋषि, देवता, छन्द के बिना जपित मन्त्र भुजंग कहे जाते हैं। दुष्ट गुरु द्वारा

र्वजितस्तु भुजङ्गमः । मृतो दुष्टाथ दत्तो यो निर्वीर्यश्चाधि-काक्षरः ।। अन्तरं नैकबीजेन व्याप्तः कीलित उच्यते । यस्य जप्यं शृणोत्यन्यः स मन्त्रः शून्य उच्यते ।।" इत्यादिना जनन-जीवनादिमन्त्रसंस्कारादिनमःस्वाहावषट्कारादिपल्लवहृदया-दिस्थानविशेषन्यसनीयऋषिदेवताछन्दोबीजादिसमर्पकाणां मू-कत्वसुप्तत्वादिमन्त्रदोषतन्निवर्तकासनशुद्ध्यादिप्रतिपादकाना-मङ्गावरणादिविधायकानां तत्तदागमान्तर्गतवचनानामप्रामाण्ये गायत्र्यादिमहामन्त्रनित्यानुष्ठानपुनश्चरणादेरसिद्धेः ।

न द्वितीयः, "शिवसंस्कारिणां चैव ज्ञानधर्मवतां सताम् । अष्टाविंशतिभेदेन प्रोक्तं शैवमिति स्मृतम् ।। कामिकं योगजं चिन्त्यं कारणं त्वजितं तथा । दीप्तं सूक्ष्मं सहस्रं चांशुमत् सुप्रभेदकम् ।। विजयं चैव निश्वासं स्वायम्भुवमथानलम् । वीरं च रौरवं चैव मकुटं विमलं तथा ।। चन्द्रज्ञानं च बिम्बं च प्रोद्गीतं ललितं तथा । सिद्धं सन्तानशर्वोक्तं पारमेश्वर-मेव च ।। वातुलं किरणं चैवेत्यष्टाविंशतिसंहिताः ।। इत्या-गमेषु वेदेषु वेदान्तोपनिषत्सु च । धर्मस्तु शास्त्रतः प्रोक्तो मुक्तेर्माहेश्वरो महान् ।।" इति वीरागमोक्तरीत्या मुक्त्युपाय-

---

उपदिष्ट मन्त्र मृत कहे जाते हैं और अधिक अक्षर वाले अथवा बीज, कीलक आदि के बिना जपित मन्त्र निर्वीर्य होते हैं । इस प्रकार अंगविकल शून्य मन्त्रों को नहीं जपना चाहिये, सुनना नही चाहिये, ऐसा आगमों से बताया गया है । यदि इन आगमों को अप्रामाणिक माना जाय तो गायत्री-पुरश्चरण आदि का कोई फल नहीं होना चाहिये ।

इसके अतिरिक्त कामिक, योगज, चिन्त्य, कारण, अजित, दीप्त, सूक्ष्म, सहस्र, अंशुमत्, सुप्रभेद, विजय, निश्वास, स्वायंभुव, अनल, वीर, रौरव, मुकुट, विमल, चन्द्रज्ञान, बिम्ब, प्रोद्गीत, ललित, सिद्धसन्तान, शर्वोक्त, पारमेश्वर, किरण और वातुल नामक अट्ठाईस शैवागमों में और वेद, वेदान्तोपनिषत् आदि

